पुस्तक सं० ११

ओ३म्

# श्रीमद्भागवतसमीक्षा




पुराणसमीक्षा माला सं० १

जो

सनातनधर्मियों के भ्रमनिवारणार्थ

परीक्षितगढ़ निवासी

छुट्टनलाल स्वामी ने बनाया

और

सामवेद भाष्यकार "वेदप्रकाश" सम्पादक

पं० तुलसीराम स्वामी ने अपने

स्वामि मेशीन यन्त्रालय मेरठ में

मुद्रित किया

अगस्त १९०५

प्रथमबार ११०० मूल्य ।=)

ओ३म्

# भूमिका

वाचकवृन्द ! वेदमतमार्त्तण्ड को पौराणिक घटा ने ऐसा दबाया है कि संसार में घोर रात्रि प्रतीत होती है । यद्यपि श्री स्वामी शङ्कराचार्य आदि महापुरुषों ने कठिन प्रयत्न से वेदभगवान् भास्कर के अगणितगुण गण सुझा दिये थे, तथापि अधिकतर पौराणिक पोल न खोलने के कारण शङ्कर स्वामी के मत को ग्रास करने में पौराणिक कृतकृत्य होगये । चाहे उन्हों ने शङ्कर को शङ्करावतार भी कहकर विश्व में विशेष प्रतिष्ठा बढ़ा दी है, परन्तु सिद्धान्त हानि अवश्य हुई । क्योंकि—

शाक्तैः पाशुपतैरपि क्षपणकैः

इत्यादि प्रमाणों से प्रमाणित है कि स्वामी शङ्कराचार्य सम्प्रदायों का खण्डन कर चुके हैं । अस्तु- जब से स्वामी दयानन्द सरस्वती जी ने पौराणिकमत खण्डन कर वेदधर्म को पुनरुज्जीवित किया है तब से पौराणिक भाई अकुला उठे हैं । अब जब तक १८ हों पुराणों का खण्डन न कर दिया जावे तब तक वेदभगवान् की किरणों का प्रकाश व्याप्त न होगा । पुराणोंका खण्डन सब से पूर्व भागवत से आरम्भ हुवा है क्योंकि इस देश में भागवत का ही प्रचार अधिक है "विद्यावतां भागवते परीक्षा" यह वाक्य भी प्रसिद्ध है ॥

भागवत का मूल परीक्षित राजा से आरम्भ है । मेरा स्थान भी यहा परीक्षितगढ़ ही है इस लिये मेरा किया खण्डन अच्छा हो जावेगा । यदि यह पुस्तक रुचिकर हुवा तो और सब पुराणों का भी खण्डन किया जावेगा ॥

छुट्टनलाल स्वामी

परीक्षितगढ़-मेरठ

# विज्ञप्ति

इस भागवतसमीक्षा के लिखते समय हमने दो पुस्तक छपे रखकर श्लोक संख्या लिखी है, एक जगदीश्वरप्रेस बम्बई का श्रीधरी टीका बहुत पुराना लेथो का छपा। दूसरा श्रीवेङ्कटेश्वर बम्बई का छपा भाषाटीका जो व्रजभाषा में किसी पण्डित का बनाया था, उस को पं० ज्वालाप्रसाद जी महोपदेशक श्रीभारतधर्ममहामण्डल वालों ने शुद्ध किया है॥

भाषाटीका का इस लिये आश्रय लिया कि हमारे अर्थ पर पाठक कदाचित् खेंचतान की शङ्का करें, इस से उन्हीं का किया अर्थ वा आशय हम ने लिखा है तथा २ स्कन्ध ही भाषाटीका के हम को प्राप्त हुवे थे, फिर उन पण्डित जी ने हम को नहीं दिखाया, जिन के पास पुस्तक था, अस्तु॥

अब निवेदन है कि हमारा विचार इसी प्रकार १८ हों पुराणों पर एक२ पुस्तक लिखने का है इस लिये जिन को जो शङ्का जिस पुराण में मिले, वह पते सहित हम को लिख भेजें तौ शीघ्र २ अन्य पुस्तक भी निकल जावें और इन की ग्राहकवृद्धि करने का भी उद्योग करें॥

इस पुस्तक में पुराणपरीक्षा से भी २। ३ कथा लेली गई हैं, जो प्रसिद्ध पं० रुद्रदत्त जी का लिखा है॥

सम्पादक

ओ३म्

# भागवतसमीक्षा

तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि ।
धियो यो नः प्रचोदयात् ॥ यजुः

हे वरणीय परमात्मन् ! हमारी बुद्धि को असत्यादि पापों से दूर कर, शुद्ध कीजिये ॥

भ्रातृगण ! आज मैं इस क्षुद्र लेख का आरम्भ इस लिये करता हूं कि भारतीय प्रजा में वेदों का गौरव हो। ईश्वर की भक्ति, ज्ञानादि की वृद्धि होके धर्मार्थ काम की सिद्धि हो। मेरा प्रयोजन यह कदापि नहीं है कि इस लेख को देख कर किसी का चित्त क्लेशित हो, मैं इस को पाप समझता हूं कि किसी के मन को क्लेशित कर स्वयं प्रसन्न होना या इस अभिप्राय से लेखनी उठाना कि मेरा लेख किन्हीं को क्लेश पहुंचाने में शस्त्र का कार्य दे। मेरी पाठकों से भी वारंवार यही प्रार्थना है कि संसार में कल्याणी वेदवाणी का समादर करने के लिये ही इस पुस्तक को कार्य में लावें, लोगों का भ्रम भगावें या सुप्त पुरुषों को जगावें, किसी का हृदय न दुखावें। यदि कोई पुरुष इस से पौराणिकभाइयों के चित्त को दुखावेंगे तो भी मैं उस अत्याचार का भागी न होऊंगा, क्योंकि शस्त्रनिर्माणकर्त्ता का प्रयोजन रक्षार्थ ही है, हिंसार्थ नहीं। अब यह कार्य परमात्मा की सहायता से ही हो सकेगा। मुझ तुच्छबुद्धि का क्या सामर्थ्य है ?

मेरा विचार है कि जो २ बात वेदवाणी कल्याणी के सदुपदेश में बाधक हैं वही लिखूंगा। ईश्वर मुझे इस प्रकार का बलप्रदान करे और लेखनी से पक्षपात, ईर्ष्या, द्वेषादि दोष दूर करे ॥

१–सभी पुराणों का एक मत कथन है कि वेदमूलक कथा उत्तम हैं, वेद ही सब का आश्रय है, वेद से बढ़कर कोई प्रमाण नहीं, वेद ही सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है, वेद की वाणी सर्वोपरि है, जितने अवतार हुवे हैं सब वेदोक्तधर्म की रक्षार्थ ही हुवे हैं और कोई कार्य नहीं था ॥

२–श्रीराम कृष्णादि वेदों के उद्धारक रक्षक थे, वेद के ज्ञाता थे, वेदरक्षार्थ ही उन का सर्वस्व था, वेदों पर उन का प्रेम था, वेद उन को प्यारा था ॥

३–वेद सृष्टि के आरम्भ में जगदीश्वर की आज्ञा प्रकट हुई है, वेद सदा एकसा रहता है, भूमण्डलमात्र का वेद शरण था ॥

४ वेद के ही अर्थ को और वेद के धर्म को प्रचार करने के लिये समस्त पुराण लिखे गये हैं और पुराण वेद के अनुकूल हैं ॥ हम ऊपर की बातों को ध्यान में धर कर ही इस पुस्तक में यह दिखाने का यत्न करेंगे कि पुराण वेद शास्त्र से कैसे २ कहां २ विलग हो गये हैं और वैदिकधर्म को उन से कैसी हानि हुई है। सब से प्रथम आज "श्रीमद्भागवत" की ही समीक्षा करते हैं क्यों कि यही पुराण सर्वोच्च माना जाता है ॥

हम यह नहीं कहते हैं कि पुराणों में सत्य लेशमात्र भी नहीं है। ऐसा तो कोई भी पुस्तक प्रतिष्ठित नहीं हो सकता, जिस में सत्य का लेश भी न हो परन्तु जो लोग "पुराण पञ्चमो वेदः" पुराण को वेद की समता देते हैं वा पुराणों को अक्षरशः सत्य मानते हैं, उन को ही सत्य के आश्रय लाने के लिये हमारा श्रम है ॥

सब से पहिले हम को भागवत के माहात्म्य का थोड़ा वर्णन कर देना भी उचित जान पड़ता है। यद्यपि श्रीमद्भागवत के माहात्म्य अन्य भी हैं, परन्तु हमारे पास आज पद्मपुराण प्रोक्त माहात्म्य उपस्थित है, उसीका विचार करना प्रारम्भ करते हैं ॥

(१) इस में सब से पूर्व के श्लोक में व्यासदेव की स्तुति की गई है। जिससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि पद्मपुराण व्यासकृत नहीं क्योंकि सभ्यजन स्वयं अपनी स्तुति आप नहीं कर सकते ॥

यं प्रव्रजन्तमनुपेतमपेतकृत्यं, द्वैपायनो विरह-
कातरआजुहाव। पुत्रेति तन्मयतया तरवोऽभिनेदु-
स्तं सर्वभूतहृदयं मुनिमानतोस्मि ॥ १ ॥

अर्थात् विरक्त पुत्र शुकदेव के विरह में व्याकुल व्यास मुनि–हे पुत्र! ऐसा कहते हैं, पुत्र उत्तर नहीं देता, वृक्ष ही उत्तर देते हैं। ऐसे कातर व्यास जी को नमस्कार है ॥

( २ ) आगे शौनक जी सूत जी से कहते हैं कि—

इह घोरे कलौ प्राप्ते जीवश्चासुरतां गतः ।
क्लेशाक्रान्तस्य तस्यैव शोधने किं परायणम् ॥ ५ ॥
( अ० १ । श्लोक ५ )

अर्थात् इस घोर कलियुग में जीव राक्षस हो गया, उस की क्लेशनिवृत्ति का क्या उपाय है ? ज्ञात हुवा कि इस समय कलियुग वर्त्तमान था क्योंकि "गत." और "इह" पदों से स्पष्ट है ॥

( ३ ) सूत जी उत्तर देते है कि:—

कालव्यालमुखग्रासत्रासनिर्णाशहेतवे ।
श्रीमद्भागवतं शास्त्रं कलौ कीरेण भाषितम् ॥ १० ॥

अर्थात् कालसर्प के मुखग्रास के त्रासनाश के लिये श्रीमद्भागवतशास्त्र कलियुग में शुक ने कहा है, इस से भी सिद्ध है कि जब भागवत कथा शुकदेव जी परीक्षित को सुना चुके, तब पद्मपुराण बना है ॥

( ४ ) आगे लिखा है कि देवता अमृत का घडा लेकर वहां आये, जहां श्री शुकदेव जी राजा परीक्षित को कथा सुनाते थे और आकर कहा कि—

शुकं नत्वाऽवदन्सर्वे स्वकार्यकुशलाः सुराः ।
कथासुधां प्रयच्छस्व गृहीत्वैव सुधामिमाम् ॥ १३ ॥
एवं विनिमये जाते सुधा राज्ञा प्रपीयताम् ।
प्रपास्यामो वयं सर्वे श्रीमद्भागवतामृतम् ॥ १४ ॥
क्व सुधा क्व कथा लोके क्व काचः क्व मणिर्महान् ।
ब्रह्मरातो विचार्येति तदा देवान् जहास ह ॥ १५ ॥
अभक्तांस्तांश्च विज्ञाय न ददौ स कथाऽमृतम् ।
श्रीमद्भागवती वार्त्ता देवानामपि दुर्लभा ॥ १६ ॥
राज्ञो मोक्षं तथा वीक्ष्य पुरा धातापि विस्मितः ।
सत्यलोके तुलां बद्ध्वाऽतोलयत्साधनान्यजः ॥ १७ ॥
लघून्यन्यानि जातानि गौरवेण इदं महत् ।

अर्थात् स्वार्थी देवता आकर कहने लगे कि यह अमृत का घड़ा लीजिये भागवत हमको दीजिये। सर्प काटने पर राजा अमृत पान कर अमर रहेगा, हम कथामृत पीवेंगे॥ १४॥ इस पर राजा परीक्षित हंस पड़े कि कहां कथारूप महामणि! कहां अमृतरूप काच!! और देवतों को अभक्त जान कर भी कथामृत नहीं दिया। भागवत देवतों को भी दुर्लभ है। राजा का मोक्ष देख ब्रह्मा भी चौकन्ने हो गये और सत्यलोक में तराजू बांध तोल कर देखा तो समस्त मोक्षसाधन भागवत से कम हुवे॥

(५) आज यहां यह पिष्टपेषण करने का अवसर नहीं है कि परीक्षित के जन्म से भी पूर्व शुकदेव स्वर्ग पधार चुके थे। देखो "भागवतपरीक्षा" परन्तु इस में इतनी बात वक्तव्य है कि:—

क—देवताओं को स्वार्थी बताना, और भागवत को इस प्रकार मांगना, हमारी समझ में तो देवता भी सुन सकते थे और परीक्षित भी। अब भी कथा में अनेक श्रोता सुनते हैं॥

ख—राजा परीक्षित भी अमृतपान कर देव पद पाजाता और ऐसे धर्मात्मा राजा देवतों को हँस दें, यह भी सभ्यता से विरुद्ध बात है॥

ग—महाभारत के आदिपर्व में तो राजा का कथा सुनने का ज़िकर भी नहीं, न राज्यत्याग है, बल्कि एक स्तम्भ के स्थान पर बैठा रहना, वैद्य तथा औषधों का संग्रह करना, और वहीं राजकार्य करते रहना भी लिखा है। देखो हमारी बनाई "भागवतपरीक्षा"

घ—अमृत को काच और भागवत को महामणि लिखना, हमारे पाठक जान सकते हैं। जो भागवत की कथा पण्डितजन बांचते हैं, उन से वैद्यों का मान भी विशेष ही होता है॥

ङ—देवतों को भक्त न बताना भी हमारी बुद्धि से बाहर है क्योंकि मनुष्यों व राक्षसों से देवयोनि ही उत्तम पवित्र शुद्ध सब पुराणों का मत है॥

च—ब्रह्मा जी का विस्मय, तराज़ू बांधना, भागवत का तोलना भी चिन्त्य है और योगसाधन आसन प्राणायामादि जप तप सब को हलका बताना भी इस पद्मपुराणकर्ता ने व्यास जी का दर्शन ग्रन्थ भी नहीं देखा सिद्ध करता है॥

(६) आगे श्लोक २० में लिखा है कि सनत्कुमारों ने नारद जी को भागवत सुनाई। फिर २१ में ब्रह्मा से सुनना कहा गया है कि:

यद्यपि ब्रह्मसंबन्धाच्छ्रुतमेतन्महर्षिणा।
सप्ताहश्रवणविधिः कुमारैस्तस्य भाषितः ॥ २१ ॥

अब कौन बात सत्य मानें, यह परमात्मा ही जाने कि ब्रह्मसम्बन्ध से नारद जी ने कौन सा भागवत सुना था, क्या जिस में शुकदेव राजा परीक्षित का सम्बन्ध और भाषण है, या अन्य ?

(७) आगे शौनक ने सूतजी से बूझा कि नारद ने उपदेश कहां कैसे पाया ? तब सूत जी ने सुनाया कि हे शौनक ! शुकदेव जी ने मुझे यह कथा सुनाई थी कि एक समय विशाला नदी पर नारद और ४ ऋषियों का समागम हुवा था। कुमारों ने बूझा कि हे नारद ! दीनमुख कहां से आ रहे हो । तब नारद जी ने कहा कि मैं पृथ्वीतल पर सर्वोत्तम स्थान जान आया था। पुष्कर, प्रयाग, काशी, गोदावरी, हरिक्षेत्र, कुरुक्षेत्र, श्रीरङ्ग और सेतुबन्ध में घूमा, कहीं भी सन्तोषकारण कल्याण नहीं पाया । अधर्ममित्र कलियुग ने अब पृथिवी को बाधित किया हुवा है। सत्य नहीं, तप नहीं, शुद्धि नहीं, दया दान नहीं। उदरंभर (पेटार्थी) वराक असत्यवादी मन्दमति मन्दभाग्य उपद्रवी लोग हो गये । सन्त=पाखण्डी, संन्यासी=गृहस्थी हो गये । घर में स्त्रीप्राबल्य, साले बुद्धिदाता, कन्याविक्रेता हो गये। आश्रम मुसल्मानों ने रोक लिये, तीर्थ नदी देवमन्दिर दुष्टों ने नष्ट कर दिये। न योगी हैं, न सिद्ध हैं, ज्ञानी सत्पुरुष कलिदावानल से दग्ध होगये हैं ॥

यह सब कथा मुसल्मानी औरङ्गज़ेब के ज़माने की ज्ञात होती हैं और क्रियापद भूत काल के हैं, इस से यही ज्ञात होता है कि पद्मपुराण समस्त नहीं तो यह भाग तो अवश्य कलियुग में भी पीछे से ही बना होगा। और इस से एक और भी शङ्का होती है कि जब तीर्थों में जाकर नारद जैसों की बुद्धि को कल्याण स्थिरता वा सन्तोष न हुवा तो अन्य पुरुष आज कल के भांग चरस उड़ाने वाले साधु विषयी गृहस्थ किस प्रकार वहां तीर्थों में शान्ति वा सन्तोष कल्याण लाभ कर सकते हैं। फिर वृथा धन खोना न हुवा तो और क्या फल होगा ? तथा नारद जी ने सब तीर्थों में ऊपर कहे जैसे पुरुष सर्वत्र देखे, इस से ज्ञात हुआ कि तीर्थों में पात्रता जाती रहीथी। भला इन कथाओं के होने पर भी द्वापर में पुराणों की रचना मानना कब सम्भव है ?

( ८ ) आगे नारद जी ने कहा कि भक्ति जवान और ज्ञान वैराग्य बूढ़े भक्ति के दो पुत्र वृन्दावन में मुझे मिले। भक्ति रोती थी कि हाय! मेरे पुत्र बूढ़े होगये। मैं द्रविड़ देश में उत्पन्न हुई, कर्णाटक में बढी, कुछ २ महाराष्ट्र देश में भी बढ़ती रही, गुर्जर देश में बूढ़ी होगई हूं॥

तत्र घोरकलेर्योगात्पाखण्डैः खण्डिताङ्गका।
दुर्बलाहं चिरं याता पुत्राभ्यां सह मन्दताम् ॥४८॥ इत्यादि

अर्थात् भक्ति नारद जी से कहती है कि घोर कलियुग के योग से पाखण्डियों से मेरे अङ्ग खण्डित होगये। मैं बहुत काल से पुत्रों सहित दुर्बला हो रही हूं। परन्तु वृन्दावन में आकर मैं तौ जवान होगई, मेरे पुत्र दोनों वृद्ध ही पड़े सोते हैं, यही मुझे सोच है। कहा जाऊं, क्या करूं?

समीक्षा—

प्रथम तौ भक्ति तथा ज्ञान वैराग्य को मनुष्यों का वा स्त्री का रूप बनाना ही उचित नहीं क्योंकि यह शरीरधारी नहीं। दूसरे अलंकार मानें तौ ज्ञान को भक्ति का पुत्र बताना भी कैसे उचित है क्योंकि ज्ञान विना किसी में भक्ति करना भी बुद्धिमत्ता नहीं। तीसरे भक्ति को वृन्दावन में आकर फिर से जवान होना भी घोर कलियुग में बताना ठीक नहीं, क्योंकि घोर कलियुग तौ पुराणों के मतानुसार अब ५००० वर्ष बीतने पर भी नहीं है, अभी तौ प्रथमचरण भी पूर्ण नहीं हुवा है। चौथे ज्ञान, वैराग्य को सोते हुवे वृद्ध बता कर भी वृन्दावनवासियों को अज्ञानी बताया है और वैरागियों का भी खण्डन कर दिया और कलियुग में पुराणों की रचना तौ श्लोक ३५। ३६। ५५। ६१। ६२ सभी से सिद्ध है। अ० २ श्लोक १०। १२। १३ में भी कलियुग की वर्तमानता का वर्णन है॥

( ९ ) आगे कलियुग को अन्य युगों से श्रेष्ठ बताया है कि—

कलिना सदृशः कोऽपि युगो नास्ति वरानने!।
तस्मिंस्त्वां स्थापयिष्यामि गेहे गेहे जने जने ॥१३॥

अर्थात् नारद जी मुक्ति से कहते हैं कि कलियुग के समान और कोई युग नहीं है। कलियुग में ही तुझे घर २ जन २ में स्थापित करदूंगा॥

तदन्विताश्च ये जीवा भविष्यन्ति कलाविह ।
पापिनोऽपि गमिष्यन्ति निर्भयाः कृष्णमन्दिरम्॥१५॥

और भी—

न तपोभिर्न वेदैश्च न ज्ञानेनापि कर्मणा ।
हरिर्हि साध्यते भक्त्या प्रमाणं तत्र गोपिकाः ॥ १८ ॥
कलौ भक्तिर्कलौ भक्तिर्भक्त्या कृष्णःपुरःस्थितः ॥ १९ ॥
अलं व्रतैरलं तीर्थैरलं योगैरलं मखैः ।
अलं ज्ञानकथालापैर्भक्तिरेकैव मुक्तिदा ॥ २१ ॥

अर्थात् जो जीव इस कलियुग में तुम (भक्ति) युक्त होगे वे पापी भी निर्भय हो कर कृष्णमन्दिर में जायंगे ॥ १५ ॥ न तपो से, न वेदों से, न ज्ञान से, न कर्मकाण्ड से ईश्वर का आराधन हो सकता है, केवल भक्ति से ही ईश्वराराधन होता है, इस में प्रमाण गोपिका हैं ॥ १८ ॥ कलियुग में भक्ति ही है, भक्ति ही है, भक्ति से कृष्ण पास है ॥ १९ ॥ व्रत, तीर्थ, योग, यज्ञ और ज्ञान कथा समाप्त करो, एक भक्ति ही मुक्तिदात्री है ॥ २१ ॥

वक्तव्य प्रथम तो पापी भक्त कैसे होगे? जो पापी है वह भक्त नहीं, जो भक्त है वह पापी नहीं। फिर पापियों का कृष्णमन्दिर (वैकुण्ठ) में जाना कब सम्भव है? दूसरे श्लोक १८ में तप, वेद, ज्ञान, कर्म सब को वृथा बताना भी ठीक नहीं, जब कि शास्त्र में लिखा है कि:—

ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः ॥

ज्ञान के विना मुक्ति नहीं है, तब उक्त बातों का हम कैसे विश्वास करें॥

तीसरे अब इस से अधिक अन्य पुराण के टीका वा अर्थ की कुछ भी आवश्यकता नहीं। जब स्वयं भागवत का माहात्म्य ही बताता है और उदाहरण में गोपिकाओं को वर्णन करता है । जो लोग श्रीकृष्ण को योगी और गोपियों को वासना इन्द्रिय वा अन्य अलङ्कार बताते हैं, वे पुराण कथा के आशय से वहुत ही दूर चलेजाते हैं। यहां स्पष्ट कर दिया कि तप वेद ज्ञान कर्म की आवश्यकता नहीं, फिर जो लोग गोपियों को श्रुति आदि का अलङ्कार कहते हैं वे इस चमत्कृत समय मे सत्य को छुपाने का उद्योग

करते हैं। भागवतकर्त्ता का प्रयोजन गोपिकाओं की कृष्ण के साथ वही भक्ति जताना है, जो दशमस्कन्ध में रासक्रीड़ा लिखी है और आज कलियुग के कवियों ने ऐसी खुल्लमखुल्ला की है कि कहते लज्जा आती है। बालक बच्चों को, पतियों को छोड़ रात्रि में श्रीकृष्ण के पास रास में जाना ही नहीं बल्कि लहंगा गले में, ओढ़ना पाहों में, नूपुर बिछवे हाथों में, कङ्कण पहुंची पाहों में पहिर दौड़ना लिखा है। फिर इस से बढ़कर श्रीकृष्ण सरीखे परम योगीश्वर को क्या कलङ्क पङ्क में घसीटते? हम पूर्व ही लिख आये हैं कि श्रीकृष्णादि को वेदमार्गप्रवर्त्तक बताने में विघ्नकारी होने से ही हम पुराणों के विपक्ष में हैं॥

हम श्रीरामचन्द्र श्रीकृष्णचन्द्र को पूर्ण वेदज्ञ महापुरुष मानते हैं और उन की परम प्रतिष्ठा की वृद्धि करना मात्र ही हमारा प्रयोजन है। इस लिये भागवत के माहात्म्य की इस कथा से पाठकों की रुचि हटाना ही उत्तम जानते हैं॥

१०– अध्याय १ में नारद जी ने भक्ति से यह भी कहा कि कलियुग तौ तभी से आगया है जब से कि श्रीकृष्ण परमधाम को चले गये। राजा परीक्षित ने दिग्विजय में भी कलियुग को इस लिये छोड़ दिया है कि:–

यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना।
तत्फलं लभते सम्यक्कलौ केशवकीर्त्तनात्॥ ६७॥

अर्थात् जो फल तप योग समाधि से नहीं होता सो फल कलियुग में केशव कहने से होता है। इसी लिये तौ–

विष्णुरातः स्थापितवान् कलिजानां सुखाय च॥ ६८॥

कलियुगी जनों के हितार्थ ही परीक्षित ने कलि की स्थापना की थी।

## समीक्षा–

भला राजा ने स्थापित किया। यह समय भी कभी मूर्त्तिमान् हो सकता है? क्या कभी कोई सावन भादों वा माघ फाल्गुन को या ज्येष्ठ को रोक सकता है या आदित्यवार के उपरान्त सोमवार को भी नहीं आने देगा? यदि मान भी लें तो भी ऐसे दूरदर्शी राजा का अनुमान ठीक न हुवा और कलियुग ने मनुष्यों की बुद्धि का नाश कुछ काल में ही कर दिया, क्योंकि

११-आगे—

विप्रैर्भागवती वार्त्ता गेहे गेहे जने जने ।
कारिता कणलोभेन कथासारस्ततो गतः ॥१॥७०॥
अत्युग्रभूरिकर्माणो नास्तिका रौरवा जनाः ।
तेऽपि तिष्ठन्ति तीर्थेषु तीर्थसारस्ततो गतः ॥१॥७१॥इत्यादि

अर्थात् ब्राह्मणों ने अन्न के लोभ से भागवत की कथा घर घर जने २ को सुनादी । इस लिये कथा का सार जाता रहा ॥ ७० ॥ तीर्थों का सार पापी नास्तिकादि मनुष्यों के वास से जाता रहा ॥ ७१ ॥ कामी क्रोधी लोभियों ने तप कर तप का सार खोदिया ॥ ७२ ॥ पण्डित जन पुत्रोत्पादन में चतुर, मुक्ति साधन में मूढ़ होगये ॥ ७३ ॥

अयं तु युगधर्मो हि वर्त्तते कस्य दूषणम् ॥ १ ॥ ७६॥

अर्थ—यह तो युग का ही धर्म है और दोष किस का है ॥१॥ ॥ ७६ ॥

## समीक्षा

यदि भागवत सुनना धर्म है तो घर २ जन २ को ब्राह्मणों ने सुना दी तो पाप क्या किया ? नारद जी अब क्यों कुढ़ते हैं ? अभी तो प्रतिज्ञा करेंगे अ० २ श्लो० १३ मे कि–हे भक्ति ! तेरा प्रचार घर घर जन २ में करूंगा, तू चिन्ता को त्याग दे । क्या श्रीमद्भागवत भक्ति के घटाने का भी कभी काम देती है ? यदि कोई पौराणिक भाई यह कहें कि कलियुग मे ब्राह्मणों ने लोभवश शूद्रों को भी भागवत सुनाई इस पर लक्ष्य है, सो भी ठीक नहीं । क्योंकि–

श्रीमद्भागवत मे ही लिखा है कि–अ० ४ स्कन्ध १

स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा ।
कर्मश्रेयसि मूढानां श्रेय एवं भवेदिह ॥
इति भारतमाख्यानं कृपया मुनिना कृतम् ॥२५॥

स्त्री, शूद्र और वर्णसंकरों को वेदश्रवण का अधिकार नहीं, उन ही के लिये भारतादि इतिहास पुराणों का प्रादुर्भाव मुनि ने कृपा करके किया है । इसी प्रकार देवीभागवत के प्रथमस्कन्ध अ० २ में भी लिखा है और विष्णुपुराण अंश ३ अ० ३ में भी लिखा है कि—

द्वापरे द्वापरे विष्णुर्व्यासरूपेण० दे० भा०
यस्मिन्मन्वन्तरे ये ये व्यासांस्तांस्तान्निबोध मे ॥८॥

प्रत्येक द्वापर युग में व्यासरूप विष्णु पुराणों को बनाते हैं। विष्णुपुराण में भी सब के नाम देवीभागवगत के समान ही वर्णितहैं । देखो हमारा बनाया " पौराणिकधर्म और थियासोफी " प्रायः सभी पुराणों का यही आशय है कि कलियुग में क्षीणायु, हीनज्ञान पुरुषों के उद्धारार्थ ही पुराणों की रचना हुवा करती है । प्रति द्वापर में व्यास जी बनाते हैं। बल्कि जो मुनि द्वापरान्त में पुराण रचना करता है, वही व्यास कहाता है । इसी द्वापर के अन्त में पराशरपुत्र व्यास हुवे हैं और पूर्वगत २७ द्वापरों में अन्यान्य व्यास हुवे हैं , जिन का वर्णन हम "भागवत विचार" नामक निबन्ध में नक़शा और देवी भा० के प्र० स्कं० अ० २ के मूल श्लोक भी छाप चुके हैं । और "पौराणिकधर्म और थियासोफ़ी" निबन्ध में विष्णुपुराण के अंश ३ अ० ३ श्लो० ८–१९ तक तथा अर्थ का नक़शा भी छाप चुके हैं । आज हम श्रीमद्भागवत से ही यह जतावेंगे कि श्री भागवत में ही व्यास जी ने द्वापर में कलिकल्मषनाशनार्थ ही यह पुस्तक बनाया है । फिर यदि लोगों ने इसे घर २ जन २ को सुनाया तो क्या पाप किया ? जो माहात्म्य में नारद जी श्लो० ७० अ० १ में भक्ति से कुछ २ कर कह रहे हैं और पापों में बता रहे हैं और कथा का सार गया बताते हैं । यदि तभी सार जाता रहा था तो अब तो बिल्कुल ही असार निस्सार पुरानी पड़गई होगी, फिर भागवत सुनना सुनाना दोनों ही बातें व्यर्थ होकर पौराणिकपन्था पोल से भरा होना स्वय स्वीकृत करना पड़ेगा । हां ! घर २ जने २ को सुनाने में एक बात का अवश्य ध्यान है कि नारद जी उस हंसी में उपस्थित थे, जब राजा परीक्षित के पास अमृत का कलश देवता लेकर आये थे और राजा ने अस्वीकार किया था, हंसी उड़ाई थी । अब देवगण हंसी करने लगे होंगे, नारद जी को यह भय हुवा होगा । या ब्रह्मा की डंडी पर डस चढ़ गई होगी जब कि भागवत को सब मुक्ति के उपायों से तोला था ॥

१२–आगे लिखा है कि नारद भक्ति से वार्त्तालाप और उस के पुत्रों (ज्ञानवैराग्य) के पुनरुज्जीवनार्थ यत्न कर ही रहे थे कि व्योमवाणी कल्याणी ने सुझाया कि तेरा श्रम सफल होगा, तब नारद जी ऋषि मुनियों के पास उपाय बूझने चले, कोई चुप हो रहे, कोई असाध्य कहने लगे, कोई भाग

निकले, हाहाकार से तीन लोक भयकारी होगये ॥

हाहाकारो महानासीत्त्रैलोक्य विस्मयावहः ॥ अ० २ । ३९ ॥

कोई बोले-योगिराज नारद ही जब उपाय नहीं जानते तब और कोई क्या जाने ? ढूंढते २ सनकादि कुमार मिले, उन्हों ने उपाय बताया कि अ०२

ऋषिभिर्बहवो लोके पन्थानः प्रकटीकृताः ।
श्रमसाध्याश्च ते सर्वे प्रायः स्वर्गफलप्रदाः ॥५६॥
वैकुण्ठसाधकः पन्थाः स तु गोप्यो हि वर्त्तते ।
तस्योपदेष्टा पुरुषः प्रायो भाग्येन लभ्यते ॥५७॥

अर्थात् लोक में प्रायः स्वर्गसाधक मार्ग सब श्रमसाध्य ही ऋषियों ने प्रकट किये हैं परन्तु वैकुण्ठसाधक मार्ग तो गुप्त ही है, उस का उपदेशक बड़े भाग्य से ही मिलता है ॥ वही मार्ग सुनाने की प्रतिज्ञा से कहते हैं कि:-

द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथा परे ।
स्वाध्याययज्ञा यज्ञाश्च ते तु कर्मविसूचकाः ॥५९॥
सत्कर्मसूचको नूनं ज्ञानयज्ञः स्मृतो बुधैः ।
श्रीमद्भागवतालापः स तु गीतः शुकादिभिः ॥६०॥

अर्थात् द्रव्ययज्ञ, तपोयज्ञ, योग (साधन) यज्ञ, वेदपाठयज्ञ और पञ्चमहायज्ञादि सब कर्मसूचक हैं, परन्तु सत्कर्मसूचक केवल ज्ञानयज्ञ ही है सो भागवत शुकादि ने कही है । जिस की महिमा इस प्रकार कही है कि-

भक्तिज्ञानविरागाणां तद्घोषेण बलं महत् ।
व्रजिष्यति द्वयोः कष्टं सुखं भक्तेर्भविष्यति ॥६१॥
प्रलयं हि गमिष्यन्ति श्रीमद्भागवतध्वनेः ।
कलिदोषा इमे सर्वे सिंहशब्दाद्वृका इव ॥ ६२ ॥
ज्ञानवैराग्यसंयुक्ता भक्तिप्रेमरसावहा ।
प्रतिगेहं प्रतिजनं ततः क्रीडां करिष्यति ॥ ६३ ॥

अर्थात् श्रीमद्भागवत की ध्वनि से भक्ति ज्ञान वैराग्य घर २ में जन २ में

फैल जावेंगे और कलियुग के दोष ऐसे भागेंगे जैसे सिंह की गर्जना को सुन भेड़िये भागते हैं ॥ अब कहिये कि अभी तो भागवत को घर २ सुनाने में नारद जी ब्राह्मण बेचारों को दोष धर रहे थे, कलियुगी चिन्ह मान रहे थे, देखो अ० १ श्लोक ७० को, अभी सनत्कुमारों ने भी वही उपाय बताया जो नारद जी भक्ति के बूढा होने का कारण माने हुवे थे। इस से ज्ञात होता है कि आकाशवाणी भी वृथा ही रही और इसी लिये कदाचित् नारद जी ने सनत्कुमारों को यह कहा है कि:—

नारद उवाच—

वेदवेदान्तघोषैश्च गीतापाठैः प्रबोधितम् ।
भक्तिज्ञानविरागाणां नोदतिष्ठत्त्रिकं तदा ॥६४॥
श्रीमद्भागवतालापात्तत्कथं बोधमेष्यति ।
तत्कथासु तु वेदार्थः श्लोके श्लोके पदे पदे ॥ ६५ ॥

अर्थात् वेद वेदान्त गीता पाठ से भी भक्ति ज्ञान वैराग्य तीनों न उठे तो श्रीमद्भागवत के (जिस के श्लोक २ पद २ में वेदार्थ ही भरा है) श्रवण से कैसे उठ सकेंगे ? इस के उत्तर में सनत्कुमारोंने यही कहा है कि वृक्ष के मूल स्वादि में स्वाद नहीं होता जो फल में होता है। दुग्ध में भी वह रस नहीं जो उस के सार घृत में होता है। ईख में भी शर्करा का स्वाद नहीं होता है॥

इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम् ॥ ७१ ॥
वेदान्तवेदसुस्नाते गीताया अपि कर्त्तरि ।
परितापवति व्यासे मुह्यत्यज्ञानसागरे ॥ ७२ ॥
तदा त्वया पुरा प्रोक्तं चतुःश्लोकसमन्वितम् ।
तदीयश्रवणात्सद्यो निर्बाधो बादरायणः ॥ ७३ ॥

अर्थात् यह भागवत पुराण वेद से मिला है। गीता के भी कर्त्ता वेद वेदान्त में भली भांति अभ्यास कर अज्ञानसागर में डूबते हुवे दुःखित व्यास को भी तो आपने चार श्लोक का भागवत सुना कर शीघ्र ही निःशोक किया था। वही मूल है, इस में संशय न करो ॥

## समीक्षा

श्लोक ५६ । ५७ में भागवत के सिवाय सभी को श्रमसाध्य और स्वर्गदायकमात्र बताना और भागवत को वैकुण्ठपददाता बताना कहां तक सत्य है ? यह पाठकों की बुद्धि की तुला ही तोल सकेगी । श्लोक ५९ । ६० का भी भार हम पाठकों पर छोड़ते हैं परन्तु अन्य महोत्तम कर्मों को कर्मसूचक बताना और भागवत को सत्कर्मसूचक बताना ही आश्चर्यमय है । और यहां भक्ति को भूल कर ज्ञानयज्ञ की प्रशंसा करना भी हमारी समझ में पूर्वपक्ष को भूलना ही कहावेगा ॥

६१-६२ के श्लोको का भी इसी प्रकार निर्णय हो सकेगा कि कहीं भागवत की सर्वजनता प्राप्ति को उत्तम, कहीं निकृष्ट । जब कि भागवत के पाठ से कलिकल्मष भाग जाते हैं तो इस की रुकावट करना ही हानिकारक होगा। जो गुरुमुख से भागवत पढ़े हैं, जब उन में ही लोभजन्य दोष नारद जी देते हैं कि घर २ कण लोभ से सुना दिया फिर श्रोता लोभादि से कब बचसकेंगे ॥

वेद वेदान्तादि पाठ और गीता बनाने पर भी व्यास जी का मोह अज्ञान दूर न हुवा और भागवत को वेद का सार पद २ में बताना भी स्वयं अज्ञान का कारण ही कहावेगा । इतनी अत्युक्ति से वेद की महिमा घटाने का यत्न कहा जाय तो अत्युक्ति नहीं है ॥

१३-आगे माहात्म्य अ० ३ में नारद जी ने सनत्कुमारों से बूझा है कि:-

कियद्भिर्दिवसैः श्राव्या श्रीमद्भागवती कथा ।
को विधिस्तत्र कर्त्तव्यो ममेदं वदतामितः ॥३॥

अर्थ-भागवत कितने दिनों में सुननी, क्या विधि करनी, मुझे यह बताइये॥

इस पर सनत्कुमारों ने गङ्गातट पर सुनाना स्वीकार किया और तीन लोक में चलो २ की धूम मचगई, वहां अन्य बहुत से देवता महर्षि तो आये ही, परन्तु श्री व्यासदेव और छायाशुक भी आये । १७ पुराण ६ शास्त्र ४ वेद सुनने को आये, तीर्थ नदी उपनिषद् सब आये, सब श्लोक न लिख कर हम नमूने के लिये कुछ श्लोक लिखते हैं । यथा-

योगेश्वरा व्यासपराशरौ च छायाशुको जाजलि
जन्हुमुख्याः । सर्वेऽप्यमी मुनिगणाः सह पुत्र-
शिष्याः स्वस्त्रीभिराययुरतिप्रणयेन युक्ताः ॥ १४ ॥

अर्थात् योगेश्वर व्यास, पराशर, छायाशुक, जाजलि, जम्बु को आदि ले सब मुनिगण पुत्र कलत्र शिष्यों सहित अत्यन्त नमते हुवे आये ॥ १४ ॥

## समीक्षा

भला व्यास और उन के पुत्र शुकदेव जी को भागवत सुनने की ऐसी क्या आवश्यकता थी जो स्वर्ग से पृथ्वी पर सुनने आये ? और नारद जी ने सनत्कुमारों से विधि क्यों बूझी ? वह तो राजा परीक्षित को सुनाते समय शुकमुख से श्रवण कर चुके थे और यहां श्लोक १३ में देवरात का भी आगमन लिखा है, जो परीक्षित का नाम था । क्या परीक्षित मुक्ति से भी फिर लौट आये हैं, या भागवत सुन कर भी मुक्ति नहीं हुई, इस में क्या सिद्धान्त ठहरावें ? अन्य परीक्षितादि की क्या कहैं, जब साक्षात् भागवत के कर्त्ता व्यास जी, उन के पिता पराशर, पुत्र शुकदेव जी की भी मुक्ति नहीं हुई, जिन्हों ने परीक्षित को भागवत कथा सुनाई कही जाती है, जिस मूल पर सारी कथा ही है, तब तौ यही कहावत हुई कि:-

नष्टे मूले नैव पत्रं न पुष्पम्=वा मूले नष्टे कुतः शाखा ।

१४-आगे- सनत्कुमारों ने गङ्गातट पर जाय सब देवर्षियों के बीच यह कहा है कि:-

अथ ते संप्रवक्ष्यामो महिमा शुकशास्त्रजः ।
यस्य श्रवणमात्रेण मुक्तिः करतले स्थिता ॥ २४ ॥
सदा सेव्या सदा सेव्या श्रीमद्भागवती कथा ।
यस्याः श्रवणमात्रेण हरिश्चित्तं समाश्रयेत् ॥२५॥
ग्रन्थोऽष्टादशसाहस्रो द्वादशस्कन्धसम्मितः ।
परीक्षिच्छुकसंवादः शृणु भागवतं च यत् ॥२६॥
तावत्संसारचक्रेऽस्मिन् भ्रमतेऽज्ञानतः पुमान् ।
यावत्कर्णगता नास्ति शुकशास्त्रकथा क्षणम् ॥२७॥
किं श्रुतैर्बहुभिः शास्त्रैः पुराणैश्च भ्रमावहैः ।
एकं भागवतं शास्त्रं मुक्तिदानेन गर्जति ॥२८॥

अर्थात् अब शुकशास्त्र की महिमा कहते हैं, जिस के सुनने मात्र से मुक्ति हाथ में है । भागवत की कथा को सदा सुनो, सदा सुनो, जिस के सुनने से परमेश्वर चित्त में वास करता है ॥ २५ ॥ यह ग्रन्थ १८००० श्लोक १२ स्कन्ध परीक्षित शुकसंवाद जो सुनेगा, वह तभी तक संसारचक्र में अज्ञान से घूमेगा, जिस क्षण तक शुकशास्त्र कान में नहीं पहुंचा है । अन्य बहुत शास्त्रों के सुनने से क्या होगा और "भ्रमोत्पादक पुराणों" के सुनने की क्या आवश्यकता है ? एक भागवतशास्त्र ही मुक्तिदान से गर्जता है ॥ २८ ॥

## समीक्षा–

श्लोक २५ तो जब व्यास शुकदेव जी तथा राजा परीक्षित की ही मुक्ति न हुई तब व्यर्थ है । यदि भागवत का अर्थ ईश्वरीय ज्ञान यौगिक करके भी कुछ निर्वाह करते, जैसे आजकल के चतुर पौराणिक पण्डित कर लेते हैं, तो २६ के श्लोक ने बिलकुल स्पष्ट कर दिया कि परीक्षित शुकसंवाद वाला १२ स्कन्ध १८००० श्लोक वाला भागवत ही मुक्तिदायी है । फिर तो परीक्षित ने कौनसी भागवतकथा सुनी होगी? तब तो ११ स्कन्ध ही रहजायंगे क्योंकि द्वितीयस्कन्ध से ही शुक परीक्षितसंवाद प्रारम्भ है । और श्लोकों मे भी कमी आवेगी । तथा शुकपरीक्षित संवाद के श्लोक पृथक् रहे । श्लोक २८ में तो सब पुराणों को "भ्रमावह" ही बता दिया है । स्वयं सब का खण्डन होगया ॥

१५–आगे श्लोक ३७ से लिखा है कि.–

यश्च भागवतं शास्त्रं वाचयेदर्थतोऽनिशम् ।
जन्मकोटिकृतं पापं नश्यते नात्र संशयः ॥ ३७ ॥
श्लोकार्धं श्लोकपादं वा पठेद्भागवतं च यः ।
नित्यंपुण्यमवाप्नोति राजसूयाश्वमेधयोः ॥ ३८ ॥

अर्थात् भागवतपाठ करोड़ जन्मों के पाप दूर करता है; इस में कुछ सन्देह नहीं ॥ ३७ ॥ भागवत का आधा चौथाई भी श्लोक पढ़ने में राजसूय अश्वमेध का फल होता है ॥ ३८ ॥

## समीक्षा

इस में सन्देह श्लोककर्त्ता को स्वयं था, अतः उस के हृदय में " नात्र संशयः" की रचना हुई है । जब ऐसा है तो फिर पापों से क्या डरना है ।

परन्तु बेचारे ब्राह्मणों को घर २ सुनाने में कलियुगी दोष में क्यों घसीटा है? यह ज्ञात नहीं हुवा ॥

१६–आगे श्लोक ४५ में तो दिनों का नियम नहीं बताया परन्तु ४७। ४८। ४९। ५०। ५१। ५२ श्लोकों में सप्ताह का ही माहात्म्य है। यथा—

तेन योगनिधे! धीमन्! श्रोतव्या सा प्रयत्नतः।
दिनानां नियमो नास्ति सर्वदा श्रवणम्मतम् ॥४५॥

हे नारद! भागवत यत्न से सुनना चाहिये, इस में दिनों का नियम नहीं, सदा सुनना चाहिये ॥४५॥

मनोवृत्तिजयश्चैव नियमाचरणं तथा।
दीक्षां कर्तुमशक्यत्वात्सप्ताहश्रवणम्मतम् ॥४७॥

तथा

कलेर्दोषबहुत्वाच्च सप्ताहश्रवणम्मतम् ॥ ४९ ॥
यत्फलं नास्ति तपसा न योगेन समाधिना।
अनायासेन तत्सर्वं सप्ताहश्रवणे लभेत् ॥ ५० ॥
यज्ञाद् गर्जति सप्ताहः सप्ताहो गर्जति व्रतात्।
तपसो गर्जति प्रोच्चैस्तीर्थान्नित्यं हि गर्जति ॥५१॥
योगाद् गर्जति सप्ताहो ध्यानाज्ज्ञानाच्च गर्जति।
किम्ब्रूमो गर्जनं तस्य रेरे गर्जति गर्जति ॥ ५२ ॥

इन सब का आशय यही है कि तप, योग, समाधि, यज्ञ, व्रत, तीर्थ, ध्यान, सब से सप्ताह श्रेष्ठ है। इस की समीक्षा पाठक स्वयं करलेंगे ॥

१७–आगे श्लोक ५५ से सूत जी ने यही बताया है कि श्रीकृष्ण जी ने उद्धव के कथनानुसार भागवत में स्वयं वास किया है, कलियुग में भागवत ही कृष्णरूप है, यही उद्धार करेगा। यदि इस बात पर सनातनधर्मियों का पूर्ण विश्वास होता तो भारतधर्ममहामण्डल के बनाने की आवश्यकता नहीं होती ॥

१८–आगे और विचित्र बात है। कहां तो अ० ४ श्लोक ८ में पशु पक्षी

भी सप्ताह सुन निष्पाप हो गये लिखे हैं। यथा—

मूढाःशठा ये पशुपक्षिणोऽत्र सर्वेऽपि निष्पापतमा भवन्ति॥८॥

और अभी दो श्लोक पीछे कहते हैं कि इतने पापी सप्ताह से पवित्र नहीं होते। यथा— कुमाराऊचुः—

ये मानवाः पापकृतस्तु सर्वदा सदा दुराचाररता विमार्गगाः। क्रोधाग्निदग्धाः कुटिलाश्च कामिनः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनन्ति ते ॥११॥ सत्येन हीनाः पितृमातृदूषकास्तृष्णाकुलाश्चाश्रमधर्मवर्जिताः। ये दाम्भिका मत्सरिणोऽपि हिंसकाः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनन्ति ते ॥१२॥ पञ्चोग्रपापाश्छलछद्मकारिणः क्रूराः पिशाचा इव निर्दयाश्च ये। ब्रह्मस्वपुष्टा व्यभिचारकारिणः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनन्ति ते ॥१३॥ कायेन वाचा मनसापि पातकं नित्यं प्रकुर्वन्ति शठा हठेन ये। परस्वपुष्टा मलिना दुराशयाः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनन्ति ते ॥१४॥

अर्थ—इन के दो हो सकते हैं, यदि "सप्ताहयज्ञे" का सप्तमी विभक्ति से अर्थ करें तब तो ऊपर लिखे पापी शुद्ध नहीं हो सकते, यह अर्थ होगा। यदि "सप्ताहयज्ञेन" यह तृतीया विभक्ति मानें तो उपर्युक्त पापी सब शुद्ध सकते हैं, यह अर्थ होगा। हम तो दोनों ही अर्थों को असङ्गत समझते हैं क्योंकि यदि ये सब पाप दूर हो सकते हैं तो पापों का भय ही नहीं, यदि सप्ताह उक्त पाप शमन नहीं करता तो प्रथम प्रतिज्ञा पूर्ण न होगी कि सब पाप दूर होते हैं॥

१९—आगे अ० ४ में अद्भुत बात है कि एक वेदविशारद आत्मदेव ब्राह्मण तुङ्गभद्रा नदी के तट पर धर्मात्मापुर में वास करता था, श्रौतस्मार्त कर्मों में मानो दूसरा सूर्य था, भिक्षा मांगता था। उस की स्त्री बड़ी लड़ाका धुन्धली नाम की लबार कलहप्यारी हठवती थी। इस में लिखा है कि वह भिक्षुक भी था और धनी भी था। यथा—

भिक्षुको धनवान् लोके तत्प्रिया धुन्धली स्मृता ।
स्ववाक्यस्थापिका नित्यं सुन्दरीसुकुलोद्भवा ॥ १८ ॥

फिर—

एवं निवसतोः प्रेम्णा दम्पत्यो रममाणयोः ॥ २० ॥

और भी—

गोभूहिरण्यवासांसि दीनेभ्यो यच्छतः सदा ॥ २१ ॥

यहां यदि "भिक्षुकोऽधनवान्" ऐसा अकार का विश्लेष करें तो आगे धन देकर पुत्र लेना और पुत्र के वेश्याओं में धन लुटाने की असङ्गति होगी ॥

१८ वें श्लोक में भिक्षुक और धनवान् दोनों बातें लिखना कैसे सङ्गत हो सकेगा ? क्या पूर्व युगों में ब्राह्मण धनवान् होकर भी भिक्षा मांगते थे ? और जिस की स्त्री कलहकारिणी आदि दुर्वचनों से बताई है; फिर दम्पति का प्रेम कैसे हो सकेगा ? जिस में ब्राह्मण बड़ा धर्मात्मा था, इस लिये २० वें श्लोक की सङ्गति नहीं बैठती, तथा २१ वें श्लोक में कहां तो भिक्षा मांगता था, कहां गौ सुवर्ण वस्त्र दीनों को दान करने लगा ?

न्यायप्रियपाठक ऐसे पाठ को देख कर क्या कल्पना करेंगे, सो ईश्वर ही जाने । परन्तु हमारी समझ में तो यह कल्पना अत्यन्त नवीन है, जब कि कलियुगी ब्राह्मण धन रख कर भी भिक्षा करने वाले हो गये होंगे । धनी को गृहस्थ में भिक्षा करना किसी भी शास्त्र का मत नहीं और यह कैसे धर्मात्माओं का ग्राम था, जहां वेदपाठी ब्राह्मण भिक्षा करें ॥

२०—आगे वह ब्राह्मण पुत्रहीन होने से घर छोड़ वन में प्राणत्यागार्थ चला गया और उस को एक (यति) संन्यासी मिला, संन्यासी को अपने मन का दुःख सुनाया कि न मेरे पुत्र है, जो गौ मैंने पाली थी वह भी वन्ध्या रह गई । वृक्ष लगाये, पर फल नहीं आये । अतः प्राण परित्याग ही करूंगा, ऐसे कह रोने लगा ॥

तद्भालाक्षरमालां च वाचयामास योगवान् ॥ ३३ ॥

योगी संन्यासी ने उस के माथे के लिखे अक्षर बांच लिये और कहा कि:-

सप्तजन्मावधि तव पुत्रो नैव च नैव च ॥ ३५ ॥

सात जन्म तक तेरे पुत्र नहीं है नहीं है ॥

समीक्षा—आश्चर्य है कि इस शरीर में सात जन्मों का भी वृत्तान्त लिखा है, जिस मस्तक में एक दिन की भी दिनचर्या कदाचित् फ़ोटू से कोई लिख सके, परन्तु यहां जन्मभर पर भी सन्तोष न कर सात जन्म का वृत्तान्त लिखना बताया है। क्या केवल सन्तान ही का लेख मस्तक में लिखा होगा? सभी काम लिखे होंगे॥

२१—हम संक्षेप से लिखते हैं कि संन्यासी जी ने एक फल दिया और कहा कि इस फल को अपनी स्त्री को खिलाना, गर्भ होगा। स्त्री ने प्रसववेदना का कष्ट शोच फल गौ को दे दिया और आप ने अपनी बहन को रुपया देकर चोरी से बच्चा मंगा कर अपना प्रसव प्रकट किया। वह बड़ा होकर धुन्धकारी नामक बड़ा वेश्यागामी हुआ। उस ने सब धन वेश्याओं को दे दिया और तीन मास पीछे गौ के पेट से भी मनुष्याकृति पुत्र हुवा, परन्तु कान गौ के से थे। धुन्धकारी माता पिता का धन उड़ाने लगा। एक दिन ५ वेश्याओं ने मिल कर इसे रात्रि में फांसी देकर मार डाला। यह प्रेत हुआ, गोकर्ण ने गया तीर्थ में श्राद्ध किया तौ भी प्रेत की सद्गति न हुई। किसी से मुक्ति न हुई, तब सप्ताह श्रवण की आज्ञा सूर्य देवता ने दी, अन्य किसी महर्षि को न सूझी, सब ही व्याकुल रहे॥

समीक्षा—गौ के पेट से मनुष्य होना भी अद्भुत कथा है। फिर ब्राह्मण के मस्तक में कहां तौ सात जन्म में पुत्र न था, कहां इसी जन्म में दो पुत्र हो गये। हां, यदि ब्राह्मणी के मस्तक में न बताते तौ ठीक भी था॥

दूसरे सप्ताह का माहात्म्य किसी को न सूझा तब सूर्य से बातें करना क्या पहिली बात से कम असम्भव है?

तीसरा तुर्रा यह है कि नारद जी को यह कथा पुरातन इतिहास बताया गया है, नूतन नहीं॥

यहां ८७ श्लोक में यह भी कहा गया है कि जितने पुरुषों ने गोकर्ण के मुख से भागवत सुनी वे मुक्त हो गये, माता के गर्भ में नहीं आये "ते गर्भगता न भूयः" अ० ५ श्लो० ८७ और भी—

**वाताम्बुपर्णाशनदेहशोषणैस्तपोभिरुग्रैश्चिरकालसञ्चितैः।**
**योगैश्च संयातिनतांगतिं वैसप्ताहगाथाश्रवणेन यान्तियाम्॥**

अर्थ-वायुभक्षण, पत्रचर्वणादि उग्र तपस्या करके देह सुखाने से वह गति नहीं प्राप्त होती जो सप्ताहश्रवण से होती है॥

समीक्षा-ठीक है, कर्मों की गति तौ पृथक् ही है परन्तु तप को इस में क्यों मिला लिया? भागवतमाहात्म्य के अन्तिम अध्याय के ७० श्लोक से आगे ऐसा ज्ञात होता है कि नारद जी ने प्रथम इसे नहीं सुना था और ७८ से आगे के श्लोकों से विदित हुआ कि शुकदेव जी आये, ८० से "शुकउवाच" है ही, ८४ में बलि अर्जुन उद्धव सब का ही आगमन लिखा है, सो सब विस्तार के भय से नहीं उद्धृत किया गया है॥

इतना कहना हम और भी उचित जानते हैं कि भा० मा० अ० ६ श्लोक ९५। ९६ में यह बताया गया है कि कलियुग के ३० वर्ष से अधिक बीते थे, तब परीक्षित को शुकदेव जी ने सप्ताह सुनाई थी और फाल्गुन की नवमी से आरम्भ किया था॥ ९५॥ तथा दो सौ वर्ष पीछे गोकर्ण ने सुनाई, उस से ३० वर्ष पीछे सनत्कुमारों ने सुनाई॥

समीक्षा-कलियुग में सौ वर्ष से अधिक आयु किसी पुराणकर्त्ता का मत नहीं है, फिर व्यासादि महर्षियों का उस समय में जब कि गोकर्ण ने धुन्धकारी को सप्ताह सुनाया, वर्त्तमान होना सत्य में हानि पहुंचाता है॥

आगे श्लोक ९९ में लिखा है कि फांसी हाथ में लिये दूत से यम कहता है कि वैष्णवों को मत सताना, छोड़ देना, क्योंकि वैष्णवों का मैं शासक नहीं हूं।

समीक्षा-बस अब तौ वैष्णवों की मृत्यु ही नहीं होनी चाहिये, न उन को पिण्डदानादि की आवश्यकता है क्योंकि वे यमयातना से बरी हैं॥

आज माहात्म्य की समीक्षा यहीं समाप्त करके क्रमशः १२ हों स्कन्धों की समीक्षा का आरम्भ करेंगे। जगदीश्वर हमारी बुद्धि को शुद्ध निष्पक्ष रखने में सहायक हों॥ ओ३म् शम्

## इति भागवतमाहात्म्यसमीक्षा समाप्ता



ओ३म्

# अथ प्रथमस्कन्धसमीक्षा



१-प्रथमस्कन्ध के आरम्भ में कोई "उवाच" नहीं है, प्रथम श्लोक में स्तुति है, दूसरे में लिखा है कि:-

श्रीमद्भागवते महामुनिकृते किं वा परैरीश्वरः।

अर्थात् महामुनि व्यास की बनाई भागवत है॥

समीक्षा-इस से प्रतीत होता है कि यह अन्योक्ति है, व्यासोक्ति नहीं॥

२-श्लोक ३ में-

निगमकल्पतरोर्गलितं फलं शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम्।
पिबतभागवतं रसमालयं मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः॥३॥

अर्थात् वेदरूपी कल्पवृक्ष से शुकमुख द्वारा चुवे फल के अमृत की धारा से युक्त भागवतरूप रस का पान करो। यहां भागवत वेद का फल बताया है, शुकदेव मुनि को तोता कहा है, भला ये श्लोक व्यासकृत कैसे हो सकेंगे जिन में व्यास अपने को ही महामुनि कह कर अन्योक्तिवत् कहते हैं?

३-श्लोक ७ में भी कहा है कि:-

यानिवेदविदां श्रेष्ठो भगवान्बादरायणः।

अर्थ-जो वेदविदों में श्रेष्ठ व्यास भगवान् ने बनाया है और अन्यों के बनाये शास्त्र तुम जानते हो॥

इस से यह भी व्यासोक्ति नहीं सिद्ध होती। तथा च—

श्लोक ६ से "ऋषयऊचुः" है, "व्यासउवाच" है ही नहीं॥

---

## भागवत का कलियुग में बनना

माहात्म्य में भी दर्शा चुके हैं, बहुत से प्रमाण भी दे चुके हैं, अब श्लोक १० स्कं० १ भी दिखाते हैं। यथा—

४–प्रायेणाल्पायुषः सभ्यकलावस्मिन्युगेजनाः ।

मन्दाः सुमन्दमतयो मन्दभाग्या ह्युपद्रुताः ॥ १० ॥

अर्थ–" इस " कलियुग में मनुष्य अल्पायु, मन्द, मन्दमति, मन्दभाग्य, रोगादि पीडित हैं । इस से भी उस समय कलियुग की वर्त्तमानता सिद्ध है । तथा श्लोक २१ में भी स्पष्ट है कि कलियुग में बना है—

कलिमागतमाज्ञाय क्षेत्रेऽस्मिन्वैष्णवे वयम् ।

आसीना दीर्घसत्रेण कथायां सक्षणा हरेः ॥२१॥

त्वं नः संदर्शितो धात्रा दुस्तरं निस्तितीर्षताम् ।

कलिसत्त्वहरं पुंसां कर्णधारइवार्णवम् ॥२२॥

अर्थात् शौनकादि कहते हैं कि कलियुग आया जानकर हम इस वैष्णव क्षेत्र में महायज्ञ में कथा सुनने को बैठे हैं ॥ २१ ॥ ब्रह्मा ने दुस्तर संसार से उतारने को कलिमलहरणार्थ आप मल्लाहरूप हमें दिखा दिये हैं ॥ २२ ॥

५–आगे अ० २ में व्यास जी बोले कि ऐसे बूझने पर सूत ने व्यास को नमस्कार किया । जो श्लोक माहात्म्य के आरम्भ में पद्मपुराण का है वही यहां भी है, उस की वही समीक्षा समझनी चाहिये । परन्तु यहां इतनी बात विशेष है कि व्याससूनु शुकदेव जी को भी प्रणाम है । यथा—

यः स्वानुभावमखिलश्रुतिसारमेकमध्यात्मदीपमतितितीर्षतां तमोन्धम् । संसारिणां करुणयाह पुराणगुह्यं तं व्याससूनुमुपयामि गुरुं मुनीनाम् ॥ ३ ॥

इस श्लोक में व्यासपुत्र शुकदेव जी को नमस्कार किया गया है, जिस से पाया जाता है कि यह न व्यासोक्ति है, न परीक्षित के प्रति शुकोक्ति है ॥

तीसरे अध्याय के आरम्भ में ही २४ अवतारों की कथा है, उन का चित्र चरित्र अद्भुत है ॥

१—अवतार—( पुरुषावतार )

जगृहे पौरुषं रूपं भगवान्महदादिभिः ।

सम्भूतषोडशकलमादौ लोकसिसृक्षया ॥ १ ॥

आदि में लोकरचनार्थ १६ कला का पुरुषावतार हुवा। इसी के नाभि-कमल से ब्रह्मा उत्पन्न हुवा। सहस्त्र पाद ऊरु और सहस्त्र २ भुजा शिर कान नेत्र नासिका शिर कपड़े कुण्डल धारण किये नाना अवतारों की खानि (बीज) था। इसी के अंश से देवता सर्प मनुष्यादि हुवे हैं। यही सनत्कुमार है। यथा—"सएव प्रथमं देवः कौमारं सर्गमास्थितः॥ ६॥"

समीक्षा—भला कहां नाभि से ब्रह्मा बने कहां सनत्कुमार पर आगये, हज़ारों अङ्गों से कुमार होगये॥

२—वराह अवतार—

द्वितीयन्तु भवायास्य रसातलगतां महीम्।
उद्धरिष्यन्नुपादत्त यज्ञेशः सौकरं वपुः॥

अर्थ—जब पृथ्वी पाताल को चली गई, तब शूकर रूप धारण करके उसे निकाल लाने को विष्णु का अवतार हुवा॥

समीक्षा—अधिक तो समीक्षा चरित्र के समय करेंगे परन्तु शूकर तो स्थलचर है, नाका बनते तो ठीक था और यह अवतार किस पृथ्वी पर हुवा जब पृथ्वी थी ही नहीं, या पाताल में ही हुवा था?

३—तीसरा नारद अवतार है—

तृतीयमृषिसर्गं च देवर्षित्वमुपेत्य सः।
तन्त्रं सात्वतमाचष्टे नैष्कर्म्यं कर्मणां यतः॥ ८॥

तीसरे शास्त्रप्रचारक देवर्षि नारद अवतार हुवे॥

समीक्षा—यह वही नारद हैं जो माहात्म्य में ढुलमुल यक़ीन से मुक्ति के उपाय और भक्ति के उद्धारार्थ घूमे हैं, जिन्हें आकाशवाणी हुई थी और ऋषियों से उपाय बूझे, सनत्कुमारादि की स्तुति की। स्मरण रहे कि स० कु० को भी तो १ अवतार बताया गया है। श्रोता वक्ता दोनों अवतार थे?

चौथे नरनारायणावतार—

४—तुर्ये धर्मकलासर्गे नरनारायणावृषी।
भूत्वात्मोपशमोपेतमकरोद्दुश्चरं तपः॥ ९॥

नरनारायण तप करने वाले अवतार हुवे॥

समीक्षा—न जाने ईश्वर भी तप करके और कौन पदवी का अभिलाष करता है। हां महाभारत में तो इन दोनो को अर्जुन कृष्ण का पूर्वजन्म बताया है

परन्तु भगवान् को भी पूर्वजन्म में तप करने ही से पुनर्जन्म में बलवान् होना बताने से तो जीव से ब्रह्म में अधिकता कुछ भी नहीं रहती है ॥

५-वां कपिलदेव का अवतार-

पञ्चमः कपिलो नाम सिद्धेशः कालविप्लुतम् ।
प्रोवाचाऽऽसुरये सांख्यं तत्त्वग्रामविनिर्णयम् ॥ १० ॥

पांचवें सांख्यशास्त्र कर्त्ता कपिलदेव जी हुवे ॥

समीक्षा-यह अवतार भी वेद भगवान् को अपौरुषेय मानता था, जैसा कि सांख्य का मत है ॥

छठा-दत्तात्रेय अवतार-

६-षष्ठे अत्रेरपत्यत्वं वृतः प्राप्तोऽनसूयया ।
आन्वीक्षिकीमलर्काय प्रह्लादादिभ्यऊचिवान् ॥ ११ ॥

यह दत्तात्रेय का अवतार है, यह भी अत्रि ऋषि के सुपुत्र थे, समीक्षा पूर्ववत् जानो ॥

सातवां-यज्ञावतार-

७-ततःसप्तमआकूत्यां रुचेर्यज्ञोऽभ्यजायत ।
सयामाद्यैःसुरगणैरपात्स्वायंभुवान्तरम् ॥ १२ ॥

यह यज्ञावतार का वर्णन है । आकूति से उत्पन्न हुवे ऋषि के पुत्र यज्ञ ने स्वायभुव मन्वन्तर की रक्षा की ॥

समीक्षा-इस अवतार ने मन्वन्तर भर आयु कैसे पाई ?

८-आठवें ऋषभदेव का अवतार-

अष्टमे मेरुदेव्यां तु नाभेर्जात उरुक्रमः ।
दर्शयन् वर्त्म धीराणां सर्वाश्रमनमस्कृतम् ॥ १३ ॥

आगे आठवां ऋषभदेव जी का अवतार मेरुदेवी का पुत्र और संन्यास-मार्ग का अग्रणी बताया है । इस में भूभारनाशन कुछ नहीं है यह भी १० अवतारों में नहीं है ॥

९-पृथुराजा को नवां अवतार बताया है जिस के जन्म का वर्णन भी अद्भुत है, पुरुष के शरीर को मथने से निकला बताया गया है जहां विस्तार से कथा है वहां दिखावेंगे, इसी ने पृथिवी का दोहन किया है ॥

१०–मत्स्यावतार दशम है, जिस का काम समुद्र में डूबी धरती को निकाल कर वैवस्वतमनु को देना बताया गया है ॥

समीक्षा–भला भगवान् को मछली वताना कितने साहस का काम है ॥

११–कूर्मावतार ११ वां है, देव दानव जब समुद्रमथन करते थे, तब पर्वत की रई ( मथनी ) नीचे को डूबी जाती थी तौ नीचे कमर पर सहार लेने को कूर्म ( कछवा ) अवतार हुआ। समीक्षा पूर्ववत् जानो ॥

१२–वां धन्वन्तरि अवतार है, जो समुद्र में से अमृत का घड़ा लेकर निकला॥

१३–वां मोहनी अवतार है, जो स्त्रीरूप था, जिसे देख देख दानव लड़ पड़े और अमृत के बांटने में पञ्च बन कर देवताओं को दिया लिखा है ॥

समीक्षा–क्या यह काम भी परमेश्वर का हो सकता है कि परिश्रम तौ दोनों समान करें और आप स्त्री बन के अन्याय करे ?

१४–नृसिंह, आधा पुरुष, आधा शेर, हिरण्यकशिपु को मारने के लिये यह अवतार बताया गया है। यह भी क्षणभङ्गुर अवतार हुवा, क्या ठिकाना है कि एक ईश्वर के ही तीन नाम ब्रह्मा, विष्णु, महेश बताये जाते हैं, फिर एक तौ वरदान दे, दूसरा मारने के लिये बनावट बनावे ॥

१५–वामन ( बौना ) अवतार है, बलि के छलने के ही लिये यह भी कुछ देर को अवतार है, बौना होकर तीन पांव में आकाश, पाताल, पृथिवी को नापना, बाइबिल के व कुरान के मौजिज़े ( अद्भुत दृश्यों ) को मात करने के अतिरिक्त क्या दृढ़ता रखता है ॥

१६–परशुराम जी १६ वां अवतार हैं, इन्हो ने माता का शिर काटा और २१ बार पृथिवी को निःक्षत्रिया किया, परन्तु महाभारत में भीष्म से युद्ध लिखा है, कहां लक्षों वर्ष पूर्व रामचन्द्र के समय में त्रेता में होना, कहां द्वापरान्त में युद्ध करना, कुछ समझ में नहीं आता ॥

१७–व्यास जी का सत्यवती से अवतार है, वह स्वयं ही "कुमारीगर्भसम्भूतः" अपने को भला कैसे बता सकते हैं और यदि भागवत व्यासकृत होता तौ यह लिखते कि १७ वा अवतार मैं हूं, सो नहीं है। वल्कि वहां तौ इस प्रकार है। यथा—

ततः सप्तदशे जातः सत्यवत्यां पराशरात्।
चक्रे वेदतरोः शाखा दृष्ट्वा पुंसोऽल्पमेधसः ॥ २१ ॥

अर्थ-इस के उपरान्त १७ वीं बार पराशर से सत्यवती स्त्री में उत्पन्न हुये जिन्हों ने पुरुषों को अल्पबुद्धि देख कर वेदवृक्ष की शाखा बनाई। यहां 'चक्रे' भूतकाल की क्रिया पढ़ी है, वर्त्तमान की नहीं॥

१८-रामावतार, श्री रामचन्द्र जी का अवतार बताया है। यथा—

नरदेवत्वमापन्नः सुरकार्यचिकीर्षया।
समुद्रनिग्रहादीनि चक्रे वीर्याण्यतः परम्॥ २२॥

अर्थ-इस के बाद देवकार्य की इच्छा से नरदेहत्व को प्राप्त हुवे, जिन्हों ने समुद्रनिग्रहादि कार्य किये थे॥

समीक्षा—व्यासावतार से पीछे श्री रामचन्द्र जी का बताना बड़ी भारी भूल है। मूल में "अतः परम्" पाठ है, जिस का अर्थ स्पष्ट "इस के बाद" होता है और "चक्रे" क्रिया भी भूतकाल की है, इस से स्पष्ट है कि भागवत व्यास जी ने नहीं बनाया, बल्कि व्यास के नाम से जिस ने बनाया, उस ने श्री रामचन्द्र जी से भी व्यास के पूर्व होने का कदाचित् अभिलाष किया होगा, इसी लिये व्यास जी को अवतार सिद्ध करके श्री रामचन्द्र जी का नाम गिनाया हो तो आश्चर्य नहीं॥

१९। २० वें श्रीकृष्ण, बलदेव दोनों भाइयों के अवतार। यथा-

एकोनविंशे विंशतिमे वृष्णिषु प्राप्य जन्मनी।
रामकृष्णाविति भुवो भगवानहरद्भरम्॥ २३॥

अर्थ-१९। २० वें में वृष्णिकुल में राम (बलदेव) और कृष्ण दो अवतार भूभार दूर करने के लिये हुवे। यहां 'विंशतितमे का विंशतिमे' पाठ टीका ने वेदवत् बता कर टाल दिया है, परन्तु 'भारम्' के स्थान में 'भरम्' पर कुछ नहीं लिखा॥

यहां दोनों भाइयों को अवतार बता कर ५ श्लोक पीछे २८ वें में-

एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्॥

अर्थ-और अवतार तो अंशावतार हैं, परन्तु कृष्ण तो खुद भगवान् ही हैं। यह कितनी भूल की बात है कि अब तो दो भाई बताये, अभी श्री कृष्ण को ही सर्वस्व अवतार बता दिया, यदि स्वयं कृष्ण ही भगवान् थे तो एक ही समय में दूसरे बलदेव जी का होना क्या दो भगवान् को सिद्ध नहीं करता। फिर दशमस्कन्ध अ० ३३ श्लोक २७ में लिखा है कि-

राजोवाच—

संस्थापनाय धर्मस्य प्रशमायेतरस्य च ।
अवतीर्णो हि भगवानंशेन जगदीश्वरः ॥ २७ ॥

अर्थ—धर्म की रक्षा और अधर्म का नाश करने को अंश से जगदीश्वर उत्पन्न हुवे ॥२७॥ फिर धर्म को नाश करने के परस्त्रीगमनादि कर्म क्यों किये? इस का उत्तर शुकदेव जी ने यही दिया है कि जैसे अग्नि सर्वभुक् है, ऐसे ही तेजस्वी पुरुषों को दोष नहीं है । यहां यह प्रसङ्ग नहीं है। यहां केवल यही दिखाना है कि कहीं अंशावतार, कहीं स्वयं पूरा अवतार बताना पुराणों के विश्वास में हानि अवश्य डालता है ॥

इसी पर विष्णु पुराण की साक्षी ने स्पष्ट ही कर दिया कि कृष्ण स्वयं विष्णु भगवान् नहीं थे । यथा— ५ । १

एवं संस्तूयमानस्तु भगवान् परमेश्वरः ।
उज्जहारात्मनः केशौ सितकृष्णौ महामुने ॥
उवाच च सुरानेतौ मत्केशौ वसुधातले ॥
अवतीर्य्य भुवोभारं क्लेशहानिं करिष्यतः ॥
वसुदेवस्य या पत्नी देवकी देवतोपमा ।
तस्यायमष्टमो गर्भो मत्केशो भविता सुराः ॥
अवतीर्य च तत्रायं कंसं घातयिता भुवि ।
कालनेमिसमुद्भूतमित्युक्त्वाऽन्तर्दधे हरिः ॥

अर्थात् जब देवतों ने नारायण की स्तुति की, तब परमेश्वरने १ सुफ़ेद, १ काला दो बाल अपने उखाड़े और कहा कि हे देवो ! ये मेरे केश पृथ्वी पर अवतार लेकर भूभार हरेंगे, तुम्हारे दुःख की हानि करेंगे, वसुदेव की स्त्री देवकी के ८ वें गर्भ में मेरा केश उत्पन्न होगा, कालनेमि से उत्पन्न हुवे कंस को मारेगा । इत्यादि ॥ तस्याः—तस्य का भी कुछ उत्तर नहीं ॥

अब हम किस वचन पर विश्वास करें, कहीं कृष्ण को साक्षात् भगवान्, कहीं अंश, कहीं केश बताना, पुराणों का व्यासकृत होना तो दूर रहा किसी अन्य भी एक पुरुष के बनाये १८ हों पुराण हों, यह भी ठीक प्रतीत नहीं होता ।

२१ वां अवतार "बुद्ध" है । जिस के नाम से बौद्ध धर्म चला है ॥

ततः कलौ संप्रवृत्ते संमोहाय सुरद्विषाम् ।
बुद्धो नाम्नाजिनसुतः कीटकेषु भविष्यति ॥ २४ ॥

अर्थ-कलियुग आने पर दैत्यों के भ्रमाने के लिये 'जिन' का पुत्र कीटक देश (गया) में होगा। किसी २ पुस्तक में "अजनसुत" भी माना है, यह श्रीधरी टीका कहती है ॥

समीक्षा-कैसे आश्चर्य की बात है कि जिस बुद्ध ने वेद को नहीं माना, वेद धर्म की जड़ खोदने का उद्योग किया, उसे ही अवतार बताया है। जिस बौद्धमत की शिक्षा है कि-

त्रयो वेदस्य कर्त्तारो भण्डधूर्त्तनिशाचराः ।

अर्थात् तीनों वेदकर्त्ता भाण्ड, धूर्त्त, राक्षस हुवे हैं। अवतार धर्मरक्षार्थ होते हैं, न कि धर्मनाशार्थ। यदि बुद्ध ईश्वरावतार था तो उस की आज्ञा भी ईश्वराज्ञा हुई, फिर उस के मत को न मानना नास्तिकता है, यदि इस को अवतार मान बौद्धों से भ्रातृभाव कर लिया जाता तो भी सौभाग्य था।

२२ वां अवतार "कल्कि" है। यथा-

अथासौ युगसन्ध्यायां दस्युप्रायेषु राजसु ।
जनिता विष्णुयशसो नाम्ना कल्किर्भविष्यति ॥ २५ ॥

अर्थात् युग के अन्त में संन्ध्या समय जब कि राजा धर्मभ्रष्ट डाकू के समान हो जायंगे तब "विष्णुयशा" के घर "कल्कि" अवतार होगा ॥

समीक्षा-प्रथम तो किसी युग का नाम नहीं बताया गया परन्तु हम कलियुग का ही अन्त अथवा सन्ध्या मान लें तो भी यहां भविष्यत्वाणी लिख कर कल्किपुराण में भूतक्रिया रखना कितनी भूल सिद्ध करता है। यदि पुराणों के कर्त्ता एक होते तो ऐसा न करते ॥

नोट-यद्यपि यहां प्रतिज्ञा तो २४ अवतारों की कथा की है क्योंकि खेमराज के छपे सूचीपत्र में भी स्पष्ट लिखा है कि तीसरे अध्याय में २४ अवतारों की कथा है। परन्तु यहां केवल २२ ही गिनाये हैं। हमने एक पण्डित से बूझा भी था, उस ने १ हयग्रीव, २ हंस, ये दो और बताये परन्तु उन का इस में कहीं भी उल्लेख नहीं है। अतः हम अधिक नहीं लिख सकते ॥

पौराणिक जन या तो १० या २४ अवतार मानते हैं, २२ कोई भी नहीं, फिर न जाने क्यों यहां २२ का वर्णन है, सब का नहीं ॥

७-चौबीस अवतारों की कथा के उपरान्त अब अ० ३ में ही लिखा है -

इदं भागवतं नाम पुराणं श्रुतिसम्मतम् ।
उत्तमश्लोकचरितं चकार मतिमानृषिः ॥ ४० ॥
सर्ववेदेतिहासानां सारं सारं समुद्धृतम् ॥ ४१ ॥
सतु संश्रावयामास महाराजं परीक्षितम् ।

तथा च—

कृष्णे स्वधामोपगते धर्मज्ञानादिभिः सह ।
कलौ नष्टदृशामेष पुराणार्कोऽधुनोदितः ॥ ४३ ॥

और भी-

सोहं वः श्रावयिष्यामि यथाधीतं यथामति ॥४४॥

अर्थात् यह भागवत पुराण वेदसम्मत ईश्वरचरित्र व्यास जी ने सब वेद इतिहासों का सार २ लेकर बनाया है। शुकदेव जी ने राजा को सुनाया है। धर्मज्ञानादि के साथ श्रीकृष्ण के वैकुण्ठधाम जाने पीछे कलियुग में नष्टदृष्टि वालों के लिये पुराण सूर्य का अब उदय हुआ है ॥ ४३ ॥

हां, पौराणिकों के अन्धकार को भगवान् सूर्य भी उदय होकर दूर तो कर ही नहीं सका। विचारे तभी तो धक्के खाते फिरते हैं ॥

व्यास जी ने बनाया कहना स्पष्ट अन्योक्ति है। महाराज परीक्षित को सुनाया। यह कहना भी दर्शाता है कि परीक्षित को प्रथमस्कन्ध तो सुनाना बिलकुल ही असम्भव है। और इस से सिद्ध है कि कृष्ण के पश्चात् ही पुराणों की सृष्टि हुई है ॥

८-अ० चौथे के आरम्भ में ही " व्यास उवाच " है और व्यास कहते हैं कि सूत से शौनक बोले कि किस युग में व्यास ने क्यों भागवत बनाया, किस स्थान में बनाया ? जो शुक ने परीक्षित को सुनाया है ॥

समीक्षा-यह प्रश्नोत्तर व्यासमुख से निकलना और फिर भी भागवत के अन्तर्गत होना सर्वथा ही बुद्धि को भ्रमाता है ॥

९-आगे अ० ४ में-

दृष्ट्वाऽनुयान्तमृषिमात्मजमप्यनग्नं देव्यो ह्रिया

परिदधुर्न सुतस्य चित्रम्। तद्वीक्ष्य पृच्छति मुनौ
जगदुस्तवास्ति स्त्रीपुंभिदा नतु सुतस्य विविक्तदृष्टेः॥५॥

जब कि व्यास जी के सामने स्त्रियों ने पर्दा किया और शुकदेव जी नग्न आये उन से किसी स्त्री ने पर्दा न किया तब व्यास जी ने यह भेद स्त्रियों से बूझा तो उत्तर मिला कि तुम स्त्री पुरुष भाव को जानते हो परन्तु शुकदेव नहीं जानते॥

समीक्षा-देवीभागवत अ० १९ स्कन्ध १ में स्पष्ट लिखा है कि शुकदेव जी का पीवरी से विवाह हुआ, ४ पुत्र हुवे, एक कन्या। और यहां स्त्री पुरुष भाव की अज्ञता बताना ही बताता है कि पुराण किसी एक के बनाये नहीं। देवीभागवत के कर्त्ता ने या तो श्रीभागवत न देखा हो, वा भागवतकर्त्ता ने देवीभागवत नहीं देखा हो, यही ज्ञात होता है॥

१०-शौनक बूझते हैं कि शुकदेव जी तो गृहस्थोंमें गोदोहन मात्र ही ठहरते थे, अधिक नहीं, फिर किस प्रकार सात दिन कथा कही। सूत जी कहते हैं कि कलियुग के आगमन को जान कर व्यास जी ने एक वेद को चार भाग में कर दिया। इतिहास पुराण भी बनाये॥

स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा॥ २४॥

स्त्री शूद्रों को वेदत्रयी नहीं सुनानी, इस लिये कृपा करके-

इतिभारतमाख्यानं कृपया मुनिना कृतम्॥ २५॥

मुनि ने भारत बनाया॥ २५॥ तब भी चित्त प्रसन्न न हुवा। व्यास जी खिन्नचित्त बैठे थे, तब नारद जी आये। अ० ६ तक अपना पूर्वजन्मादि तथा भक्ति का वृत्त कहा है। तब फिर शौनक बूझते हैं कि फिर क्या हुवा। सूत जी ने कहा कि फिर सरस्वती तट पर भागवत बनाया, शुकदेव को पढ़ाया। यह अ० ७ श्लो० ११ तक कथा है। आगे भारत की कथा बताई है कि परीक्षित का जन्मादि कैसे हुवा॥

समीक्षा—भला यह सूत शौनक संवाद जिस में हो, वह व्यासकृत ग्रन्थ कैसे होगा? फिर भी शुकदेव की परलोकगमनकथा तो शान्तिपर्व में भीष्म जी सुना चुके, यह भागवत कृष्ण के जन्म से बहुत पीछे स्वयं बनाने का प्रमाण देता है। फिर शुकदेव पढ़ने को कहां से आगये? गो दोहन मात्र का उत्तर नहीं। क्योंकि भागवत बहुत बड़ा ग्रन्थ है, इस के प्रतिश्लोक की तो क्या अध्याय २ की भी समालोचना कीजाय तो बहुत पोथा बन जायगा। इसलिये

प्रतिस्कन्ध में से कुछ २ समालोचना करने का विचार है। पाठक क्षमा करें॥

११-अ० १५ में अर्जुन ने कृष्णकुल यादवों का नाश कहते हुवे कहा है कि-

वारुणीं मदिरां पीत्वा मदोन्मथितचेतसाम्।

अजानतामिवान्योन्यं चतुःपञ्चावशेषिताः॥२३॥

अर्थात मद्य पीकर बेहोश होगये एक दूसरे से लड़कर ४। ५ बाकी रहे। जैसे छोटी मछली को बड़ी खाती है ऐसे ही दुर्बलों को सबलो ने मारा। यह सब कृष्ण की ही इच्छा से हुवा लिखा है॥

समीक्षा-क्या कृष्णकुल की कीर्त्ति दर्शाई है? प्रथम तो कृष्ण जैसे महापुरुष के सत्संगी भी मद्य नहीं पी सक्ते फिर कृष्ण की इच्छा से लिखना वाममार्ग की कृपा ही जान पड़ती है। क्योंकि वैष्णव (कृष्ण के भक्त-अनुयायी) मद्य को छूने में भी महापाप समझते हैं॥

१२-श्रीकृष्ण के परंधाम के पीछे कलियुग आगया, इस बात की परीक्षा युधिष्ठिर ने इस प्रकार की। यथा—

यदा मुकुन्दो भगवानिमां महीं जहौ स्वतन्वा श्रवणीयसत्कथः।

तदाहरेवाप्रतिबुद्धचेतसामधर्महेतुःकलिरन्ववर्त्तत॥३६॥

युधिष्ठिरस्तत्परिसर्पणं बुधः पुरे च राष्ट्रे च गृहे तथात्मनि।

विभाव्य लोभानृतजिह्महिंसनाद्यधर्मचक्रं गमनाय पर्यधात्॥

अर्थात् श्रीकृष्ण के पीछे उसी दिन से अधर्म के चिह्न देख कलियुग आगया॥३६॥ क्योंकि नगर हस्तिनापुर में, राज्य भारतवर्ष में और अपने घर में लोभ झूंठ कुटिलता हिंसादि अधर्म को युधिष्ठिर ने देखा॥

समीक्षा-क्या उस दिन से पहिले मद्यपान कृष्णकुल में और अपना असत्य युद्ध में तथा द्यूत (जुवा) जिस की बदौलत वन २ फिरे, यह पाप नहीं हुवे। और इस के पीछे किस २ ने क्या २ पाप किये, वा युधिष्ठिर ने क्या २ पाप किया, सो कुछ भी नहीं लिखा। इस के उपरान्त उत्तरखण्ड को चला जाना बताया है कि ५ भाई उत्तरखण्ड को गये। वहां भी लिखा है कि:-

कलिनाऽधर्ममित्रेण दृष्ट्वा स्पृष्टाः प्रजा भुवि॥

अधर्म के मित्र कलियुग से पृथ्वी की प्रजा को लुई देखते चले गये।

१३–इस के पीछे अ० १६ में परीक्षित ने "उत्तर" की कन्या "इरावती" से चार पुत्र उत्पन्न किये। बड़ा "जनमेजय" था, तीन अश्वमेध यज्ञ किये। यथा–

आजुहावाश्वमेधांस्त्रीन् गङ्गायां भूरिदक्षिणान्।

शारद्वतं गुरुं कृत्वा देवा यत्राक्षिगोचराः॥ ३॥

अर्थ कृपाचार्य को गुरु बनाया और गङ्गा पर बड़ी दक्षिणा से तीन अश्वमेध किये जिन में देवता आंखों सामने आये॥

समीक्षा–अब कहां गया पौराणिकों का वेपते कवच रूप श्लोक? कि–

"अश्वालम्भं गवालम्भं संन्यासं पलपैतृकम्।

देवराच्च सुतोत्पत्तिं कलौ पञ्च विवर्जयेत्॥"

अर्थ-अश्वमेध १, गोमेध २, संन्यास ३ श्राद्ध में मांस ४, देवर से पुत्र की उत्पत्ति ५, यह पांच बात कलियुग में वर्जित हैं॥

राजा परीक्षित और कृपाचार्य की कृपा से यह बनावटी काग़ज़ी कवच टूटा जाता है। क्योंकि इन्हों ने कलियुग में ही "अश्वमेध" जो उक्त श्लोक में वर्जित था, कर डाला!!!

१४–आगे अ० १६ श्लोक ४ में कहा है कि:–

निजग्राहौजसा वीरः कलिं दिग्विजये क्वचित्।

नृपलिङ्गधरं शूद्रं घ्नंतं गोमिथुनं पदा॥ ४॥

अर्थात् किसी समय राजा के रूप में शूद्र को गौका जोड़ा मारते कलियुग को बलपूर्वक राजा परीक्षित ने निग्रह किया॥

इस से आगे शौनक ने प्रश्न किया है कि यह गोमिथुन कौन था? शूद्र नृपरूप कौन था? इत्यादि २। इस के उत्तर में सूत जी ने कहा है कि यह कलियुग ही नृप रूप धर कर शूद्र था, गौ पृथ्वी थी॥

समीक्षा–ऐसे लेखों से ही भ्रान्ति पड़ती है। यदि पौराणिकजन इस का अर्थ ऐसे समझें जैसे श्री वेंकटेश्वर समाचार ने भारतदेश और कांग्रेस की नराकृति छापी हैं, अथवा इसी समाचार ने एक वार भारत को सूखा नराकृति और उस पर एक अंग्रेज़ को रुपये का बोझा लादते दिखाया था, ऐसे ही यह पृथ्वी की कल्पना की गई हो तो सम्भव है। जैसे भारतवर्ष वा कांग्रेस जनसमुदाय है, न कि एक नराकृति तो भी समझाने दर्शाने को यह प्रपञ्च है॥

अंग्रेज़ी पेपरों में ऐसा ही होता है। परन्तु पुराणपाठी अभी ऐसा नहीं मानते हैं। एक दिन ऐसा आवेगा जब सब पौराणिक लोगों को "पुराणों में प्रक्षिप्त भाग कल्पितगाथा अलंकार कथा हैं, यथार्थ इतिहास बहुत न्यून हैं" ऐसा मानना पड़ेगा॥

इसी अ० १६ श्लोक ११ से आगे यह वर्णन है कि राजा परीक्षित ने दिग्विजय किया और कृष्ण का नाम और अर्जुन की प्रशंसा सर्वत्र श्रवण कर प्रसन्न हुवा। फिर पृथ्वी से भी भाषण हुवा। पृथ्वी ने अपना दुखड़ा रोकर सुनाया॥

समीक्षा—जब श्रीकृष्ण नामादि सर्वत्र सुन राजा प्रसन्न था तब क्या उसे अपने राज्य की कुछ ख़बर नहीं थी कि पृथ्वी पर भार हो रहा है या पृथ्वी झूंठ मूठ ही आरोई, यह पता भागवतकर्त्ता को ही होगा॥

अध्याय १७ में वही अलङ्कार है, जो पूर्व वर्णित है॥

तत्र गोमिथुनं राजा हन्यमानमनाथवत्।
दण्डहस्तं च वृषलं ददृशे नृपलाञ्छनम्॥ १॥

समीक्षा—भला इस श्लोक में और अ० १६ के ४ में क्या अन्तर है? वहां "नृपलिङ्गधरं शूद्रं घ्नन्तं गोमिथुनं पदा" पाठ है। आगे—

वेपमानं पदैकेन सीदन्तं शूद्रताडितम्॥ २॥

अभी धर्म को एकपाद कहने लगे। क्या श्रीकृष्ण जी भी चारों पाद धर्म के पूर्ण करने में समर्थ न हुवे? यदि श्रीकृष्ण जी ने पूर्ण कर दिये थे तो ३ पादहीन धर्म बहुत लघु समय में ही होगया और राजा परीक्षित को एक पाद रहने पर ही ख़बर मिली, यह बड़ी बेख़बरी की बात है? यदि युगानुसार एक पाद धर्म का प्रतियुग में टूटता ही है तौभी जब द्वापरान्त में भी श्रीकृष्ण जी ही धर्मपाद पूर्ण करने में असमर्थ रहे तब राजा परीक्षित बेचारे क्या कर सकते और आज कल की सनातनधर्मसभा बेचारी क्या धर्मरक्षा कर सकेगी? क्योंकि कलियुग में तो धर्मपाद खण्डित होने ही हैं। इसी अ० १७ में लिखा है कि—

तपः शौचं दया सत्यमिति पादाः प्रकीर्त्तिताः।
अधर्म्मांशैस्त्रयो भग्नाः स्मयसंगमदैस्तव॥ २३॥

इस में धर्म के तप १, शौच २, दया ३ और सत्य ४ पाद बताये हैं। क्या श्रीकृष्ण के समय तप, शौच, दया नहीं थे? केवल सत्य ही था? यदि नहीं थे तो व्यासादि ने तप कैसे किया?

आगे कलियुग की राजा परीक्षित से बातें हुईं और कम्पमान होकर कलि ने बसने को स्थान मांगे, राजा ने ५ स्थान निर्देश किये हैं। यथा—

द्यूतं पानं स्त्रियः सूना यत्राऽधर्मश्चतुर्विधः ॥ ३७ ॥
पुनश्च याचमानाय जातरूपमदात्प्रभुः ।
ततोऽनृतं मदं कामं रजो वैरं च पञ्चमम् ॥ ३८ ॥

अर्थात् जुवे में असत्य, मद्य में नशा, स्त्रियों में काम, सूना में रजोगुण और सुवर्ण में वैर, यह यथासंख्य से ( श्रीधरी टीका का मत है ) कलियुग के स्थान परीक्षित ने बताये हैं ॥ ३८ ॥

इसी श्लोक की टीका में बताया गया है कि द्वादश स्कन्ध में कलियुग के धर्म के अन्यान्य पादों का वर्णन है। यथा—

सत्यं दया तपो दानमितिपादा विभो नृप ।

तथाच-

त्रेतायां धर्मपादानां तुर्यांशो हीयते शनैः ।
अधर्मपादैरनृतहिंसाऽसन्तोषविग्रहैः ॥

अर्थात् १ सत्य, २ दया, ३ तप, ४ दान; यह धर्म के ४ पाद हैं और त्रेतादि युगों में धीरे धीरे एक एक पाद धर्म घटता जाता है। अधर्म के पाद १ मिथ्याभाषण, २ हिंसा, ३ असन्तोष, ४ विग्रह=कलह; उत्पन्न होते जाते हैं। पाठक स्वयं विचार लें कि यहां युगों का यथासंख्य कैसा दुःखसागर में पौराणिक पक्ष को गिराता है॥ मूल में तप प्रथम सत्ययुग में नष्ट होता है, टीका में तप की तीसरी संख्या है। मूल में दया का तीसरा नम्बर है, टीका में दूसरा। मूल में सत्य का चौथा नम्बर है, यहां टीका में प्रथम। मूल में शौच का २ नम्बर है, टीका में पता भी नहीं। मूल में विग्रह=कलह का पता भी नहीं। यहां टीका ने द्वादशस्कन्ध के आधार का इशारा किया है। आगे परीक्षित ने धर्म के नष्टपाद तीनों पूर्ण किये। यथा—

वृषस्य नष्टांस्त्रीन्पादांस्तपः शौचं दयामिति ।
प्रतिसन्दध आश्वास्य महीं च समवर्धयत् ॥ ४१ ॥

यहीं यह भी लिखा है कि परीक्षित से कलियुग डरता रहा, अपना प्रभाव न कर सका ॥

समीक्षा-यदि राजा ने पूर्ण कर दिये तो श्रीकृष्ण से भी बढ़कर रहा, तथापि अभी आगे स्वयं अपराधी बना जाता है—

अ० १८ में लिखा है कि राजा मृगयार्थ गया था, भूखप्यास से व्याकुल, शमीक ऋषि के आश्रम में आया, मुनि समाधिस्थ बैठे थे, राजा क्रोधित हो मरा सर्प उनके गले में डाल कर चला आया। मुनिपुत्र शृङ्गी * ने कौशिकी नदी के जल को छूकर शाप दिया कि आज से सातवें दिन उसे तक्षक काटेगा, जिस ने मेरे पिता के गले में सर्प गेरा ॥

इति लङ्घितमर्यादं तक्षकः सप्तमेऽहनि ।
दंक्ष्यति स्म कुलाङ्गारं चोदितो मे ततद्रुहम् ॥३७॥

पिता के पास आकर शृङ्गी रोया, पिता ने समाधि खोल बूझा तो सब वृत्त शाप का कहा, पिता ने सुन दुःख माना और राजा के पास अपना शिष्य भेज दिया कि तुम्हें शाप हो चुका है, सावधान होजाओ ॥

अ० १९ में लिखा है कि राजा सुन पछताया और—

अद्यैव राज्यं बलमृद्धकोशं प्रकोपितब्रह्मकुलाऽनलो मे ।
दहत्वभद्रस्य पुनर्न मे भूत्पापीयसी धीर्द्विजदेवगोभ्यः ॥ २॥

अर्थात् आज ही राज्य, सेना, भरा कोश, ब्रह्मशाप से फुंक जाओ परन्तु तोभी मेरी बुद्धि ब्राह्मण देवता गौ के प्रति ऐसी कुत्सित न हो ॥

सर्वस्व त्याग गङ्गा तटपर † चलागया ॥

---

नोट—* शृङ्गी ऋषि का आश्रम परीक्षितगढ़ में अभी बना हुवा है, एक झाड़ी है, यहां सर्प भी बहुत हैं परन्तु कौशिकी नदी नहीं।

† यह स्थान भी परीक्षितगढ़ से ३५ मील ही है। मुज़फ़्फ़रनगर के ज़िले में "शुकताल" नाम से प्रसिद्ध है। इस के विरुद्ध महाभारत आदिपर्व अ० ४२ में लिखा है कि घरपर ही एक स्तम्भ में स्थान बनवाकर रहा, वैद्य औषधों का संग्रह किया, राजकार्य करता रहा ॥

राजा के पास अत्रि, वसिष्ठ, च्यवन, भरद्वाज, अरिष्टनेमि भृगु, अङ्गिरा, पराशर, विश्वामित्र, परशुराम, उतथ्य, इन्द्रप्रमद, इध्मवाहु, मेधातिथि, देवल, आर्ष्टिषेण, भरद्वाज, गौतम, पिप्पलाद, मैत्रेय, और्व, कवष, कुम्भयोनि, व्यास, नारद आदि २ आये ॥

तदनन्तर व्यासपुत्र शुक का आगमन भी लिखा है। यथा—

तत्रागमद्भगवान्व्यासपुत्रो यदृच्छया गामटमानोऽनपेक्षः।
अलक्ष्यलिङ्गो निजलाभतुष्टो वृतश्चबालैरवधूतवेषः ॥ २५ ॥

इसी पर टीका ने लिखा है कि:—

तेषु यागयोगतपोदानादिविवदमानेषु सत्सु०

अर्थात् सब ऋषि यज्ञ, योग, तप, दानादिका विवाद राजा से कर रहे थे शुकागमन में श्लोक २६ में इन को १६ वर्ष की आयु बताई है और सुगात्रता भी बहुत वर्णित है, परन्तु हम को १६ वर्ष की आयु पर ही सन्देह है कि क्या शुकदेव जी के स्वर्ग से आने का तो वर्णन नहीं? क्योंकि दैववर्ष बहुत बड़ा होता है, मनुष्यों के १ वर्ष का देवों का अहोरात्र होता है। तथा पूर्वश्लोक २५ में "अलक्ष्यलिङ्गः" भी लिखा है, परन्तु टीका ने उसे आश्रमलिङ्ग बताकर टाल दिया है। हम नहीं कह सक्ते कि १६ वर्ष की आयु में ब्रह्मचर्याश्रम का चिन्ह क्यों शुकदेव जी को नहीं भाता था। उन को आगे दिगम्बर कहकर पुकारा है। यह भी कहा है कि स्त्री पुरुष के भेद को शुक नहीं जानते थे परन्तु महाभारत व देवीभागवत में शुकदेव जी की स्त्री पुत्र पुत्रियों का भी वर्णन है। राजा ने बहुत सी स्तुति की है और यह भी लिखा है कि शुकागमन के समय सब महर्षि राजर्षि सस्त्रीक खड़े हो गये थे और फिर राजा ने यह कहा है कि भगवन्! मृत्यु समय मनुष्य का क्या कर्त्तव्य है? जो श्रोतव्य, जाप्य, स्मर्तव्य, भजनीय बातें हों सो कहिये। यद्यपि आप कहीं गोदोहन मात्र भी नहीं ठहरते हैं। इति ॥—

समीक्षा—प्रथमस्कन्ध सप्ताह का अङ्ग इस हिसाब से कभी भी नहीं सिद्ध होता क्योंकि अभी तक तो परीक्षित को एक अक्षर भी शुकमुख से सुनने को नहीं मिला है फिर "शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम्" कहां रहा और प्रथम स्कन्ध व्यासप्रोक्त भी नहीं हो सक्ता, इस के बाद परीक्षित सुनेगा। सप्ताह बांचने वाले पण्डित वृथा ही प्रथमस्कन्ध भी सात दिनों में सुनाते हैं ॥—

## इति प्रथमस्कन्धसमीक्षा

ओ३म्

# अथ द्वितीयस्कन्धसमीक्षा

पाठकगण ! माहात्म्य और प्रथमस्कन्ध की भी समीक्षा में बहुत विस्तार हो गया है आगे हम आप का समय कम लगाने की इच्छा से अधिक संक्षेप करेंगे॥

श्री शुकदेव जी ने राजा की प्रशंसा करके कहा कि अभय की इच्छा से ईश्वर का भजन कीर्त्तन करना सुनना उत्तम है, यही सांख्य योग का आशय है कि इन्द्रियों को वश कर ब्रह्मोपासना करनी चाहिये॥

श्लोक १२। १३ में कहा है कि मोक्षार्थ एक मुहूर्त्त भी बहुत है, खट्वाङ्ग राजा एक मुहूर्त्त में ही हरिपद पागया था। तेरे लिये तो जीवन के सात दिन हैं। अन्त समय पुरुष को सन्यास लेना ही उत्तम है। मन को जीतना ही चाहिये अर्थात् मन को तमोगुण रजोगुण से पृथक् करना चाहिये॥

यतः संधार्यमाणायां योगिनो भक्तिलक्षणः।
आशु सम्पद्यते योग आश्रयं भद्रमीक्षतः॥२१॥

परीक्षित ने प्रश्न किया कि किस प्रकार धारणा शक्ति निर्मल हो ? शुकदेव जी बोले कि:—आसन, श्वास, संग, और इन्द्रियां जीतनी चाहियें यथाः—

जितासनो जितश्वासो जितसंगो जितेन्द्रियः॥

आगे भगवान् के विराट स्वरूप का वर्णन है, जिस में समस्त संसार ब्रह्म के अन्तर्गत बताया है। नदी, पर्वत, ग्रह, उपग्रह, जीव, जन्तु सभी ब्रह्म के गर्भ ( भीतर ) रहते हैं। इत्यादि॥

द्वितीयाध्याय के श्लोक ७ में कहा है कि—

कस्तां त्वनादृत्य परानुचिन्तामृते पशूनसतीं नाम युञ्ज्यात्।

अर्थात् सर्वव्यापक परमेश्वर की चिन्ता को अनादर कर सिवाय पशुओं के और कौन असन्मार्ग में फंसता है, अर्थात् जो फंसता है वह पशु है। आगे श्लोक १४ से स्पष्ट कहा है कि जब तक परावर विश्वेश्वर ( अर्थात् पूर्वोक्त विराट्स्वरूप में ) भक्तियोग नहीं होता तब तक स्थिर सुख नहीं होता। क्योंकि

न यत्रकालोऽनिमिषांपरः प्रभुः कुतोनु देवाः जगतां यईशिरे।
न यत्र सत्त्वं न रजस्तमश्च न वै विकारो न महान्प्रधानम्॥१७

अर्थात् वह कालादि से भी परे है उस में त्रिगुण, विकारादि नहीं हैं ॥
अ० ३ के आरम्भ में ही श्रीशुकदेव जी ने कह दिया है कि:-

एवमेतन्निगदितं पृष्टवान्यद्भवान्मम ।
नृणां यन्म्रियमाणानां मनुष्येषु मनीषिणाम् ॥ १ ॥

अर्थात् हे राजन् ! जो तुमने मरते समय के उपयोगी प्रश्न किया था सो हम ने कह दिया। बस यहीं भागवत की समाप्ति होनी चाहिये थी ॥

आगे श्लोक २ । १० तक यह कथा है कि ब्रह्मतेज की कामना से ब्रह्मा का, इन्द्रियकामी इन्द्र का, सन्तानार्थी प्रजापतियों का, लक्ष्मी कामना से मायादेवी का, तेजार्थी सूर्य का, वसु=धनार्थी वसुओं का, बलार्थी रुद्रों का, अन्नार्थी अदिति का, स्वर्गार्थी देवतों का, राज्यार्थी विश्वेदेवाओं का पूजन करे, इत्यादि । पृथक् २ प्राप्त्यर्थ पृथक् २ देवतों का वर्णन लिखा है ॥

समीक्षा-इस विषय का न राजा ने प्रश्न किया, न शुकदेव जी ऐसे अप्रासंगिक बात करने वाले हो सकते हैं, न यह मृत्युसमय किसी को रुचिकर हो सकता है, न वेदानुकूल है, न राजा को इस के सुनने की आवश्यकता ही थी ॥

आगे शौनक कहते हैं कि हे सूत जी ! राजा ने यह सुन, फिर शुकदेव जी से क्या पूछा ? १३ से २५ श्लोक तक राजा की भक्ति आदि के प्रशंसावाक्य हैं, अन्य कुछ नहीं । अ० ४ के ५ वें श्लोक में फिर राजा ने सृष्टि की उत्पत्ति का प्रश्न किया है । शुकदेव जी ने नारद ब्रह्मा का संवाद सुनाया और पञ्चतत्वों की उत्पत्ति उत्तमता से समझाकर भगवान् के विराट् स्वरूप का वर्णन अलङ्कार रूप से पुरुषसूक्तवत् किया । अ० ६ में सब की उत्पत्ति ब्रह्म से बताई है, कहीं कमल वा पानी वा अपने से संसार की उत्पत्ति नहीं बताई, किन्तु यह लिखा है कि:-

अहं भवान् भवश्चैव तइमे मुनयोऽग्रजाः ।
सुरासुरनरानागाः खगा मृगसरीसृपाः ॥ १२ ॥
गन्धर्वाप्सरसो यक्षा रक्षोभूतगणोरगाः ।
पशवः पितरः सिद्धा विद्याध्राश्चारणा द्रुमाः ॥१३॥

इत्यादि श्लोकों से पुरुषसूक्त के तुल्य ही नहीं, बल्कि उस के वाक्य के वाक्य उद्धृत हैं । यथा-"सामानमथनं तमो" इत्यादि श्लोक १९ में ॥

तमेव पुरुषं यज्ञं तेनैवायजमीश्वरम् ॥ २६ ॥

ततस्ते भ्रातर इमे प्रजानां पतयो नव ।

अयजन्व्यक्तमव्यक्तं पुरुषं सुसमाहिताः ॥ २७ ॥

इन श्लोकों में सब का उत्पादक, सब का उपास्यदेव एक ब्रह्म वर्णित है, परन्तु श्लोक ३० से फिर ब्रह्मा ही कहते हैं किः-

सृजामि तन्नियुक्तोहं हरो हरति तद्वशः ।

विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥ ३० ॥

यदि इस श्लोक को पृथक् कर दिया जाय तो इस समस्त अध्याय में गन्धमात्र भी ब्रह्मा से सृष्टि की उत्पत्ति का लेश नहीं है। सो यह श्लोक भी यथार्थ में व्यर्थ ही है, क्योंकि श्लोक १२ से आगे बहुत ही स्पष्ट सब की उत्पत्ति ब्रह्म से बता चुके हैं, ब्रह्मा जी स्वयं अपनी, नारद की, अन्य नर, नाग, पशु पक्षियों की भी उत्पत्ति बता चुके हैं, फिर अप्रासङ्गिक बात ब्रह्मा के मुख को शोभित नहीं करती। न ब्रह्मा ने कहा होगा॥

आगे ब्रह्मा ने उक्त विराट् की स्तुति की है, उस से भी स्पष्ट सिद्ध है कि ब्रह्मा स्वयं ब्रह्म नहीं बनते, अपने को जीव समझते हैं। ब्रह्मा ने स्पष्ट कहा है किः-

नान्यद्भगवतः किञ्चिद्भाव्यं सदसदात्मकम् ॥ ३१ ॥

न भारती मेऽङ्ग ! मृषोपलक्ष्यते नवै क्वचिन्मे मनसो मृषागतिः।

अर्थात् हे नारद ! जो तुम ने पूछा, वह हम ने सत्य २ कहा है, मेरी बुद्धि मृषा=असत्य नहीं देखती, मेरे मन की गति असत्यार्थ पर नहीं दौड़ती, यह ही सृष्टि की उत्पत्ति का वर्णन है, अन्य प्रकार से नहीं है॥

समीक्षा-अब जल से कमल, कमल से ब्रह्मा, यह कैसे सत्य हो सकता है। अध्याय ७ में २४ अवतारों का वर्णन है, उस की समालोचना हम प्रथमस्कन्ध में ही कर आये हैं, अतः यहां विशेष नहीं लिखते, परन्तु झूंठी बात याद नहीं रहती है, यह अवश्य दिखावेंगे॥

## परस्पर विरोध देखिये:-

| द्वितीयस्कन्ध में- | प्रथमस्कन्ध में | द्वितीयस्कन्ध में- | प्रथमस्कन्ध में- |
|---|---|---|---|
| १ वाराह | १ पुरुष | १३ नृसिंह | १३ मोहनी |
| २ यज्ञ | २ वराह | १४ हरि | १४ नृसिंह |
| ३ कपिल | ३ नारद | १५ वामन | १५ वामन |
| ४ दत्तात्रेय | ४ नरनारायण | १६ हंस | १६ परशुराम |
| ५ कुमार | ५ कपिल | १७ मनु | १७ व्यास |
| ६ नरनारायण | ६ दत्तात्रेय | १८ धन्वन्तरि | १८ रामचन्द्र |
| ७ ध्रुव | ७ यज्ञ | १९ परशुराम | १९ कृष्ण |
| ८ पृथु | ८ ऋषभ | २० राम | २० बलदेव |
| ९ ऋषभ | ९ पृथु | २१ कृष्ण | २१ बुद्ध |
| १० हयग्रीव | १० मत्स्य | २२ व्यास | २२ कल्कि |
| ११ मत्स्य | ११ कूर्म | २३ बुद्ध | प्रथमस्कन्ध में २२ ही |
| १२ कूर्म | १२ धन्वन्तरि | २४ कल्कि | अवतारों का लेख है। |

द्वितीयस्कन्ध में संख्या में आगे पीछे के अतिरिक्त पुरुष, नारद और मोहनी अवतार नहीं लिखे। प्रथम में कुमार, ध्रुव, हरि, हंस और मनु पांच का वर्णन नहीं है। हम नहीं कह सकते कि यह क्या बात है जो अवतारों की संख्या भी बेसिलसिले व कुछ की कुछ बताई जावे॥

अब २४ अवतार न कह कर यदि २७ अवतार मानें तब ठीक लगे। हमारी समझ में अधिकगुणधारी पराक्रमी पुरुषों को अवतार मानना पुराणों के समय में मतभेद से था। कोई किसी को उत्कृष्ट गुणी मानते थे, कोई किसी को और मत्स्यकूर्म वराहादि के चिह्न उन महात्माओं के होते होंगे जैसे आज भारत गवर्नमेन्ट का चिह्न दो शेरों का छपता है, शायद इसी प्रकार उन्हों ने उक्त जीवों के चिन्ह रक्खे हैं। परमेश्वर का जन्म लेना ही अवतार मानते होते तो नारद जी को कैसे अवतार मानते, जब कि उन का पूर्व जन्म में दासीपुत्रत्व और ज्ञानप्राप्ति का वर्णन भी लिख चुके हैं और स्पष्ट ही विष्णु से प्रश्न भी लिखे हैं। बस जिन लोगों को नारद का कृत्य उत्तम प्रतीत हुवा, वेदमार्गोद्धारक जान पड़ा, वह पुराणों में नारद को भी अवतारों में गिनने

लगे। अध्याय ८ में परीक्षित ने ब्रह्मा का कमल से उत्पन्न होना, ब्रह्म, माया आदि और अवतारकथा, युगों के धर्म, वेद, उपवेद, इतिहास पुराणों का धर्म बूझा है। अध्याय ९ में श्रीशुकदेव जी ने उत्तर दिया है। अ० ८ के ही अन्त में निम्न श्लोक हैं॥ सूतउवाच-

प्राह भागवतं नाम पुराणं ब्रह्मसम्मितम्।
ब्रह्मणे भगवत्प्रोक्तं ब्रह्मकल्प उपागते॥ २८॥
यद्यत्परीक्षिदृषभः पाण्डूनामनुपृच्छति। *
आनुपूर्व्येण तत्सर्वमाख्यातुमुपचक्रमे॥ २९॥

अर्थात् वेदसम्मित पुराण भागवत शुकदेव जी सुनाने लगे, और जो २ राजा ने प्रश्न किये उन का समाधान करते रहे। और ४ श्लोक की भागवत जो प्रसिद्ध है, वह यहीं वर्णित है। यथाः-

अहमेवासमेवाग्रे नान्यद्यत्सदसत्परम्।
पश्चादहं यदेतच्च योऽवशिष्येत सोऽस्म्यहम्॥३२॥
ऋतेर्थं यत्प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि।
तद्विद्यादात्मनो मायां यथा भासो यथा तमः॥३३॥
यथा महान्ति भूतानि भूतेषूच्चावचेष्वनु।
प्रविष्टान्यप्रविष्टानि तथा तेषु न तेष्वहम्॥ ३४॥
एतावदेव जिज्ञास्यं तत्त्वजिज्ञासुनात्मनः।
अन्वयव्यतिरेकाभ्यां यत्स्यात्सर्वत्र सर्वदा॥ ३५॥

ब्रह्मा के प्रति भगवान् की उक्ति है॥

अ० १० में सृष्टि की उत्पत्ति, अनेक योनियो का प्रादुर्भाव मनुस्मृति के समान अण्ड से वर्णित है। नाभि, कमल और ब्रह्मा की उत्पत्ति का वर्णन नहीं है। इस से सिद्ध है कि यह पुराकालीन बात नहीं है कि नाभिकमल से ब्रह्मा, ब्रह्मा से पुत्रोत्पत्ति या पृथिवीतल और सब योनियों की उत्पत्ति हुई किन्तु वहां स्पष्ट है किः-

---

* श्लोक २९ में परीक्षित शब्द का हलन्त होना चिन्त्य है॥

प्रजापतीन्मनून्देवानृषीन्पितृगणान्पृथक् ।
सिद्धचारणगन्धर्वान्विद्याध्रासुरगुह्यकान् ॥ ३७ ॥

शौनक ने श्लोक ४८ में प्रश्न किया कि हे सूत जी ! विदुर मैत्रेय का संवाद कहिये, जो तीर्थयात्रा में हुवा था ॥

इस पर सूत जी ने कहा कि राजा परीक्षित ने भी शुकदेव जी से प्रश्न किया था । जो वृत्त शुकने परीक्षित को सुनाया, वह तुम भी सुनो । इस से बिल्कुल ही स्पष्ट है कि यह वह भागवत नहीं है कि जो शुकदेव द्वारा राजा ने सुनी थी । यह तो शौनक के, जो जी में आता है, वह बूझते हैं और सूत जी उस का उत्तर देते समय अपनी याददाश्त सुनाते हैं, जो शुक परीक्षित संवाद में याद आजाता है, उसे भी सुना देते हैं ॥

## इति द्वितीयस्कन्धसमीक्षा



तृतीयस्कन्ध की समीक्षा के प्रथम ही हम एक बात और भी विचित्र ज्ञात कराते हैं कि आज हमने भागवत की भाषाटीका ( जो भारतधर्म महामण्डल द्वारा पदकप्राप्त, महामहोपदेशक, पं० ज्वालाप्रसाद जी की शोधित है ) देखी; जिस के आरम्भ में ही लिखा है कि:-

पहिले ब्रह्मा भगवान् का संवाद संक्षेप से कह्यो है फेर शेष जी की कही भागवत सुन्दर विस्तार से कहैं हैं ॥ दो प्रकार से भागवत सम्प्रदाय की प्रवृत्ति है, एक तो संक्षेप से श्रीनारायण ब्रह्मा के द्वारा और विस्तार से शेष, सनत्कुमार, सांख्यायन आदि द्वारा भई, तहां द्वितीयस्कन्ध में श्रीनारायण ब्रह्मा के संवाद से संक्षेप से " अहमेवासमेवाग्रे " इत्यादि करके चतुःश्लोकी भागवत कही । सोही ब्रह्मा नारद के संवाद में दश लक्षण से कुछ विस्तार से कही, सोही शेष जी की कही, अब अतिविस्तार से कहिवेको तृतीयस्कन्ध आदि को आरम्भ है, तहां तृतीय में पहिले विदुर मैत्रेय को सङ्गम हुवो । इत्यादि ॥

१-भागवत ब्रह्मा और नारायण, २-ब्रह्मा और नारद, ३-शेष जी की इन में शुक परीक्षित संवाद की १ भी नहीं । न व्यास जी की भागवत का नाम निशान है ॥

इस तृतीयस्कन्ध में एक अद्भुत बात है कि द्वितीय के अन्त में तो शौनक ने सूत से अप्रासंगिक प्रश्न किया कि विदुर का तीर्थयात्रा करते २ मैत्रेय से क्या संवाद हुवा ? सूत जी ने कहा कि परीक्षित के बूझने पर जो शुकदेव जी ने राजा परीक्षित को उत्तर दिया वही उत्तर हम तुम को सुनाते हैं ॥

अब तृतीयस्कन्ध में " शुक उवाच" प्रथम ही है। शुकदेव कहते हैं कि-

एवमेव पुरा पृष्टो मैत्रेयो भगवान् किल ।
क्षत्त्रा वनं प्रविष्टेन त्यक्त्वा स्वगृहमृद्धिमत् ॥ १ ॥

अर्थात् हे राजन् ! इसी प्रकार घर त्याग, वन जाय विदुर ने मैत्रेय से बूझा था ॥

समीक्षा-अभी राजा का कोई प्रश्न ही नहीं, फिर इसी प्रकार पूछा था, यह बात कैसी असङ्गत है। आगे राजोवाच-

कुत्र क्षत्तुर्भगवता मैत्रेयेणाऽऽस संगमः ।
कदा वा सह संवाद एतद्वर्णय नः प्रभो ! ॥ ३ ॥

अर्थात् विदुर मैत्रेय का संवाद कब कहां हुवा है ? यह हम से वर्णन कीजिये। यह प्रश्न पीछे, उत्तर पहिले, कैसे बन सकता है ॥

तृ० स्क० अ १ के ४४ वें श्लोक में अद्भुत कथा है ॥

अजस्य जन्मोत्पथनाशनाय कर्माण्यकर्त्तुर्ग्रहणाय पुंसाम् ।
नचान्यथा कोऽर्हति देहयोगं परोगुणानामुत कर्मतन्त्रम् ४४

अर्थ-अजन्मा का जन्म पापी पुरुषों के नाशार्थ और अकर्मा जगदीश के कर्म साधु पुरुषों के ग्रहण करने के लिये होते हैं॥ क्योंकि जब कर्मरहित जीव ही मोक्ष पाकर जन्म मरण से रहित हो जाता है तब निर्गुण स्वरूप परमात्मा शरीर बन्धन में आना असम्भव है ॥

समीक्षा-यहां अजन्मा नाम ही नहीं हो सकेगा, यदि जन्म लेगा, और उसको अकर्मा कभी नहीं कह सकते जो मानुष कर्म करेगा तथा कृष्णचरित्रों ( जो दशम में लिखे हैं ) को तो भागवती लोग सभ्य सभा में सत्पुरुषों के ग्रहणीय नहीं बतावेंगे क्योंकि नृत्य करना और एक पुरुष की १६००० रानी होना कौन स्वीकृत करेगा तथा यह बात भी बहुत ही स्पष्ट है कि जब निमित्त

से बद्ध जीव की भी मुक्ति से पुनरावृत्ति पौराणिक नहीं मानते, फिर स्वभाव से मुक्त जगदीश का जन्म कब सम्भव है। आगे अ० २ में श्री कृष्ण के मृत्यु समाचार को रोकर उद्धव कहते हैं कि-

दुर्भगो बत लोकोयं यदवो नितरामपि।
ये संवसन्तो न विदुर्हरिं मीना इवोडुपम् ॥ ८ ॥

उद्धव जी विदुर से कहते हैं कि यह लोक ( दुनिया ) भाग्यहीन है और यादव ( श्रीकृष्ण के कुल वाले ) बिलकुल ही भाग्यहीन हैं क्योंकि जो पास बसते हुवे भी श्रीकृष्ण को नहीं जान सके कि यह ब्रह्म है, जैसे चन्द्रमा को मछली नहीं जानतीं ॥

इस पर श्रीधरीटीका कहती है कि:-

ननु शोचन्नाह दुर्भगो भाग्यहीनः। ये सह वसन्तोपि श्री हरिरयमिति न विदुः यथा क्षीरसमुद्रे जातमुडुपं तदा तत्रत्या मीनाः केवलं कमनीयः कश्चिज्जलचर इत्येवं विदुः नत्वमृतमय इति, तद्वत्। यद्वा जले प्रतिविम्बितं चन्द्रं यथेति ॥

अर्थात् उद्धवजी सोचते हुवे कहते हैं कि जैसे जल के ही वासी मीन ( मछली ) क्षीर समुद्र में जन्म पाये चन्द्रमा को यही जानते रहे कि यह कोई सुन्दर जलजीव है, अमृतमय न जाना इसी प्रकार लोक और यदुवों ने श्रीकृष्ण को साथ क्रीड़ादि करते हुवे भी ब्रह्म न जाना ॥

इस से तो स्पष्ट ज्ञात होता है कि श्रीकृष्ण के जीवन समय में इन को कोई अवतार नहीं मानता था। श्लोक १४ में रासलीला और गोपियों की भक्ति दर्शाई है। आगे—

दृष्टा भवद्भिर्ननु राजसूये चैद्यस्य कृष्णं द्विषतोपि सिद्धिः।
यां योगिनः संस्पृहयन्ति सम्यग्योगेन कस्तद्विरहं सहेत ॥१९॥

उद्धवजी कहते हैं कि हे विदुर! आप लोगों ने राजसूय में देखा कि शिशुपाल ने श्रीकृष्ण महाराज को कितने अपशब्द कहे परन्तु द्वेष से भी जो गति शिशुपाल ने पाई उस गति के लिये योगी जन योग मार्ग से भी तरसते हैं। उस कृष्ण के विरह को कौन सह सकेगा ॥

समीक्षा–हम नहीं जानते कि जहां यह बताया जाता है कि अत्युग्र पापियों के वधार्थ अवतार होते हैं, वहां यह कैसे सम्भव है कि उन पापियों को मोक्ष प्राप्त होता है। अतिपाप का प्रायश्चित्त भगवान् के हाथ से मारने मात्र से होना कौनसी फ़िलासफ़ी है। आगे २७ वें श्लोक में केवल कृष्ण के ही नहीं अर्जुन के मारे लोगों को भी मुक्ति बताई है। श्लोक २३ में पूतना, जो स्तन में ज़हर लगाय दूध पिलाने आई, उस को माता यशोदा के समान गति दी। कैड कपूर-कपास सब एक ही भाव हुवा॥

ततोनन्दव्रजमितः पित्रा कंसाद्धि बिभ्यता।
एकादश समास्तत्र गूढार्चिः सबलोऽवसत्॥ २६॥

कंस के भय से पिताने नन्द के व्रज में पहुंचाये ११ वर्ष वहां ही गुप्त होरहे॥

समीक्षा–जब कि इसी अध्याय में पूतना का, कालिय का और बकासुर का वध, गोवर्द्धन उठाना और अनेक चरित्रों का वर्णन है, तब बाललीला में गुप्त बताना ग्रन्थकर्त्ता की? बाललीला ही नहीं तो क्या है॥

शरच्छशिकरैर्मृष्टम्मानयन् रजनीमुखम्।
गायन्कलपदं रेमे स्त्रीणां मण्डलमण्डनः॥ ३४॥

शरद् के चन्द्रमा को रात्रिमुख ही जान, स्त्रियों के मण्डल के शोभित करने वाले कलपद गाते रमण करते थे॥ ३४॥

भला यह कोई प्रशंसित बात है क्या?

अध्याय ३ में–

सांदीपने सकृत् प्रोक्तं ब्रह्माधीत्य सविस्तरम्।
तस्मै प्रादाद्वरं पुत्रं मृतं पञ्चजनोदरात्॥ २॥

उद्धव जी कहते हैं कि सांदीपन ऋषि से एक वार ही सुनकर समस्त वेद पढ़ा और उस का मरा हुवा पुत्र पञ्चजन के पेट से ला दिया। यहां पुरानी क़िरानियों से भी बढ़ गये, मुर्दों को जिलाना ही नहीं है, बल्कि पेट में से ले आये जहां आहार का रस रक्त बनता है। श्लोक ३ में रुक्मिणीहरण की भी प्रशंसा की है। यहां गांधर्वविवाह बताया है परन्तु वहां राक्षस विवाह हुवा है, क्योंकि मार छीन करे तो गांधर्वविवाह नहीं कहाता है इसलिये आगे नाग्निजिती से स्वयंवर और सत्यभामा से विवाह लिखा है॥

और आगे ६। ७ में भौमासुर के रणवास में से अनेक राजकन्याओं से श्रीकृष्ण का विवाह वर्णित है ॥

आसां मुहूर्त्त एकस्मिन्नानागारेषु योषिताम् ।
सविधं जगृहे पाणीननुरूपः स्वमायया ॥ ८ ॥
तास्वपत्यान्यजनयदात्मतुल्यानि सर्वतः ।
एकैकस्यां दश दश प्रकृतेर्विबुभूषया ॥ ९ ॥

अर्थात् सब का एक मूहूर्त्तमात्र में सामीप्य में पाणिग्रहण किया । एक २ में दश २ पुत्र आप जैसे उत्पन्न किये । भला एक कृष्ण यदि अवतार थे तो सब स्त्रियों में १०। १० निजतुल्यपुत्र होने पर शतशः कृष्ण भूमण्डल में होजाने चाहिये थे, फिर कृष्णभक्ति कैसी ? श्लोक १५ में कहा है कि मीठी मद्य ( शराब ) के मद से लाल लोचन हो विवाद कर परस्पर लड़ कर यादव मरेंगे । अ० ४ में फिर कहा है—

अथ ते तदनुज्ञाता भुक्त्वा पीत्वा च वारुणीम् ।
तया विभ्रंशितज्ञाना दुरुक्तैर्मर्म पस्पृशुः ॥ १ ॥

अर्थात् यादव वारुणी शराब पीकर बेहोश होगये, लड़ मरे ॥

समीक्षा—भला श्रीकृष्ण से महात्मा मद्य पीने का ज्ञान होते भी कुल रक्षार्थ उस के निवारण का उद्योग न कर सकें, यह कब सम्भव है ? फिर यहां तो कृष्ण की आज्ञा से मद्य पीना कहा है । इस समय में तो यादवों का सौत्रामणी यज्ञ भी न था । फिर भी मद्यपान का निषेध नहीं किया गया । इस से स्पष्ट है कि इस कथा के कर्त्ता मद्यपान को पाप नहीं समझते थे । इस पर भी पीछे अ० ३ श्लो० १९ में—

भगवानपि विश्वात्मा लोकवेदपथानुगः ।
कामान्सिषेवे द्वार्वत्यामसक्तः सख्यमास्थितः ॥ १९ ॥

इस में श्रीकृष्ण को लोक वेद पथगामी बताया है, फिर भी मद्यपान का उपदेश निज कुल को क्यों किया ? और भौमासुर की कन्या का स्त्री भाव से रखना व सब से भोगविलास करना भी यहीं वर्णित है, यह वेद मार्ग कहां गया ? । अ० ५ में स्पष्ट कहा है कि विदुर जी 'व्यासवीर्य' से हुवे हैं ॥

नैतच्चित्रं त्वयि क्षत्तर्बादरायणिवीर्यजे ॥

अर्थात् मैत्रेय जी विदुर से कहते हैं कि आप व्यासवीर्य से (भुजिष्या दासी में) उत्पन्न हुवे हो। आगे ब्रह्मा, विष्णु, शिव को वैकारिक तत्त्वात्मक लिखा है॥ श्लो० २३ से सृष्टि की उत्पत्ति लिखी है॥ यथा-

भगवानेक आसेदमग्र आत्माऽऽत्मनां विभुः।
आत्मेच्छानुगतो वात्मा नानामत्युपलक्षणः॥ २३॥
सवा एष तदा द्रष्टा नापश्यद्दृश्यमेकराट्।
मेनेऽसन्तमिवात्मानं सुप्तशक्तिरसुप्तदृक्॥ २४॥

तथा च—

कामवृत्या तु मायायां गुणमय्यामधोक्षजः।
पुरुषेणात्मभूतेन वीर्यमाधत्त वीर्यवान्॥ २६॥

इस पर टीका यह कहती है कि तासमय ये सर्वद्रष्टा ईश्वर सम्पूर्ण शक्ति से प्रकाशित होने पर भी इस वैभव को कोई देखने हारा न होने से और मायादिक शक्ति लीन होने से अपने को असत् सा मानते भये कि हम हैं तो सही पर कुछ नहीं हैं॥२४॥ हे महाभाग! तब सर्वद्रष्टा या ईश्वर की कार्यकारण रूपिणी ये माया नाम्नी महाशक्ति अनुसन्धानरूपा उत्पन्न होती भई, तासे समर्थ ईश्वर सब को रचते भये॥ २५॥ गुणमयी काल की शक्ति से माया में पुरुषरूप करके वीर्यवान् वीर्य को धारण करते भये॥ २६॥ कालप्रेरित अव्यक्त माया से महत्तत्व भयो, तमोगुण को नाशक विज्ञान आत्मा जीव के देह में स्थित होकर विश्व को प्रकाशित करतो भयो॥ २७॥ सो जीव अंश गुण काल आत्मा भगवत् की दृष्टि के सामने या विश्व के रचवे की इच्छा करकै जीवात्मा अपने आत्मा को रूपान्तर करते भये॥ २८॥ महत्तत्व जब बिकार को प्राप्त भयो, तब अहं तत्त्व भयो। कार्य कारण कर्त्ता जीव पञ्चभूत इन्द्रिय मनोमय होतो भयो॥ २९॥ वह अहंकार वैकारिक तैजस तामस भेद से तीन प्रकार का भयो, अहङ्कार विकार को प्राप्त भयो तब वैकारिक अहङ्कार से मन भयो॥ ३०॥ वैकारिक जो देवता भये उन से शब्दादिक गुण प्रकाशक होय हैं, रजःसत्वतमोमय ब्रह्मा विष्णु शिव हैं (३१)

समीक्षा-यहां सृष्टि का किस प्रकार वर्णन किया है, जिस से श्लोक २५ में ईश्वर से मायाशक्ति की उत्पत्ति लिखी है। यह बाबा आदम से हव्वा के

पैदा होने की बात से मिलती है, इसी शाक्तमत से यवनों के कुरान में यह शिक्षा गई होगी ॥

फिर श्लोक ३१ में तत्त्वमय ब्रह्मा विष्णु शिव को बताना और कहीं इन को साक्षात् जगदीश बताना भी चिन्त्य है। यहां नाभि कमल, जल, सभी सूख गये जान पड़ते हैं ॥ आगे श्लोक ३४ में—

अनिलोऽपि विकुर्वाणो नभसोरुबलान्वितः ।
ससर्ज रूपतन्मात्रं ज्योतिर्लोकस्य लोचनम् ॥ ३४ ॥

इत्यादि श्लोकों में "आकाशाद्वायुः वायोरग्निरग्नेरापः" इत्यादि अर्थ का वर्णन है। फिर-

एते देवाः कला विष्णोः कालमायांशयोगतः ।
नानात्वात्स्वक्रियाऽनीशाःप्रोचुः प्राञ्जलयो विभुम्॥३८॥

अर्थात् इतने देवता ये जो पूर्व वर्णित हैं, विष्णु की कला हैं। इन का सामर्थ्य नाना होने से सृष्टि रचने का न हुआ, तब हाथ जोड़ स्तुति करने लगे। भला आकाश के हाथ कहां से आये ? अब से ब्रह्मा विष्णु शिव को साक्षात् भगवान् नहीं कहना चाहिये ॥

अ० ८ में शुकदेव जी कहते हैं कि मैत्रेय ने कहा कि—

प्रवर्त्तये भागवतं पुराणं यदाह साक्षाद् भगवाननृपिभ्यः ।

अर्थात् वह भागवत कहता हूं जो साक्षात् शेष भगवान् ने ऋषियों से कहा था। सनत्कुमार सत्यलोक से गङ्गा जी में बहते २ भीगे हुवे पाताल में पहुंचे थे ( अ० ८ । ५ )

एक समय शेष जी ने सनत्कुमारों से भागवत कही थी, वही भागवत "सांख्यायन" मुनि को सनत्कुमारों ने सुनाई। सांख्यायन ने पराशर और बृहस्पति हमारे गुरुओं को सुनाई, गुरु जी ने मुझे सुनाई, मैं आप को सुनाता हूं॥

यहां भाषाटीका में लिखा है कि पिता को राक्षस द्वारा भक्षित सुन, पराशर जी राक्षस का बध कर यज्ञ में प्रवृत्त हुवे, तब वशिष्ठ जी ने रोके और पुलस्त्य ने अपनी सन्तति की रक्षा की, प्रसन्नता में पराशर को वर दिया कि तुम पुराणवक्ता होगे ॥

समीक्षा—यह नई भागवत है, अब तक तौ पराशर के पुत्र व्यास जी पुराणकर्त्ता थे, परन्तु उन के पुत्रप्रोक्त इस वचन में पराशर जी पुराणों के वक्ता हो गये ॥

इस से आगे अ० ८ में विष्णु के नाभिकमल से ब्रह्मा की उत्पत्ति है। ब्रह्मा को शोच हुवा कि मैं कहां से आया, क्या करूं, तब चार मुख वाले ब्रह्मा कमल की डण्डी की नाल में को नीचे घुसे, यह (१९) श्लोक में बताया है। शेष शय्या के रूप की शोभा भी खूब ही बखानी है। अ० ९ में ब्रह्मा ने कहा "ज्ञातोसि मेद्य" अर्थात् 'आज मैंने जाना' इस से स्पष्ट है कि अब तक नहीं जाना था। यह नाभिकमल का ढकोसला न जाने कहां से आ गया जब कि पहिले सृष्टि का वर्णन तौ कर ही चुके हैं ॥

अ० १० में दशविधसर्ग का वर्णन है। जिस में पशु, पक्षी, कीट, पतङ्ग, भूत, प्रेत, पिशाच, गुह्यक सब की उत्पत्ति वर्णित है। अ० ११ में परमाणु आदि द्विपरार्धपर्यन्त तथा कल्प का वर्णन है। आगे अ० १२ में मन्वन्तर का वर्णन है, उस में प्रथम ही अन्धतामिस्र, तामिस्र, महामोह, मोह, तामसी रचना की। तब—

दृष्ट्वा पापीयसीं सृष्टिं नात्मानं बह्वमन्यत।
भगवद्ध्यानपूतेन मनसान्यां ततो सृजत् ॥ ३ ॥

पापी सृष्टि को देख ब्रह्मा दुःखी हुवे, फिर रचना की, तब सनकादि ४ मुनि रचे, यह ब्रह्मचारी हो गये, इन से ब्रह्मा ने सृष्टि रचनार्थ कहा, यह न माने, तब ब्रह्मा को कोप भया, इस से 'रुद्र' हुवे ॥

रुद्र की रची सृष्टि सब ओर से जगत् को खाने लगी, सहस्रों यूथ खाये सुन ब्रह्मा को शङ्का हुई, कहा कि "बस करो, रहने दो, तप करो" ॥

समीक्षा—न जाने सहस्रों यूथ विना ही रचों को कैसे मनोमोदकवत् खागये? केवल ४ सनकादि ही तौ उत्पन्न हुवे थे, उन में से एक भी नहीं खाया लिखा। क्या यह रुद्रयूथ परस्पर खाते थे, वा कोई अन्य ब्रह्मा रच रहा था?

रुद्र तपोर्थ गये तब ब्रह्मा ने १० पुत्र रचे, मरीच्यादि नाम के इस प्रकार से हुवे—"उत्संग" घोंटे से नारद। अंगूठे से दक्ष। प्राण से वशिष्ठ। त्वचा से भृगु। हाथ से क्रतु। नाभि से पुलह। कानों से पुलस्त्य। मुख से अंगिरा,

नेत्रों से अग्नि, मन से मरीचि। दाहिने स्तन से धर्म। पीठ से अधर्म। अधर्म से मृत्यु। हृदय से काम। भौं से क्रोध। अधर ओष्ठ से लोभ। मुख से वाणी। लिङ्ग से समुद्र। गुदा से पापाश्रय मृत्यु हुवा। छाया से "कर्द्दम= देवहूति का पति" हुवा॥

वाचं दुहितरं तन्वीं स्वयंभूर्हरतीं मनः॥
अकामां चकमे क्षत्तः सकाम इति नः श्रुतम्॥ २७॥

अर्थात् वाणी रूप बेटी ने ब्रह्मा का मन हर लिया। अकाम वाणी से ब्रह्मा सकाम हुवा, ऐसा सुना है॥ २७॥

तमधर्मे कृतमतिं विलोक्य पितरं सुताः।
मरीचिमुख्यामुनयो विश्रम्भात्प्रत्यबोधयन्॥ २८॥
नैतत्पूर्वैः कृतं त्वद्य न करिष्यन्ति चापरे।
यस्त्वं दुहितरं गच्छेरनिगृह्याङ्गजं प्रभुः॥ २९॥
तेजीयसामपि ह्येतन्न सुश्लोक्यं जगद्गुरो।
यद्वृत्तमनुतिष्ठन्वै लोकः क्षेमाय कल्पते॥ ३०॥

अर्थात् ब्रह्मा के पुत्र मरीचि आदि ने पिता को सकामजान रोका कि:- "ऐसा काम न किसी ने किया, न आगे कोई करेंगे, जैसा कि आप पुत्री गमन (पाप) करते हैं। तेजस्वियों को भी ऐसा नहीं चाहिये क्योंकि वे जैसा करते हैं, दुनियां भी वैसा ही कर सुख पाती है"। इस पर ब्रह्मा जी शर्मा गये और शरीर त्याग दिया, वह शरीर नीहार (कुहरा) संसार में अब भी वर्त्तमान है। इस पर भाषाटीका ने तो टिप्पनी लगाई है कि "यह अलंकार है। यहां सरस्वती रूप विद्या जाननी"॥

हम भी इस को अलंकार ही मानते हैं परन्तु श्रीधरी आदि टीका-कारों ने यहां कुछ भी न कहा, यह आश्चर्य है। ऐसे अलंकार यदि भागवत में न होते तो क्या हानि थी और अलंकार है तो शरीर त्यागना, शर्म दिखानी, यह सब क्यों कल्पना करके प्रजा का मन बिगाड़ा? ब्रह्मा के शरीर से लोभ मोहादि की भी उत्पत्ति लिखी है, क्या उन के भी कोई शरीर है? बस यह सब कल्पना शास्त्र पर अश्रद्धा कराने को हैं। कहीं पापी सृष्टि को

देख ब्रह्मा को दु:ख होना, यह सब इंजील केसे क़िस्से हैं, वहां भी नाज के खाने से आत्मा पापी होगया है, कहीं आदम हव्वा केसी कहानी यहां भी भरी गई हैं ॥

इतिहासपुराणानि पञ्चमं वेद ईश्वरः।
सर्वेभ्य एव वक्त्रेभ्यः ससृजे सर्वदर्शनः ॥ ३९ ॥

अर्थात् ब्रह्मा ने ऋग्, यजु, साम, अथर्व। आयुर्वेद धनुर्वेद, गान्धर्व वेद (स्थापत्य), अर्थवेद चारो पूर्वादि मुखों से यथासंख्य रचे परन्तु इतिहास पुराण चारों मुखों से रचे। यहां यद्यपि पुराणों का नाम नहीं बताया है, यदि हमारे सनातनी भाई भागवतादि पुराणो का अर्थ करेंगे तौ अब पराशर से भी पूर्व ब्रह्मा ही पुराणकर्त्ता होगये ॥

यदि एक गवाह तीन वार तीन प्रकार से पृथक् बयान करे तौ दावा ख़ारिज हो जाता है, आजपुराणकर्त्ता—व्यास, पराशर और ब्रह्मा तीन बता-दिये, हम किस को सत्य मानें। फिर सूत वैशंपायन आदि पृथक् रहे ॥

श्लोक ५२। ५३ में मनु और शतरूपा की उत्पत्ति ब्रह्मा से बताई है, तभी से मैथुनीसृष्टि चली है, मनु की ५ सन्तान हुईं, प्रियव्रत और उत्तानपाद २ पुत्र, तथा आकूति देवहूति और प्रसूति ३ कन्या ॥

अ० १३ में मनु से ब्रह्माने कहा—हे राजा! मनु! प्रजा को उत्पन्न करो। रक्षा करो, तब मनु ने कहा कि प्रजा को कहां बसावें? पृथ्वी तौ है ही नहीं। ब्रह्मा ने शोच किया तब ब्रह्मा की नाक में से छोटा सा शूकर का बच्चा निकला, देखते २ अङ्गुष्ठमात्र से हाथी के समान होगया, मन्वादि चकित होगये। इस के नख रोम खुरादि सभी का वर्णन है, जो पार्थिव होते है ॥

स्वदंष्ट्रयोद्धृत्य महीं निमग्नां सउत्थितः संरुरुचे रसायाः।
तत्रापि दैत्यं गदया पतन्तं सुनाभसंदीपिततीव्रमन्युः ॥

अर्थात् डूबी हुई धरती को अपने दांत पर रखे कर दैत्य से गदायुद्ध लड़े॥ क्या अच्छी पदार्थविद्या है। यदि दांत आदि बाराह का शरीर पार्थिव था, तौ किस पृथिवी पर खड़े हो कर लड़े ॥

श्लोक २९ में "घ्राणेन पृथ्व्याः पदवीं विजिघ्रन्" भी लिख चुके हैं,

इस से पार्थिव ही माना जा सकता है क्योंकि पृथिवीत्व से ही गन्ध गुण माना जा सकता है ॥

चौदहवें अध्याय में हिरण्याक्ष की उत्पत्ति लिखी है कि दक्ष की बेटी दिति मरीचि के पुत्र कश्यप की स्त्री थी, उस ने सन्ध्या समय मुनि से वीर्यदान मांगा कि सौतेली सन्तानों से मुझे दुःख है। उन्होंने समझाई भी तौ भी दिति ने वेश्या समान लज्जा त्याग पूजन करते मुनि की धोती खोल दी, भाग्य जान मुनि ने ...... किया, स्नान कर पुनः जप करने लगे, दिति ने शिव और पति की स्तुति की, तब पति ने कहा—तेरा पोता भक्त होगा ॥

अ० १५ में दिति ने सौ वर्ष गर्भधारण किया, संसार में अन्धकार छा गया देवगण घबराकर ब्रह्मा की स्तुति करने लगे, कि यह क्या हुवा !!! ब्रह्माने कहा—मेरे सनकादि ४ पुत्र वैकुण्ठ गये थे, द्वारपालों ने इन्हें ७ वीं डौढ़ी पर बेत लगा के रोक दिया तब सनकादि को क्रोध आया, शाप दिया कि तुम दोनों इस पद के अधिकारी नहीं हो। हाथ जोड़, पग पकड़, अपराध स्वीकार किया। भगवान् लक्ष्मीसहित इस ( केस ) की बात सुन उठ आये ॥

अ० १६ में भगवान् ने फ़ैसला किया कि तुम असुरता को प्राप्त होकर फिर यहीं आओगे। इस शाप के वश वही दोनों राक्षस दिति के गर्भ में आये। श्लोक ३० में यह भी विष्णु ने कहा है कि लक्ष्मी ने मुझ से प्रथम ही कहा था कि ब्राह्मण आवेंगे, उन्हें द्वारपाल रोकेंगे ॥

फिर भला इन बेचारों का क्या दोष था ? यहां वैकुण्ठ की बनावट भी बहिश्त जैसी वर्णित है, न जाने क़ुरान ने पुराण से या पुराण ने क़ुरान से यह शब्द सीखे हैं। हमारे सनातनी भाई मुक्ति से पुनरावृत्ति नहीं मानते पर यह वैकुण्ठ से गिरना क्या है ?

अ० १७ में वर्णन है कि दिति के गर्भ जन्म समय गधे बोलने लगे, पक्षी घोंसले, छोड़ भागने लगे, ख़ून बर्षने लगा, भयंकर वायु चला, उत्पात हुवे। कश्यप ने उन दोनों पुत्रों के हिरण्यकशिपु हिरण्याक्ष नाम धरे। हिरण्यकशिपु ने ३ लोक के लोकपालों को वश में कर लिया। छोटा हिरण्याक्ष गदा लेकर स्वर्ग गया, देवगण भागगये, तब यह वरुणलोक को गया, वहां भी देख कर सब भागगये। वरुण ने कहा—सिवाय ईश्वर के आप से कौन लड़सकता

है, वह पाताल में है; इस बात को सुन कर रसातल को गया वहां वाराह जी को दांत पर पृथिवी धरे देखा और कहा कि-

आहैनमेह्यज्ञ महीं विमुञ्च नो रसौकसां विश्वसृजेयमर्पिता॥

अ० १८। ३

छोड़, पृथिवी हम को ब्रह्मा ने दी है। फिर वाराह जी से युद्ध हुवा॥

समीक्षा-हम पौराणिकों से सुना करते थे कि धरती का बोरिया सा लपेट कर राक्षस लेगया था, सो यहां नहीं आया, कदाचित् वाराह पुराण में इस की विशेष कथा हो। यहां तो ब्रह्माने दी है, यही लिखा है। अ० १९ में हिरण्याक्ष मारा गया है। अ० २० में ब्रह्मा ने सृष्टि रची और—

विससर्जात्मनः कायं नाभिनन्दंस्तमोमयम्।

जगृहुर्यक्षरक्षांसि रात्रिं क्षुत्तृट्समुद्भवाम्॥१९॥

तमोमय सृष्टि से अप्रसन्न हो ब्रह्माने अपना शरीर त्याग दिया, इस शरीर से रात्रि उत्पन्न हुई, यक्ष राक्षसों ने ग्रहण की। यक्ष राक्षस ब्रह्मा को खाने की सलाह करने लगे। और अद्भुतवात-

देवोदेवाञ्जघनतः सृजतिस्मातिलोलुपान्।

त एनं लोलुपतया मैथुनायाभिपेदिरे॥ २३॥

ततो हसन्सभगवानऽसुरैर्निरपत्रपैः।

अन्वीयमानस्तरसा क्रुद्धोभीतः परापतत्॥ २४॥

ब्रह्माने जङ्घा से असुर रचे, वे कामी होकर ब्रह्मा से ही मैथुन करने दौड़े। निर्लज्ज असुरों की चेष्टा देख, ब्रह्मा हंस कर क्रोधित हुवे, भागे भगवान् से फ़र्याद की कि-

पाहि मां परमात्मंस्ते प्रेषणेनाऽसृजं प्रजाः।

ताइमा यभितुं पापा उपक्रामन्ति मां प्रभो॥२६॥

हे परमात्मन्! मैंने तो आप के कहने से प्रजा उत्पन्न की, अब ये पापी मुझ से मैथुनार्थ पीछे पड़े हैं। प्रभो! रक्षा करो॥

सोवधार्यास्य कार्पण्यं विविक्ताध्यात्मदर्शनः ।
विमुञ्चात्मतनुं घोरामित्युक्तो विमुमोच ह ॥ २८ ॥

भगवान् इस ब्रह्मा की दीनता जानकर बोले कि हे ब्रह्मा ! अपना यह घोर शरीर त्याग दो, तब ब्रह्मा ने शरीर त्यागा और छम छमाती, उबस्तती, सुन्दर, गेंद उछालती स्त्री को देख दैत्य बोले कि तू कौन है ? कहां से आई है ? हेरफेर की बातें कर सन्ध्यानाम की स्त्री असुरों ने घेर ली ॥

समीक्षा-क्या यह ब्रह्मा जी का ही रूप था या कौन थी ? कुछ भी पता न दिया । श्लोक २८ में ब्रह्मा का शरीर त्यागना, २९ में स्त्री का वर्णन शङ्का में डालता है । ब्रह्मा का वार २ शरीर त्यागना भी अद्भुत बात है । एक बार पुत्री सरस्वती के अलङ्कार में, दूसरे इसी अध्याय श्लोक २० में, फिर श्लोक २८ में शरीर त्याग है, परन्तु फिर जन्म कैसे हुवा, यह पता नहीं । चौमुखे ब्रह्मा पुरुष पर उसी के रचेहुवे पुत्र असुर कैसे आसक्त हुवे ? क्या यह नेचर के विरुद्ध कुरीति उस समय भी थी ? कदापि नहीं ॥

इस प्रकार की कथा केवल सनातनियों के नीचा दिखाने के अतिरिक्त क्या मतलब रखती हैं, हम नहीं जानते कि ऐसी २ भद्दी रद्दी बातों के पुस्तक को धर्मपुस्तक कैसे कह सक्ते हैं । इस के घर बैठने पर ब्रह्मा ने अप्सरा बनाईं, फिर—

विससर्ज तनुं तां वै ज्योत्स्नां कान्तिमतीम्प्रियाम् ॥ ३९ ॥

फिर शरीर त्यागा । फिर भूत प्रेत पिशाच नंगे रहने वाले रचे, निद्रा उन्माद रचे, आलस्य रचा, फिर पितर रचे, जिन का श्राद्ध होता है, सिद्ध विद्याधर किन्नर जो ब्रह्मा के त्यागे तनु थे, वह उन्हों ने पाये । क्या यह तनु कपड़े की पोशाक का तौ नाम नहीं धरा है ?

फिर सर्पादि सृजे हैं, फिर ऋषि रचे । श्लोक ४८ में फिर शरीर त्यागा है । ब्रह्मा के मुर्दा बालों से सर्प हुवे, तब ब्रह्मा प्रसन्न हुवे और मनु सृजे ॥

पाठको ! यदि हम इस प्रकार भी अध्याय वार वर्णन करैंगे तौ पुस्तक बहुत बढ़जावेगी, इस लिये संक्षेप से किसी २ कथा का वर्णन ही करेंगे । हम को १८ हों पुराणों का विचार कर्त्तव्य है, इस लिये भी संक्षेप करना अभीष्ट है ॥

अ० २१ में मनु की पुत्री देवली में कर्दम से कैसे सन्तान हुई ?-इत्यादि प्रश्न हैं। तब कर्दम के तप का वर्णन और भगवद्दर्शन की कथा में भगवान् को गरुड़ पर सवार बताया है। श्लोक ३४ अ० २२ में—

मनु ने स्वकन्या कर्दम से विवाहने की प्रार्थना की तो कर्दम ऊटपटांग कहते हैं कि इस से अवश्य विवाह करेंगे ? क्वारी है और जब यह अपने महल पर गेन्द खेलती थी, तब विश्वावसु इस के रूप को देख विमान से गिर पड़ा था॥

समीक्षा-वाह री सभ्यता ! जैसे आजकल असभ्य सांगी गीत गाते हैं कि ( कितने तैने घायल कीने, कितने लोट पोट ) इत्यादि॥

अभी गरुड़ पक्षी कद्रू विनता से उत्पन्न हुवे ही नहीं, भगवान् पहले ही चढ़ बैठे॥

अ० २२ श्लोक २९। ३१ में लिखा है कि वाराह अवतार ने जहां शरीर कम्पाया था, उन के झड़े रोंगटों से कुशा हुई, इसी लिये यज्ञ रक्षार्थ काम में आती हैं। श्लोक ३५ में इस कथा के श्रवण से कलियुग में उद्धार कहा है। अ० २३ में देवहूति को कर्दम ने सारा भूलोक विमान में बैठाय, दिखाय ९ कन्या उत्पन्न कर फिर १०० वर्ष भोग किया, जो क्षणमात्र प्रतीत हुवा। अ० २४ में कर्दम से कपिलावतार बताया है, वहां जब गर्भ में—

तस्यां बहुतिथे काले भगवान्मधुसूदनः।
कार्दमं वीर्यमापन्नो जज्ञेऽग्निरिव दारुणि॥ ३॥
अवादयंस्तदा व्योम्नि वादित्राणि घना घनाः।

अर्थात् परमेश्वर कर्दम के वीर्य में वास कर देवहूति के गर्भ में आये, तब आकाश में बाजे बजे, अप्सरा नाचीं इत्यादि॥

समीक्षा-गीता में तो कृष्णचन्द्र ने कहा है कि जब २ धर्म की ग्लानि, अधर्म की वृद्धि होती है, तभी मेरा अवतार होता है, परन्तु यहां तो धर्मात्मा प्रजा में ही कपिलदेव आ पहुंचे। माता को उपदेश करने आये, क्या कर्दम कम उपदेशक थे ? फिर गर्भवती से "नाना" ब्रह्मा कहते हैं कि तेरे गर्भ में कैटभासुर का मारक उत्पन्न होगा। देखो श्लोक १८ ( इस के विरुद्ध मधुकैटभ का दुर्गापाठ में देवी से वध बताया है ) ब्रह्मा की आज्ञा से कर्दम ने ९ बेटी

मरीच्यादि को देदीं, विवाह विधिपूर्वक किया। भला यह कैसी विधि, जो मामाओं के साथ भानजी व्याही जावे?

भीमसेनादि बहुत से पौराणिक कह देते हैं कि मानसीसृष्टि में यह पाप नहीं है, परन्तु यहां तो स्पष्ट मैथुनी प्रथा है, कन्या मैथुन से हुई हैं॥

अ० २६ श्लोक ११ में २४ तत्वों की गणना है, परन्तु प्रथम ३३ तत्त्व बता आये हैं, देखो अ० ६। २ यहां उस के विपरीत २४ हैं। अ० २८ में योगमार्गोपदेश है, उस में भी श्लोक ६ में—

वैकुण्ठलीलाऽभिध्यानं समाधानं तथात्मनः॥ ६॥

अर्थात् एकान्त वासादि कहते २ वैकुण्ठ की लीला का ध्यान करना भी बताया है, सो ठीक नहीं ज्ञात होता, क्योंकि पुराणों ने वैकुण्ठ लीला में ऐश्वर्य का सामान, मद, मोह, मत्सरता, स्त्री, गान, वाद्य, युद्ध, शाप, सोना, जागना आदि सभी सांसारिक भोग लिखा है। फिर घर छोड़ कर वन में भी वही ध्यान बताना उचित नहीं है। श्लोक १४ से विष्णु का ध्यान प्राणायाम में जो बताया है, वह भी सब हारकङ्कणादिधारी शेषविहारी का ही वर्णित है, जो योगशास्त्र के प्रतिकूल है। अ० ३३ में लिखा है कि—

अहो बत श्वपचोऽतोगरीयान् यज्जिह्वाग्रे वर्त्तते नाम तुभ्यम्।
तेपुस्तपस्ते जुहुवुः सस्नुरार्या ब्रह्मानूचुर्नाम गृणन्ति ते ये॥

जिस की जिह्वा पर तेरा (परमेश्वर का) नाम है, वह चांडाल भी श्रेष्ठ है, उन्हों ने तप, होम, स्नान, वेदपाठ सब कुछ कर लिया, जिन आर्यों ने तेरा नाम लिया॥

हे सनातनधर्मियों! यहां तो भागवत ही भङ्गियों को भी वेदपाठ करा कर आर्य शुद्ध करने लगी?

इति तृतीयस्कन्धसमीक्षा॥ ३॥

ओ३म्

# अथ चतुर्थस्कन्धसमीक्षणम्

## ( सगे भाई का बहन से विवाह )

प्रथमग्रन्थ के भक्षिकापात के अनुसार चतुर्थस्कन्ध में सब से पहिले ही एक महाअधर्म की शिक्षा लिखी है। अ० १ श्लोक १-६ तक देखिये ॥

मैत्रेयउवाच-

मनोस्तु शतरूपायां तिस्रः कन्याश्च जज्ञिरे ।
आकूतिर्देवहूतिश्च प्रसूतिरिति विश्रुताः ॥ १ ॥
आकूतिं रुचये प्रादादपि भ्रातृमतीं नृपः ।
पुत्रिकाधर्ममाश्रित्य शतरूपानुमोदितः ॥ २ ॥
प्रजापतिः स भगवान्रुचिस्तस्यामजीजनत् ।
मिथुनं ब्रह्मवर्चस्वी परमेण समाधिना ॥ ३ ॥
यस्तयोः पुरुषः साक्षाद्विष्णुर्यज्ञस्वरूपधृक् ।
या स्त्री सा दक्षिणा भूतेरंशभूताऽनपायिनी ॥ ४ ॥
आनिन्ये स्वगृहं पुत्र्याः पुत्रं विततरोचिषम् ।
स्वायंभुवो मुदा युक्तो रुचिर्जग्राह दक्षिणाम् ॥ ५ ॥
तां कामयानां भगवानुवाह यजुषां पतिः ।
तुष्टायां तोषमापन्नोऽजनयद्द्वादशात्मजान् ॥ ६ ॥

अर्थ-स्वायंभुव मनु के तीन कन्या शतरूपा से उत्पन्न हुईं १- आकूति, २-देवहूति, ३-प्रसूति। आकूति "रुचि" को व्याही, उससे पुत्र पुत्री विष्णु-यज्ञस्वरूप और लक्ष्मी का अंश दक्षिणा नाम की हुई। पुत्र ( यज्ञ ) को उस के नाना मनु ने रख लिया और ( दक्षिणा ) पुत्री पिता ( रुचि ) के घर रही, फिर सहोदर भाई यज्ञ का अपनी बहन दक्षिणा से विवाह हुवा १२ पुत्र पैदा हुवे ॥

समीक्षा-१-इस से बढ़कर पाप साधारण पुरुष भी नहीं कर सकता फिर ईश्वरावतार जिस को २४ अवतारों में गिना जाता है वह क्यों ऐसे पाप में प्रवृत्त हुवा? जब कि अवतारों के कर्म लोगों को सिखाने को बताये जाते हैं॥

## नर नारायण अवतार

### अ० १ श्लोक ४८

दक्ष प्रजापति ने १३ कन्या धर्म को व्याहीं थीं, उन के नाम और सन्तान भी नीचे लिखे जानों । १ श्रद्धा से शुभ, २ मैत्री से प्रसाद ३, दया से अभय, ४ शान्ति से सुख, ५ तुष्टि से मुद्, ६ पुष्टि से स्मय, ७ क्रिया से योग, ८ उन्नति से ... ९ बुद्धि से अर्थ, १० मेधा से स्मृति, ११ तितिक्षा से क्षेम, १२ ह्री से प्रश्रय और १३ मूर्त्ति से नर नारायण उत्पन्न हुवे ॥

इन बारहों के पुत्रों के नाम विचार देखें यह मूर्त्तिमान् शरीरधारी नहीं हो सक्ते फिर एक तेरहवीं स्त्री से ही नर नारायण अवतार ऋषिरूप कैसे बताये गये । इन तेरहों पुत्रियों के नाम भी शरीरधारी के से नहीं ज्ञात होते । इन दोनों अवतारों का स्वायंभुव मनु के समकालीन होना सिद्ध है परन्तु आगे श्लोक ५९ में अर्जुन श्रीकृष्ण बताये हैं । यथा—

ताविमौ वै भगवतो हरेरंशाविहागतौ ।
भारव्ययाय च भुवः कृष्णौ यदुकुरूद्वहौ ॥ ५९ ॥

यह तो इसी गत द्वापरान्त में हुवे हैं । आगे स्वाहा स्त्री से अग्नि देव की सन्तति का वर्णन है । अग्नि के ही सन्तान अग्निष्वात्त बर्हिषद् सौम्य और आज्यपा पितर हुए ॥

समीक्षा—आज कल सनातनी लोग अग्निष्वात्त आदि का अर्थ मरे पितर कहते हैं परन्तु यहां उत्पत्ति ही लिखी है ॥

दूसरे अध्याय में दक्षप्रजापति के यज्ञ का वर्णन है । दक्ष का अर्थ चतुर है और प्रजापति होने से भी उस के ज्ञान मान का अनुमान हो सक्ता है तथापि उस ने अपने जामाता शिव को ( जिसे कि पौराणिक ईश्वर मानते हैं ) बड़ी निन्दा से पुकारा है, नमूने के लिये दो श्लोक लिखते हैं:—

प्रेतावासेषु घोरेषु प्रेतैर्भूतगणैर्वृतः ।
अटत्युन्मत्तवन्नग्नो व्युप्तकेशो हसन् रुदन् ॥१४॥
चिताभस्मकृतस्नानः प्रेतस्रङ्न्रस्थिभूषणः ।
शिवापदेशो ह्यशिवो मत्तोमत्तजनप्रियः ॥ १५ ॥

अर्थात् शिव प्रेतों में वासी, रोता, हंसता, मनुष्य की हड्डी की माला धारे अशिव है। प्रजापति की यह राय है। अध्याय ५ श्लोक ३ में शिव की जटा से वीरभद्र की उत्पत्ति लिखी है। क्या बालों से बच्चा या जवान पुरुष पैदा हो सकता है? अ० १३ में मैत्रेयउवाच-श्लो० २४ से आगे तो था ही पुनः २८ से आगे लिख दिया है। और वेन की उत्पत्ति भी यज्ञ से हुई है, फिर न जाने अधर्मी क्यों हुवा। अ० १४ में वेन राजा के देह मंथन से ( निषाद ) भील का पैदा होना, अ० १५ मे पृथु राजा की उत्पत्ति, अर्चि देवी का अवतार भी लिखा है, यह भी जौड़िया ही हुवे है। श्लो० २ में लिखा है:-

तद्दृष्ट्वा मिथुनं जातमृषयो ब्रह्मवादिनः।

श्लो० ६ में-

एष साक्षाद्धरेरंशो जातोलोकरिरक्षया।
इयं च तत्परा हि श्रीरनुजज्ञेऽनपायिनी ॥ ६ ॥

अर्थात् यह जोड़ा हुवा है, यह साक्षात् हरि का अवतार है, यह रानी लक्ष्मी हुई ॥

हम नहीं कह सकते कि मर्दों के देह से सन्तान हो और फिर भी वहन भाइयों में स्त्री पुरुषों का व्यवहार कैसे हो सक्ता है। सभी अवतारों को दोष धर कर पुराण कैसे माथा ऊंचा कर सक्ते हैं? अ० १९ श्लोक २४। २५ पृथु को अश्वमेध में से इन्द्र ने घोड़ा चुराने के लिये बहुत से फ़कीरी वाने बनाये, वही पाखण्ड चिह्न दिगम्बरजैन बौद्ध बताये गये हैं। यथा इस श्लोक की टीका में स्पष्ट लिखा है कि-

तानि पापस्य खण्डानि लिङ्गं खण्डमिहोच्यते ॥ २३ ॥
धर्म इत्युपधर्मेषु नग्नरक्तपटादिषु। पेशलेषुच वाग्मिषु २५

इस पर श्रीधरी टीका भी ( नग्ना जैनाः रक्तपटा बौद्धाः कापालिकादिकाः ) इस से सिद्ध है कि भागवत के कर्त्ता से पूर्व जैनी हो चुके हैं। इन्द्र को यज्ञ में पाखण्डी बताना भी चिन्त्य है। अ० २३ में उसी अर्चि रानी का पृथु के साथ सती होना भी लिखा है जो वेन के शरीर से पृथु के साथ ही पैदा हुई थी। यथा-

अर्चिर्नाम महाराज्ञी तत्पत्न्यनुगता वनम् ॥२०॥

००० विवेश वह्निं ध्यायती भर्तृपादौ ॥ २३ ॥

अर्थात् अर्चि रानी वन को गई, मरने पर पति के चरणों का ध्यान करके अग्नि में प्रवेश कर गई। ( यह भाई बहन थे, सन्तान भी हुई ) फिर सती हुई। यह सती की चाल पुराणों से प्रचलित होगई है। अ० २८ में एक २ स्त्री से एक एक अरब १०००००००० सन्तान लिखी हैं॥

एकैकस्यां अभवत् तेषां राजन्नर्बुदमर्बुदम् ॥ ३१ ॥

झूंठा टूवा मारे तो फिर कमी क्या थी, पूरी २ संख्या ही लिखे!!! अ० २९ में लिखा है कि साक्षात् शिव मनु दक्षादि सनकादिक मरीच्यादि भी देखते हुवे भी परमेश्वर को नहीं देखते। यथा-

पश्यन्तोपि न पश्यन्ति पश्यन्ति परमेश्वरम्।

अब शिव को साक्षात् भगवान् किस प्रकार कह सके हैं। इति॥



ओ३म्

## अथ पञ्चमस्कन्धसमीक्षणम्

ब्रह्मा को ईश्वर बताने वाले पौराणिक यदि ध्यान देकर भागवत के स्कं० ५ अ० १ श्लोक १४। १५ को भी पढ़लें तो ज्ञात हो जाय कि ब्रह्मादि कर्मबन्धन से सुख दुःख भोगते हैं, वहां प्रियव्रत से ब्रह्मा ने स्वयं कहा है कि हे पुत्र! जिन की वेदवाणी रूप डोर में अति दुस्तर गुण कर्मों से बन्धे हुवे हम सब ईश्वरार्थ ऐसे भेट देते हैं, जैसे नाथ में बंधे चौपाये बैल मनुष्यों के कार्य करते हैं॥ १४॥

हे अङ्ग! कर्मानुसार ईश्वर के दिये हुवे सुख दुःख हम भोगते हैं। हम ईश्वर के आधीन ऐसे योनियों में जाते हैं जैसे सूझाखे के पीछे अन्धा चलता है, चाहे वह धूप में लेजावे चाहे ठण्ड में॥ १५॥

दण्डक १९ में लिखा है कि प्रियव्रत के पुत्र परम हंस हो गये और ग्यारह अरब वर्ष राज्य किया, नित्य स्त्रीसम्भोग करता रहा। जब कि सृष्टि ही ४ अरब* वर्ष रहती है, उस में १४ मनु होते हैं. फिर स्वायंभुव के पुत्र प्रियव्रत का राज्य ११ अरब वर्ष लिखना गप्प नहीं तो क्या है? पुराणानुसार भी लक्ष वर्ष से अधिक किसी युग में भी आयु नहीं होती॥

*सृष्टि का समय वेद मनु महाभारतादि में पुराणों में और नित्य के संकल्पों तक से ४ अरब वर्ष का ही पाता है, विस्तार के भयसे यहां नहीं लिखा गया॥

## समुद्रों का वर्णन-

अ० १ द० ३१ में लिखा है। यथा-

ये वा उ ह तद्रथचरणनेमिकृतपरिखातास्ते सप्त सिन्धव आसन्यत एव कृताः सप्त भुवोद्वीपाः ॥ ३१ ॥

राजा प्रियव्रत ने यह शोच कर कि सूर्य रात्रि को नहीं रहता इतने में अपना प्रकाश करूंगा, सात परिक्रमा सूर्य के रथ समान अपना रथ बनाय उस रथ में बैठ कर कीं ॥ ३० ॥ ये जो समुद्र हैं उसी के पहिये की लीक हैं। इसी से सात द्वीप बने हैं ॥ ३१ ॥

यहां भागवत ने वेद का विरोध किया है। क्योंकि-

सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्। यजु० १०।१९०।३

ततः समुद्रोअर्णवः समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत ॥

समुद्रं वः प्रहिणोमि स्वां योनिमभिगच्छत ॥

इत्यादि प्रमाणों से समुद्र का होना सनातन सिद्ध है, और भागवत ही में क्षीरसागर समुद्र में विष्णु का शयन, ब्रह्मा की जल से उत्पत्ति आदि लिखी है, फिर यहां सात समुद्रों का प्रियव्रतरथनेमि की लीक से उत्पन्न लिखना भूल ही सिद्ध करता है। भाषा टीकाकार ने भी यहां शङ्का की है कि राजा का रथ आकाश में घूमता था फिर पृथ्वी पर समुद्र कैसे बने?

एक से रथ से समुद्रों में यह भेद कैसे हुवा कि एक से दूसरा द्विगुण तीसरा उस से भी द्विगुण इसी प्रकार एक सी लम्बाई चौड़ाई के रथ से पृथक् २ आकार वाले समुद्र कैसे बने?

इस का उत्तर भी स्वयं दिया है कि इस के रथ के सारथि को उतार भगवान् स्वयं सारथि बन जाते थे, रथ को बढ़ा लेते थे। परन्तु यह पाठ मूल में नहीं है, कल्पना मात्र है। हम यह प्रश्न करते हैं कि यह इतना बड़ा रथ जब चला होगा तो घोड़े कहां पांव रखते थे? तथा धुरा पृथ्वीसे कितना ऊंचा था, बना कहां था? (भाषाटीकाकार यह भी लिखते हैं कि ब्रह्मा ने स्वायम्भुव मनु से जो सृष्टि रचना कराई तब उन्होंने ७ समुद्र ९ द्वीप नहीं बनाये) परन्तु रथ का दूसरा पहियां कहां रहा, यह नहीं बताया? क्या बाइसिकल के समान था?

इस में १ खारी जल, २ ईख का रस, ३ मदिरा, ४ घृत, ५ क्षीर (दूध) ६ मट्ठे और ७ सातवा शुद्ध जल का समुद्र है। यदि ईख के रस का समुद्र है तो छोई कहां गई, ईख के रस से पौराणिकभाई मिठाई बनाकर व्यापार करें तो लाभ है परन्तु यह तो सड़ कर सिरका होगया होगा। न जाने यह किसने भरे हैं, यह नहीं लिखा। भूगोलविद्याविद् मण्डली ने सब समुद्रों को क्षार ही पाया है, ज्योतिष के ग्रन्थों में भी क्षार समुद्र का ही वर्णन है, फिर न जाने पुराण वालों को ईख का रस, मदिरा, घृत दूध, मट्ठा कहां से सूझा?

अ० २ में प्रियव्रत के पुत्र आग्नीध्र ने तो ब्रह्मा की पूजा पर्वत में आरम्भ की और ब्रह्मा ने पूर्वचिती अप्सरा भेजी। भला यह न्याय कैसा है कि भक्त को शुभ कर्म से हटावे? उस अप्सरा से "अयुतायुत परिवत्सरोपलक्षणम्०" १९ * (दश हजार को अयुत कहते हैं, यहां तो 'अयुताऽयुत' कहा गया है जो दश लक्ष होते हैं, परन्तु टीका ने दश हज़ार ही अर्थ किया है) संयोग किया, नौ पुत्र उत्पन्न किये॥

आगे दण्डक २० में "सा सूत्वाऽथ सुतान्नवानुवत्सरं गृह एवाऽपहाय०" अर्थ—वह अप्सरा प्रतिवर्ष एक बेटा पैदा कर ऐसे ९ बेटे ब्रह्मा जी पर छोड़ चली गई। यहां गणितशास्त्रविद् भी चक्कर खाते होंगे, प्रतिवर्ष एक पुत्र होने पर भी ९ बेटे ही हुवे। १०००० वर्ष व्यर्थ भोग ही रहा। बलिहारी! गणक जी! अध्याय ३ में नाभि राजा के पुत्र ऋषभदेव जी की उत्पत्ति है, यह २४ अवतारों में गिने जाते हैं, परन्तु स्वयं भाषा टीका में लिखा है कि यह जैनमत प्रवर्त्तक थे। इस से सिद्ध है कि जैनमत भी पुराणों की शाखा है जो वेदों और ईश्वर को भी नहीं मानते हैं। इन को ईश्वरावतार लिखने से हमें संदेह है कि कदाचित् यह कथा जैनियों ने ही पुराणों में बनाई होगी॥

अ० १६ दण्डक ५—

**योवाऽयं जम्बूद्वीपः कुवलयकमलकोशाभ्यन्तरकोशो नियुतयोजनविशालः समवर्तुलो यथा पुष्करपत्रम्॥**

---

* द्वितीयाध्याय में छठे दण्डक के भाषाटीकाकार ने अङ्क पर अङ्क नहीं दिया है और २० वें पर दो कर दिये हैं। इस लिये १ दण्डक आगे पीछे का फ़र्क़ हो गया है॥

जम्बूद्वीप कमलपत्र सा १ लाख योजन वर्तुल है। पूर्व अध्यायों में कह चुके हैं कि एक समुद्र से दूसरा दुगना है तो उसके बीच का भाग भी द्विगुणा ही होगा * इस हिसाब से १। २। ४। ८। १६। ३२। ६४ लाख योजन ये सातों द्वीप हुवे। योग १२७ लाख योजन होते हैं। इस के यदि ५ मील को योजन मान कर मील बनाये जावें तो ६३५ लाख मील होते है। इस में समुद्रों की योजन संख्या और जोडी जाने से पूर्व यह निश्चय करना है कि क्षार समुद्र शत योजन विस्तीर्ण लिखा पाया जाता है यदि इस का फाट १०० योजन है तो दूसरे समुद्र का २०० योजन फाट होगा और वह चारों ओर को ऐसे ही फैला हुवा होगा तो बहुत अधिक भूमि को घेरेगा, इसी प्रकार तीसरा चौथा भी समझना चाहिये, परन्तु हम द्विगुणा ही रक़बा लगावे तो करोड़ों मील का विस्तार हुवा॥

सिद्धान्त शिरोमणि के गणिताध्याय में लिखा है कि—

प्रोक्तो योजनसंख्यया कुपरिधिः सप्ताङ्गनन्दाब्धयः।
तद्व्यासः कुभुजङ्गसायकभुवोऽथप्रोच्यते योजनैः॥

अर्थात् पृथिवी की परिधि ४९६७ योजन है। यदि ५$\frac{1}{330}$ मील का एक योजन माने तो २४८५६ मील होते हैं, यही परिधि योरोप के वासी विज्ञान-विदो ने मानी है, तथा इसी श्लोक मे व्यास १५८१ योजन का बताया है, यह भी उक्त विद्वानो की सम्मति का समादर कारक है। कुछ हम ही पुराण खण्डन नहीं करते है, पूर्व भास्कराचार्य जो सिद्धान्तशिरोमणि ग्रन्थ के कर्त्ता हुवे है, वह भी स्वय पुराणोक्त भूगोल का खण्डन अपने ग्रन्थ में इस प्रकार कर गये है। यथा—

कोटिघ्नैर्नखनन्द षट्क नख भू भूभृद् भुजङ्गेन्दुभि-
र्ज्योतिः शास्त्रविदो वदन्ति नभसः कक्षामिमां योजनैः॥
तद् ब्रह्माण्ड कटाह सम्पुट तटे केचिज्जगुर्वेष्टनं-
केचित् प्रोचुरदृश्य दृश्यक गिरिं पौराणिकाः सूरयः॥

अर्थ—( १८७१२०६९२०००००००० योजन को ज्योतिष शास्त्र के जानने वाले सारी सृष्टि का एक छोटा भाग मानते हैं। बहुत से इस को पृथ्वी की परिधि का मान समझते हैं और पौराणिक विद्वान् केवल इस को लोकालोक पर्वत की ऊंचाई समझते है॥

* अ० २० में एक से दूसरा द्विगुणा लिखा ही है॥

इस से सिद्ध है कि पौराणिक भूगोल का मान्य पूर्वाचार्यों में भी नहीं था॥ पृथ्वी को कमलपत्रवत् चपटी बताना और सुमेरु को जड़ में १६ हज़ार ऊपर से ३२ हज़ार योजन और एकलक्ष योजन ऊंचा बताना भी भूल है। कोई भी पर्वत ऐसा नहीं जो ऊपर चौड़ा नीचे से पतला हो। तथा एक लाख योजन ऊंचा हो, जड़ इतनी पतली हो, यह तो टूट ही पड़ता। तथा च पृथ्वी को चपटा मानने का खण्डन भी सि० शि० में लिखा है-

**यदि समा मुकुरोदरसन्निभा भगवती धरणी तरणिः क्षितेः।**
**उपरि दूरगतोपि परिभ्रमन् किमु नरैरमरैरिव नेक्ष्यते॥ १॥**

अर्थ-यदि पृथिवी चपटी दर्पणोदर धरातल के समान होती तो सूर्य-पृथिवी के ऊपर गया हुआ भी सायंकाल के पीछे मनुष्यों को क्यों नहीं दीखता॥

धरती के चपटी होने पर और भी एक आश्चर्य की बात है कि सात समुद्रों के आठ द्वीप होने चाहियें क्योंकि सात दरों के आठ स्तम्भ होते हैं, फिर सात द्वीप लिखना भूल ही सिद्ध होती है॥

आगे पृथिवी का घूमना वैदिक मन्त्रों और प्राचीन ज्योतिष आचार्यों के मत से लिखा जाता है। पाठक विचारें कि पुराण वेद के कैसे प्रतिकूल हैं भूमि अपनी कक्षा में स्थित होकर सूर्य की परिक्रमा करती है। यथा हि-

**या गौर्वर्त्तनिं पर्येति निष्कृतं पयो दुहाना व्रतनीरवारतः।**
**सा प्रब्रुवाणा वरुणाय दाशुषे देवेभ्यो दाशद्धविषा विवस्वते॥**

( ऋ० १० । ६५ । ६ )

अर्थ-( या गौः * ) जो पृथिवी ( अवारतः ) निरन्तर अर्थात् सदा ( पयो दुहाना ) अन्न, रस, फल, फूल आदि पदार्थों से प्राणियों को पूर्ण करती तथा ( व्रतनीः ) अपने नियम का पालन करती ( प्रब्रुवाणा ) परमेश्वर की महिमा का उपदेश करती ( दाशुषे वरुणाय ) दानी और श्रेष्ठ जन को ( देवेभ्यः ) और विद्वानों को ( हविषा दाशत् ) अनेक सुख देती ( वर्त्तनिम् ) अपनी कक्षारूप मार्ग में ( विवस्वते ) सूर्य के (पर्येति) चारों ओर घूमती है॥

* पृथिवी का नाम निघं० १। १ में 'गौः' है, जिस का अर्थ "गच्छतीति गौः" जो चलती है सो गौः ( भूमि ) है। इस से भी सिद्ध है कि ऋषिलोग भूमिका चलना मानते थे॥

पृथिवी केवल सूर्य के चारों ओर ही नहीं घूमती किन्तु साथ ही साथ अपनी ( अक्ष ) कीली पर भी घूमती है, जैसे लट्टू अपनी कीली पर भी घूमता है और अपनी जगह से भी हटता है और जैसे गाड़ी का पहिया अपनी धुरी पर घूमता है और साथ ही साथ सड़क पर भी घूमता जाता है। इस में प्रमाण यह है—

आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः। पितरं च प्रयन्त्स्वः॥

( ऋ० अ० ८ अ० ८ व० ४७ और यजु० अ० ३ मं० ६ )

अर्थ- ( अयम् ) यह ( गौः ) पृथिवी लोक ( मातरम्* ) जल को ( असत् ) प्राप्त होकर अर्थात् जल के सहित ( पृश्निः ) अन्तरिक्ष में ( आक्रमीत् ) आक्रमण करता है अर्थात् अपनी धुरी पर घूमता है। ( च ) और ( पितरम् † ) सूर्य के भी ( पुरः प्रयन् ) चारों ओर घूमता है॥

इस विषय में बहुधा मनुष्य कई प्रकार की शङ्का किया करते हैं कि पृथिवी चलती हुई प्रतीत क्यों नहीं होती?

उत्तर—कुलालचक्रभ्रमिवामगत्या यान्तो न कीटा इव भान्ति यान्तः॥ सिद्धान्तशिरोमणि॥

अर्थ—जैसे कुम्हार के घूमते हुवे चाक ( चक्र ) पर बैठे हुवे कीड़े उस की गति को नहीं जान सकते, ऐसे ही मनुष्यों को पृथिवी चलती हुई नहीं प्रतीत होती। अन्यच्च-आर्यभट्टीये—

अनुलोमगतिर्नौस्थ. पश्यत्यचलं विलोमगं यद्वत्।
अचलानि भाति तद्वत् सपश्चिमगानि लङ्कायामिति॥

अर्थ- जैसे नौका में बैठा हुआ मनुष्य किनारे के स्थिर वस्तुओं को दूसरी ओर से चलते हुवे से देखता है ऐसे ही मनुष्यों को सूर्यादि नक्षत्र जो स्थिर हैं,

---

* यहां जल को अलङ्काररूप में पृथिवी की माता कहा है। यथाह—

तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः आकाशाद्वायुः वायोरग्निः अग्नेरापः "अद्भ्यः पृथिवी" इत्यादि॥ तैत्ति०उ०॥

† यहां सूर्य को अलङ्काररूप से पृथिवी का पिता कहा है क्योंकि सूर्य ही से पृथिवी की ( अपनी कक्षा में ) स्थिति, मनुष्यों का जीवन, वर्षा और उस से वनस्पति आदि की उत्पत्ति होती है॥

पश्चिम की ओर चलते हुवे से दीखते हैं और पृथिवी स्थिर प्रतीत होती है, परन्तु वास्तव में भूमि ही चलती है ॥

दण्डक १२ में चार वृक्षों का वर्णनहै कि ११हज़ार योजन ऊंचे चारों वृक्ष है। आम, जामन, कदम्ब और वट; इन के फल आठ सौ इकसठ हाथ लम्बे वायुपुराण में लिखे हैं, फल कुण्डों में आकर गिरते हैं, उन की चारों नदी चारों दिशाओं को बहती हैं, उन में स्नान करते हैं। भारतवर्ष की ओर को जम्बू नदी बहती बताई है, यथा द० १९ -

एवं जम्बूफलानामऽत्त्युच्चनिपातविशीर्णानामनस्थिप्रायाणा

विना गुठली की जामन हाथी सी गिरती हैं, ४० कोस तक सुगन्ध देती नदी बहती है। अन्यों की तो ख़बर नहीं, पर जम्बू नदी तो इधर ही होनी चाहिये थी, सो है नही ॥

इस पर भाषाटीकाकार व संशोधक प० ज्वालाप्रसाद मिश्र भारतधर्म-महामण्डल के महोपदेशक के हृदय में भी शङ्का हुई है, टिप्पणी में चित्त कांपना छिपजाना लिखा है, परन्तु उत्तर में यही कह टाल दिया है कि सभी वर्णाश्रमधर्म लुप्त हो गये, सो भगवान् भी डर गये कि यह दुष्ट लोग इन स्थानों को भ्रष्ट कर देंगे, अतः छिपा दिये हैं, किसी का प्रभाव हर लिया है। वाह क्या ठीक उत्तर है ॥ द० २८-

सुमेरु के ऊपर १० हज़ार योजन लम्बी ४ हज़ार चौड़ी ब्रह्मा की बनाई स्वर्णपुरी है- अ० १७ मे द० १ ॥

तत्र भगवतः साक्षाद्यज्ञलिङ्गस्य विष्णोर्विक्रमतो वामपादाङ्गुष्ठनखनिर्भिन्नोर्ध्वाण्डकटाहविवरेणान्तःप्रविष्टा या बाह्यजलधारा तच्चरणपङ्कजावनेजनारुणकिंजल्कोपरञ्जिताखिलजगदघमलापहोपस्पर्शनाऽमला साक्षाद्भगवत्पदीत्यनुपलक्षितवचोऽभिधीयमानाऽतिमहता कालेन युगसहस्रोपलक्षणेन दिवो मूर्द्धन्यवततार ॥ १ ॥

जब वामन अवतार बलि के यज्ञ में पृथ्वी नापते थे तब बायें पांव का अंगूठा ब्रह्माण्ड फोड़ बाहर निकल गया उस से जलधारा चरणकमल के केशर को धोने से लाल २ हज़ार युगों में नीचे गिरी, वह गङ्गा है ॥

समीक्षा-(१) ब्रह्माण्ड के फूटने से पानी निकलना कैसी असम्भव बात है, क्या ब्रह्माण्ड के बाहर पानी है ? क्या ब्रह्माण्ड के भीतर वाम का यह अर्थ है कि कोई अण्डे जैसा बक्कल हमारी पृथिवी और सूर्यादि के चारों ओर है और वह अण्डा नाके के अण्डे के समान कहीं जल के पास धरा है ?

(२) वह धारा लाल रङ्ग केशर को लेकर १००० युग में तौ उतरी परन्तु सुर्खी बनी ही रही तौ अब गङ्गा में सुर्ख जल क्यों नहीं ?

(३) हज़ार युग तौ एक मन्वन्तर में भी नहीं होते ७१ चतुर्युगियों का ही १ मन्वन्तर होता है तौ १ मन्वन्तर के २८४ युग हुवे ॥

(४) यदि १००० युग में वहां से पानी की गति नीचे को हुई तौ कितनी दूरी से वह जल गिरा, आप स्वयं अनुमान कर सकेंगे ! यदि १ मिनट में १ मील से जल गिरे तौ भी १ घण्टे में ६० मील १०० घण्टे में ६००० मील हुवा तौ महीनों वर्षों में ही क्रोड़ों मील हो जावेगा फिर युग कहां, युग पर भी सन्तोष नहीं १००० युग बता दिये हैं १००० युग का तो प्रलय समय द० १५ में तौ कल्पान्त हो जाता है, फिर कल्प के मध्य में यह वृत्तान्त आना असम्भव क्यों नहीं?

**इलावृतेतु भगवान् भव एक एवपुमान् नह्यत्राऽपरो निविशति**

इलावृत खण्ड में तो शिव ही एक पुरुष है ( अन्य सब स्त्रियां ही रहती हैं )

समीक्षा-भला वहां सृष्टि कैसे होती है ? स्त्रियों को कौन पैदा करता है?

**भवानीनाथैः स्त्रीगणार्वुदसहस्रैरवरुध्यमानो०**

हज़ार अरब स्त्रियां वहां रहती हैं ( यहां नाथ शब्द बहुवचनान्त है। इस से वहां अन्य पुरुष रहने सिद्ध हैं ॥

अ० १८, १९ में प्रत्येक खण्ड ( वर्ष ) में एक २ अवतार की स्तुति एक २ भक्त करता है, ऐसा लेख है । सो क्या इलावृत में कोई दूसरा भक्त स्तुति करता है, वहां तौ कोई पुरुष है ही नहीं स्तुति करने कहां से आगया। तथा समय नहीं लिखा, क्या सदाकाल एक ही पुरुष स्तुति करता रहता है ? भारत वर्ष में नरनारायण तप करते और नारद स्तुति करते है॥ अ० १९ द० ९। १०

**यावन्मानसोत्तरमेर्वोरन्तरं तावती भूमिः काञ्चन्यन्याऽऽदर्शतलोपमा यस्यां प्रहितः पदार्थो न कथंचित् पुनः प्रत्युपलभ्यते तस्मात्सर्वसत्त्वपरिहृतासीत् ॥ ३५ ॥**

भाषाटीकाकार कहते हैं कि-मानसोत्तर और सुवर्ण पर्वत के बीच में जितनी भूमि है उतने ही प्रमाण की एक करोड़ साढ़े सत्तावन लाख योजन दूसरी भूमि स्वादिष्ट जल के सागर के आगे है, उस में प्राणी रहते हैं, उस से परे सुवर्णमय भूमि है ॥

यह ६ द्वीप का वर्णन है क्योंकि मानसोत्तर दधि मण्ड ( मठे ) के समुद्र से आगे है॥ पुष्कर द्वीप छठा लिखा है यहां भी गड़बड़ है क्योंकि उस में आगे ७ वें का वर्णन और भी है, समझ में नहीं आता कि जब छट्ठे का समुद्र छठा है और उस से आगे ही मानसोत्तर लिखा है, इसी को पुष्कर द्वीप कहा है फिर वह सातवां क्यों नहीं हुआ ॥ अ० २० द० २९ । ३० देखो । इसी मानसोत्तर और सुमेरु के बीच के भूभाग का यह वर्णन है इस को स्वादूदक समुद्र शुद्ध जल से घिरा भी उक्त दण्डकों में बताया है । और फिर द० ३४

ततः परस्तात् लोकालोकनामाचलो० ३४

इस द्वीप से परे लोकालोक नाम पर्वत है इत्यादि लिखा है । यह पर्वत तो सब के चारों ओर होने से क्रोड़ों मील लम्बा चाहिये जो सर्वथा झूंठ ही हो सकता है ॥

भाषाटीकाकार "आदर्शतलोपम" के अर्थ को छोड़ गये हैं । क्योंकि आज कल तो भूमि को सभी अण्डाकार मानते हैं । भास्कराचार्य ने दर्पणाकार पृथिवी का खण्डन किया है सो हम पूर्व दिखा चुके हैं । ८ करोड़ ३९ योजन है वह स्वर्णमयी है और शीशे के समान है । यहां शिव तन्त्र का प्रमाण दिया है कि पृथिवी २५३५०००० के परिमाण में है । हम ४९६७ योजन पृथिवी की परिधि का परिमाण पीछे दे आये हैं । देखो पृ० ( ६४ )

अब सातवें द्वीप भी से आगे अर्थात् शुद्ध स्वादूद समुद्र से आगे क्रोड़ों योजन भूमि बताना भारी भूल भान होती है । क्योंकि यहां तो लोकालोक बताया है, अभी स्वर्णमयी भूमि बताने लगे । आगे पृथिवी का समस्त विस्तार ५० क्रोड़ योजन बताया है । यथा-

एतावांल्लोकविन्यासो मानलक्षणसंस्थाभिर्विचिन्तितः कविभिः, स तु पञ्चाशत्कोटिगणितस्य भूगोलस्य तुरीयभागोऽयं लोकालोकाचलः । द० ३८ अ० २० ॥

समस्त पृथिवी ५० क्रोड़ योजन है उस के चौथाई भाग में लोकालोक पर्वत है ॥

द० ३५ के कहे १५७५०००० योजन का विस्तार स्वादूद से बाहर का और इतनी ही भूमि सुमेरु पुष्कर के बीच की लगाने से ३१५०००००० योजन होते हैं। यदि शिवतन्त्रोक्त ८३९००००० योजन को भी मिलालें तो भी ११५४००००० योजन ही होता है ५० क्रोड़ तो फिर भी नहीं हुवे ॥

अण्डमध्यगतः सूर्यो द्यावाभूम्योर्यदन्तरम् ।
सूर्याण्डगोलयोर्मध्ये कोट्यः स्युः पञ्चविंशतिः ॥

अ० २० श्लोक ४३ श्रीधरी टीका-

अण्डमध्यगतः किन्तन्मध्यं तदाह द्यावाभूम्योः पूर्वोत्तर कपालयोर्यदन्तरं मध्यस्थानं सर्वतः पञ्चविंशतिकोट्यः ४३

अर्थात् पृथिवी और सूर्यमण्डल के बीच २५ कोटि योजन का फ़ासला है। टीकाकार भी सूर्य शब्द का अर्थ द्युलोक करते हैं, यह भूल है ॥

आगे अ० २१ द० ७ में ९५१००००० योजन का फ़ासला सूर्यमानसोत्तर की भूमि का बताया है, इस लिये परस्पर विरोध है ॥

अ० २१ उद २ में वर्णित है कि दिव् मण्डल व भूमण्डल द्विदल समान है, टीका ने लिखा है कि जैसे दोनों दल बराबर होते हैं, ऐसे ही भूमि के समान ही दिव् मण्डल भी है, जिसे खगोल कहते हैं। यथा द्विदलयो' इत्यादि ॥

समीक्षा—यह भारी भूल है, पृथ्वी से बड़े २ बहुत बड़े लोक सूर्यादि ( द्युलोक ) खगोल में विराजते हैं, फिर भूगोल के समान ही खगोल कैसे हो सकता है ॥

द० ३ में—स एष उदगयन दक्षिणायन वैषुवत संज्ञाभिर्मान्द्यशैघ्र्यसमानाभिर्गतिभिरारोहणावरोहणसमान यथासवनमभिपद्यमानो मकरादिषु राशिष्वहोरात्राणि दीर्घह्रस्वसमानानि धत्ते ॥ ३ ॥

यदामेषतुलयोर्वर्त्तते तदाऽहोरात्राणि समानानि भवन्ति ॥

अर्थात् सूर्य्य उत्तरायण दक्षिणायन में मन्द, शीघ्र, और समान गति से चलता है ॥३॥ जब मेष तुल राशि पर आता है तब दिनरात्रि समान होती हैं ॥

समीक्षा-सूर्य्य सदा एकसी गति चलता है, पृथ्वी भी सदा एक ही गति पर चलती है, यह तो पृथ्वी की गति से ऋतुभेद होता है, इसी से अयन भेद भी होता है। मेष तुल में रात्रिदिन समान बताना भी भारी भूल है, जब कि गवांर भी " १२ कन्या १२ मीन दिनरात बरोबर कीन " कहते हैं। सदा कन्या मीन के सूर्यों में ही दिनरात बराबर होता है ४

" यदा वृषभादि पञ्चसु च राशिषु चरति तदा अहान्येव वर्द्धन्ते ह्रसति च मासि मास्येकैका घटिका रात्रिषु" ॥४॥

अर्थ-जब सूर्य्य वृषभादि राशियों पर चलता है तब दिन बढ़ते हैं और रात्रि प्रतिमास १ घड़ी घटती है ॥

समीक्षा-यह भी भूल है क्योंकि उत्तरायण धन के सूर्य्य के ९ । १० अंशों पर हो जाता है तभी से दिन बढ़ता है, ६ मास बढ़ता है, फिर ६ मास घटता है। और कन्या के १२ अंशों पर पूरा ३० घड़ी हो जाता है, दिनरात बराबर होते हैं इधर मीन के १० अंश से ऊपर ही दिनरात बराबर होजाते हैं यह गणित शास्त्र भागवतकर्त्ता को नहीं आता था, यही ज्ञात होता है। टीकाकार भी ऐसे ही हैं ॥

द० २ में जहां सूर्य त्रिलोकी को तपाता है, लिखा है, उस पर टीका भी शङ्का करती है कि सूर्य पाताल में प्रकाश नहीं पहुचाता फिर व्यासदेव ने त्रिलोकी क्यों कहां। उत्तर भी खुद ही दिया है कि शुकदेव जी ने भूमि के नीचे के सात लोक की कथा नहीं कही है, पृथ्वी के ऊपर के तीन लोक मान कर उन का ही वर्णन है। धन्य ! अ० २४ में तो पाताल के सातों पदों का वर्णन किया है ॥

## सूर्य्य की दूरी

एवं नव कोटय एकपञ्चाशल्लक्षाणि योजनानां मानसोत्तरगिरिपरिवर्त्तनस्योपदिशन्ति ॥ ७ ॥ अ० २१

अर्थात् मानसोत्तर पर्वत के ऊपर ९ क्रोड़ ५१ लाख योजन दूर सूर्य घूमता है ॥

## सूर्य की गति

यदा चैन्द्र्याःपुर्याः प्रचलते पञ्चदश घटिकाभिर्याम्यां सपादकोटिद्वययोजनानां सार्धद्वादशलक्षाणि साधिकानि चोपयाति ॥ १० ॥

जब इन्द्रपुरी से सूर्य चलता है तब १५ घडी में सवा दोक्रोड़ २२५००००० सवा बारह लाख कुछ ऊपर चलता है । सवा दो क्रोड में सवा बारह लाख भी मिलाने से २३७२५००० हुवे ॥ और भी—

एवं मुहूर्त्तेन चतुस्त्रिंशल्लक्षयोजनान्यष्टशताधिकानि सौरो रथस्त्रयीमयोसौ चतसृषु परिवर्त्तते पुरीषु ॥ १२ ॥

इस प्रकार दो घड़ी में ३४ लाख ८ सौ योजन से अधिक सूर्यरथ चलताहै।

समीक्षा-इस हिसाब १५ घड़ी में २५५०६००० योजन होता है अब पाठक विचारें कि दण्डक १० में २३७२५००० ही होता था ॥

## सूर्य रथके धुरे

द० १४ के टीका में दो धुरे बताये हैं, एक जो सुमेरु से मानसोत्तर तक फैला है, वह १५७५०००० योजन का है, दूसरा इस से चौथाई है ( यह लेख दूरी के हिसाब लगा कर लिखा है जो कि अ० २० द० ३५ में बता आये है )

रथनीडस्तु षट्त्रिंशल्लक्षयोजनायतस्तत्तुरीयभाग विशालस्तावान्० ॥ द० १५

सूर्यरथ ३६ लाख योजन चौड़ा ९ लाख योजन ऊंचा है ॥

समीक्षा-अ० २० श्लो० ४३ में २५ क्रोड ऊंचाई लिखी है क्या सुमेरु पर धरे धुरे से और ९ लाख ऊंची चोटी से भी अधर हो सूर्य चलता है, जो २५ क्रोड़ लिख चुके हैं ? द० १९-

लक्षोत्तरं सार्धनवकोटियोजनपरिमण्डलं भूवलयस्य क्षणेन सगव्यूत्युत्तरं द्विसहस्रयोजनानि स भुङ्क्ते ॥ १९ ॥

अर्थात् एक लाख साढ़े नौ करोड़ योजन पृथ्वीचक्र के घूमने के लिये एक क्षण में २००० योजन और २ कोश चलता है ॥ भाषाटीका ने ९०१५०००० योजन अर्थ इस दण्डक का जाने कैसे किया है ॥

चन्द्रलोक वर्णन अ० २२

एवं चन्द्रमा अर्कगभस्तिभ्य उपरिष्टाल्लक्ष योजनत उपलभ्यमानोऽर्कस्य स० ॥ ८ ॥

अर्थात् चन्द्रमा सूर्य से ऊपर लाख योजन ऊंचा है ॥

समीक्षा-ग्रहलाघव तथा सिद्धान्तशिरोमणि और योपियन-खगोल विद्याविद् विद्वानों के सिद्धान्तानुसार भी चन्द्रलोक पृथ्वी के समीप-और सूर्य से बहुत नीचे है परन्तु भागवतकर्त्ता को क्या ख़बर, ऐसी भूल क्यों हुई। "अर्कादधश्चन्द्रकक्षा" वासना भाष्ये ॥

२४ वें अध्याय में शिशुमार चक्र का वर्णन है जिस में सब ग्रहों का निवास, पूंछ, कोख, छाती, मस्तकादि लिखा है ॥

## ग्रहण विचार

सूर्य से नीचे १० हज़ार योजन राहु है, ऐसा किसी का मत है। यथा—

अधस्तात् सवितुर्योजनायुतेस्वर्भानुर्नक्षत्रवच्चरतीत्येके ॥१॥

यददस्तरणेर्मण्डलं प्रतपतस्तद्विस्तरतोयोजनायुतमाचक्षते, द्वादशसहस्रं सोमस्य, त्रयोदशसहस्रं राहोर्यः पर्वणि तद्व्यवधानकृद् वैरानुबन्धः सूर्यचन्द्रमसावभिधात्राति ॥ २ ॥

टी०—राहु के अधोभाग में रहकर सूर्य तपता है, सूर्य का विस्तार १० हज़ार योजन, चन्द्रमा का १२ हज़ार योजन, राहु का १३ हज़ार योजन का विस्तार है वैर याद कर ग्रहण में राहु सूर्य चन्द्र की ओर को भागता है ॥

समीक्षा- हम इस प्रकरण में इतना ही लिखेंगे कि ज्योतिः शास्त्र से भागवत का कितना भेद है। ग्रहलाघव में स्पष्ट है कि—

छादयत्यर्कमिन्दुर्विधुं भूमिभाः

अर्थात् सूर्य को चन्द्रमा ढकतासे है और चन्द्रमा को पृथ्वी की छाया थापती है, तब ग्रहण होता है। पृथ्वी और सूर्य के बीच में चन्द्रमा है-चन्द्रमा सूर्य के प्रकाश से चमकता है। देखो भास्कर प्र० उत्तरार्ध पृ० ८०। ८१। ८३ ॥ —अध्याय २५—

तस्य मूलदेशे त्रिंशद्योजनसहस्रान्तर आस्ते ॥ १ ॥

पाताल के मूल में ३० हज़ार योजन विस्तार से शेष जी संकर्षण नामी रहते हैं १

**यस्येदं क्षितिमण्डलं भगवतोऽनन्तमूर्त्तेः सहस्रशिरस एकस्मिन्नेव शीर्षणि ध्रियमाणं सिद्धार्थ इव लक्ष्यते ॥२॥**

अनन्त नामक जिस शेष के हज़ार शिरों में एक शिर के ऊपर यह भूमि-मण्डल सरसों के दाने के समान जान पड़ता है ॥ २ ॥

समीक्षा—जिस का ३० सहस्र योजन विस्तार बता चुके हैं उस का नाम अनन्त कहना उचित नहीं है, और उस के हज़ार शिर में एक शिर ३० योजन से को हुवा, फिर पृथ्वी को सरसों के सा दाना बताना कैसी विद्वत्ता है। सरसों का दाना अर्थ भी दाना पं० ज्वालाप्रसाद का सम्मत भाषाटीका में लिखा है। ३० योजन के शिर पर ५० क्रोड़ योजन की भूमि को सरसो के दाने समान बताने मात्र से ही बुद्धि की बानगी मिलती है। फिर यह शेष काहे पर बैठे या खड़े हैं। वह भूमि कहां है ?

—※—

## अथ षष्ठस्कन्ध समीक्षा

अ० १ में श्लो० २१ से अजामिल का उपाख्यान है ॥

**कान्यकुब्जे द्विजः कश्चिद्दासीपतिरजामिलः ।**
**नाम्ना नष्टसदाचारो दास्याः संसर्गदूषितः ॥२१ ॥**
**बन्द्यक्षकैतवैश्चौर्यैर्गर्हितां वृत्तिमास्थितः । इत्यादि ॥**

अर्थात् कान्यकुब्ज देश में कोई अजामिल नामक दासीपति कुकर्मी था, जो जेल में जूवे में छलछिद्र में चोरी में गुजर करता था, १० बेटे थे, छोटे का नाम "नारायण" था। सदा उसी से प्यार रखता था, मरते समय यम के दूतों को देख "(पुत्र) नारायण।" कह चिल्लाया तब विष्णु के दूत जल्दी आगये, यम के दूतों को धमकाने लगे कि तुम कौन हो, क्यो खडे हो, क्यों आये हो। यमदूतों ने कहा—यह पापी महापापी है, वैदिक धर्म का विरोधी है। विष्णु के दूतों ने कहा—(अ० २ में) अहो! न्यायासन पर ही अन्याय हो तो प्रजा कहां जावे? यमराज ऐसा दण्ड देते हैं, इसने नारायण का नाम लिया है, हम ले जावेंगे और लेगये ॥

समीक्षा—पाठक स्वयं विचारें, कैसा न्याय है। विष्णु की क़ानून का आगे नमूने को १ श्लोक देते हैं—

स्तेनः सुरापो मित्रध्रुग्ब्रह्महा गुरुतल्पगः ।
स्त्रीराजपितृगोहन्ता ये च पातकिनोऽपरे ॥ ९ ॥
सर्वेषामप्यघवतामिदमेव सुनिष्कृतम् ।
नामव्याहरणं विष्णोर्यतस्तद्विषया मतिः ॥ १० ॥

अर्थात् चोर, शराबी, मित्रद्रोही, गुरुस्त्रीगामी, स्त्री राजा पिता और गौ को मारनेहारा और भी जो पापी हैं विष्णु के नाम लेनेमात्र से शुद्ध हो जाते हैं ॥१०॥ क्या अच्छा प्रायश्चित्त है। अध्याय ३ में यम के दूतों ने यम से कहा कि कितने न्यायकर्त्ता संसार में हैं ? इस में बड़ा गड़ बड़ हो जाता है। हम तो एक आप ही को न्यायकारी जानते थे। तब यमने कहा-नहीं मुझ से बड़े और विष्णु हैं ॥

अ० ५ में नारदजी ने दक्ष के पुत्रों को ज्ञानोपदेश दिया, दक्षने शाप देदिया। भली गुरुदक्षिणा मिली ॥

अ० १८ में इन्द्र मौसी दिति के गर्भ में घुस गया ७ टुकड़े करे, फिर प्रत्येक के सात २ कर ४९ टुकड़े करदिये, गर्भ रोया, इन्द्र ने कहा 'मत रोओ' इस प्रकार ४९ मरुत् हुवे ॥

-***-

## अथ सप्तमस्कन्ध समीक्षा-

अ० १ श्लो० २५-३० तक लिखा है कि काम, स्नेह, वैर भावादि किसी प्रकार से भी कृष्ण के याद रखने से मुक्ति हो जाती है ॥

समीक्षा-हमारी सम्मति में तौ ईश्वर की स्तुति प्रार्थनोपासनादि सात्विक शुभ कर्मों से ही सुख होता है। यदि कृष्णादि को कंसादि दैत्य ईश्वर मानते जानते, तौ लड़ते ही क्यों। कंसादिकों ने कभी भी ईश्वर मान कर वैर नहीं किया। विना ईश्वरीयज्ञान के मुक्ति नहीं होती। वेद कहते हैं-

तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय

प्रथम अध्याय में विष्णु के द्वारपालोंको शाप हुवा कि राक्षस हो जावो, फिर प्रसन्न हो कर कह दिया कि यदि वैर करोगे तौ ३ जन्मों में मुक्ति पाजाओगे श्लो० ३७-जब विष्णु के मारने मात्र से पवित्र हो मुक्ति पाजाते थे तौ हिरण्याक्ष

हिरण्यकशिपु तो सृष्टि के आरम्भ सत्ययुग में ही हुवे होंगे, मरकर मुक्ति पाये या कहीं नरक स्वर्ग में रहे या तभी रावण कुम्भकर्ण बन गये ? रावण कुम्भकर्ण त्रेता में मारे गये और वहां भी उन का मुक्ति पाना वर्णित है फिर द्वापरान्त में शिशुपाल दन्तवक्त्र कैसे आ बने ? क्या मुक्ति से भी आप के मत में प्रत्येक युग में ही लौट आते हैं ? यह २८ वां कलियुग है, इस से पूर्व ५००० वर्ष ही तो शिशुपालादि को मरे हुवे हैं, फिर पौने दो अर्ब वर्ष तक ६मन्वन्तर में क्या इन पार्षदों के ३ जन्म ही हुवे ! या प्रत्येक युग में मर २ के जी जाते हैं। पौराणिक विश्वास है कि प्रत्येक त्रेता में राम, द्वापर में कृष्ण होते हैं और रावण कंसादि को मारते हैं। अ० १० श्लो० १७ से २१ तक कहा है कि हे प्रह्लाद ! २१ पीढ़ी तेरी पवित्र हो गईं, श्लोक २९ मे ब्रह्मा से नृसिंह ने कहा कि ऐसा वरदान न दिया करो जैसा हिरण्यकशिपु को देदिया। इस से क्या विष्णु ब्रह्मा रुद्र एक सिद्ध हो सकेंगे ?

——*०*——

## अथाष्टमस्कन्ध समीक्षा

अ० ६ में एक स्त्री का अवतार लिखा है, उसी ने देव दैत्यों को समुद्र मथन का उपदेश दिया है। क्या यह २५ वां अवतार है ? और (न जाने यहां स्त्रीरूप की क्या आवश्यकता थी ) " मन्दर " पर्वत की रै वासुकि सर्प की नेती बना कर देवासुरो ने समुद्र मथा, मन्दर को उठा लाये, दैत्य देव दबने लगे, मरते देख भगवान् आये, उन को जिवाया, हाथ पाव जोड़े, स्वय पर्वत को गरुड़ पर धर लाये। इत्यादि असंगत असम्भव कथा भरी हैं। अ० ७–पहाड़ नीचे को सरकने लगा, तब कछवा बन नीचे बैठ गये ॥ ८ ॥ लाख योजन का पहाड़ पीठ पर धर लिया। यथा–

**दधार पृष्ठेन स लक्षयोजनं प्रस्तारिणा द्वीपइवापरोमहान् ९**

पर्वत खुजातासा ज्ञात हुवा है ॥

अ ७ में समुद्र मथन से रत्नरूप घोड़ा, हाथी, अप्सरा, विष, मदिरा, धन्वन्तरि वैद्य, सब निकले लिखे हैं। श्लो० ४१ में मोहनी स्त्री रूप भगवान् का अवतार लिखा है ॥

**स्तनभारकृशोदरीम् ४३**

इत्यादि रूप का वर्णन है। दैत्यदल कामवश मोहागया, अमृत का बांट छल से देवतों को दे दिया ॥

समीक्षा-यह धर्मरक्षार्थ कैसा अवतार। किस धर्म की रक्षा की? श्री कृष्ण ने गीता में कहा है कि—

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम् ॥१॥

जब धर्म की ग्लानि, अधर्म की वृद्धि होती है तब अवतार धर्मरक्षार्थ होता है। मोहनी अवतार छलार्थ हुवा ॥ अध्याय १२-

मोहनी रूप पर शिव जी मोहित होगये। यथा—शिव ने सुना कि मोहनी रूप ने दैत्यों को मोहित कर देवों को अमृत दिलाया था, बैल पर चढ़कर विष्णु के पास गये, स्तुति की कि महाराज! वह रूप मुझे भी दिखादो। भगवान् छिप गये और बगीचे में एक उत्तम स्त्री टहलती फिरती देखी-

ततो ददर्शोपवने वरस्त्रियं विचित्रपुष्पारुणपल्लवद्रुमे ॥ १८ ॥

देख कर निर्लज्ज होगये, विह्वल हो उस के पास पहुंचे ॥ २५ ॥

तस्यानुधावतोरेतश्चस्कन्दाऽमोघरेतसः ॥ ३२ ॥
यत्र यत्रापतन्मह्यां रेतस्तस्य महात्मनः।
तानि रूप्यस्य हेम्नश्च क्षेत्राण्यासन्महीपते ॥ ३३ ॥

शिवजी के भागते समय वीर्यस्खलित हो जहां २ भूमि में गिरा, वहां २ नदी पहाड़ वन उपवन सब सोने चान्दी के क्षेत्र होगये ॥

समीक्षा-इस कथा से शिवजी को अज्ञानी सिद्ध किया है, इस लिये मान्य नहीं हो सक्ती। न सोने चांदी के कहीं क्षेत्र ही हैं। वलायत में सोने चांदी की बहुत खानि हैं, क्या वलायत में ही शिवजी भागे थे?

## छमासा लड़का ( वामन )

अ०१७ में कश्यप जी ने दिति को पयोव्रत बताया है कि फाल्गुन शुक्ला १ से १३ तक व्रत करे। वही व्रत दिति ने किया, जिस से वामन अवतार हुवा है। यह अ० १८ में वर्णित है ॥

समीक्षा-ध्यान देने योग्य बात है कि फा० शु० १३ को व्रत समाप्त हुवा सो फिर भाद्र शु० १२ को वामन का जन्म हुवा है, पूरा १ दिन कम ६

मास में ही वामन का जन्म हुवा होगा। वामन जी ने ३ पग में तीनो लोक नाप लिये, इत्यादि प्रसिद्ध बुद्धिविरुद्ध कथा का यहां उल्लेख कर ग्रन्थ नहीं बढ़ावेंगे॥

—*—

## अथ नवमस्कन्ध समीक्षा

"जगत् में यह ईश्वरीय नियम प्रचलित है कि स्त्री पुरुष नहीं बन सक्ती और पुरुष स्त्री नहीं बन सकता है परन्तु पुराण वालों ने इस ईश्वरीय नियम को भी उलट दिया है, श्रीमद्भागवत के नवमस्कन्ध अध्याय १ में लिखा है कि सूर्यवंश के आदि पुरुष महाराज वैवस्वत मनु के जो इक्ष्वाकु आदि १० पुत्र प्रसिद्ध हैं (वैवस्वत मनु के यह दश पुत्र थे-इक्ष्वाकु, नृग, शर्य्याति, दिष्ट, धृष्ट, करूषक, नरिष्यन्त, पृषध्र, नभग और कवि) उन की उत्पत्ति में पूर्व वैवस्वत मनु ने महर्षि वशिष्ठ से पुत्रेष्टि यज्ञ कराया परन्तु उस यज्ञ के प्रताप से मनु की स्त्री के गर्भ से इला नाम की कन्या उत्पन्न हुई, कन्या को देख के मनु को बड़ा असन्तोष उत्पन्न हुआ और उन्हों ने वशिष्ठ से कहा—

भगवन् किमिदं जातं कर्म्म वो ब्रह्मवादिनाम्।
विपर्य्ययमहो कष्टं मैवं स्याद्ब्रह्मविक्रिया॥१७॥
यूयं मन्त्रविदो युक्तास्तपसा दग्धकिल्बिषाः।
कुतः संकल्पवैषम्यमनृतं विबुधेष्विव॥ १८॥
तन्निशम्य वचस्तस्य भगवान् प्रपितामहः।
होतुर्व्यतिक्रमं ज्ञात्वा बभाषे नृपनन्दनम्॥१९॥
एतत्संकल्पवैषम्यं होतुस्ते व्यभिचारतः।
तथापि साधयिष्ये ते सुप्रजस्त्वं स्वतेजसा॥२०॥
एवं व्यवसितो राजन् भगवान्स महायशाः।
अस्तौषीदादिपुरुषम् इलायाः पुंस्त्वकाम्यया॥२१॥
तस्मै कामवरं तुष्टो भगवान् हरिरीश्वरः।
ददाविलाभवत्तेन सुद्युम्नः पुरुषर्षभः॥ २२॥

इन श्लोकों का अभिप्राय यह है कि वैवस्वत मनु के जब इला नाम की कन्या उत्पन्न हुई तब मनु ने महर्षि वशिष्ठ से कहा कि यह उलटा कार्य क्यों हुआ? अर्थात् मैंने जो पुत्र की प्राप्ति के वास्ते यज्ञ किया था उस से पुत्री उत्पन्न क्यों हुई? आप सब लोग वेद ( मन्त्र ) वैदिक कर्म और ब्रह्म के जानने वाले हैं, आपके यज्ञ से ऐसा उटला फल होना उचित नहीं है। वशिष्ठ महाराज ने उत्तर दिया कि होता के उलटे संकल्प से यह उलटा फल हुआ है परन्तु मैं अपने तेज से तुम को सुपुत्र बनाऊंगा। ऐसा कहके वशिष्ठ ने विष्णु की स्तुति की, उस से प्रसन्न होके जो विष्णु ने वशिष्ठ को वर दिया उस ही वर के प्रताप से मनु की पुत्री इला पुरुष होगई और उस का नाम सुद्युम्न रक्खा गया॥

इन महाराज सुद्युम्न की वही गति हुई जैसी एक चुहे की कथा हितोपदेश में लिखी है। यह बनावटी कथा है कि किसी नगर के समीप एक ऋषि रहा करते थे, उन के आश्रम पर एक चुही का बच्चा फिरा करता था, एक दिन चुही के बच्चे को खाने के निमित्त एक बिल्ली झपटी, ऋषि ने दया करके चुही के बच्चे से कहा कि "त्वमपि मार्जारोभव" इतना कहते ही चुही का बच्चा बिलाव बन गया, किसी दिन उस बिलाव पर कुत्ते ने हमला किया, ऋषि ने उसे बिलाव से कुत्ता बना दिया, इस ही प्रकार से चुही के बच्चे को बढ़ाते बढ़ाते सिंह रूप में परिणत कर दिया, चुही का बच्चा जब सिंह बनकर निर्भय विचरने लगा तब वन के अन्य सिंह उस का यह कहके निरादर करने लगे कि " रे! तू तो वही चुही का बच्चा है जिसे ऋषि ने बिलाव से बचाया था परन्तु हम लोग असली सिंहवंश के सिंह हैं, तू हमारी बराबरी क्या करेगा" इस अपमान को कृत्रिम सिंह न सहसका और समझा कि जब तक यह ऋषि जियेगा तब तक मेरा ऐसे ही अनादर होता रहेगा, इस से प्रथम ऋषि को मार डालना चाहिये, यह विचार कर ज्योंहीं वह ऋषि की ओर चला त्योंहीं ऋषि ने उस के बुरे अभिप्राय को समझ के कह दिया "पुनर्मूषिकोभव" बस इतना कहते ही वह फिर चुहा होगया। ऐसे ही सुद्युम्न फिर भी स्त्री होगया॥

स एकदा महाराज! विचरन् मृगयां वने।
वृतः कतिपयामात्यैरश्वमारुह्य सैंधवम् ॥२३॥

प्रगृह्य रुचिरं चापं शरांश्च परमाद्भुतान् ।
दंशितोनुमृगं वीरो जगाम दिशमुत्तराम् ॥२४॥
स कुमारो वनं मेरोरधस्तात् प्रविवेश ह ।
यत्रास्ते भगवान् शर्वो रममाणस्सहोमया ॥२५॥
तस्मिन् प्रविष्ट एवासौ सुद्युम्नः परवीरहा ।
अपश्यत् स्त्रियमात्मानम् अश्वं च वड़वां नृप ॥२६॥
तथा तदनुगास्सर्वे आत्मलिङ्गविपर्ययम् ।
दृष्ट्वा विमनसोभूवन् वीक्षयमाणाः परस्परम् ॥२७॥

एक समय सुद्युम्न अपने मन्त्री वर्ग को साथ लेके और धनुर्बाण लेके उत्तर दिशा में शिकार खेलने को गया। राजकुमार सुद्युम्न एक मृग के पीछे जाते जाते सुमेरु पर्वत की तलहटी के वन में पहुंच गया, इस ही वन में महादेव जी पार्वती के सहित विहार किया करते थे। उस वन में घुसते ही राजकुमार सुद्युम्न स्त्री और उस का घोड़ा घोडी होगया, उस के सम्पूर्ण साथी भी स्त्री होगये और आश्चर्य से युक्त होके एक दूसरे को देखने लगे। इस पर भी आश्चर्य यह है कि वह राजकुमार एक महीना स्त्री रहता था और एक महीना पुरुष रहके राज्य के कार्य करता था। इस राजा के स्त्री शरीर से सन्तान हुई और पुरुष शरीर से भी वश चला, इस ही कथा में लिखा है कि महादेव के शाप से वह वन ऐसा होगया था कि जो पुरुष उस वन में जाय वही स्त्री होजाय, श्रीमद्भागवत नवमस्कन्ध के प्रथम अध्याय ही में लिखा है॥

एकदा गिरिशं द्रष्टुमृषयस्तत्र सुव्रताः ।
दिशो वितिमिराभासाः कुर्वन्तस्समुपागमन् ॥२९॥
तान्विलोक्याम्बिका देवी विवस्त्रा व्रीड़िता भृशम् ।
भर्तुरङ्कात्समुत्थाय नीवीमाश्वथ पर्य्यधात् ॥३०॥
ऋषयोपि तयोर्वीक्ष्य प्रसंगं रममाणयोः ।
निवृत्ताः प्रययुस्तस्मान्नरनारायणाश्रमम् ॥३१॥

तदिदं भगवानाह प्रियायाः प्रियकाम्यया ।
स्थानं यः प्रविशेदेतत् स वै योषिद्भवेदिति ॥३२॥

इन श्लोकों का अभिप्राय यह है कि एक समय ऋषि लोग महादेव के दर्शनार्थ उक्त वन में गये, उस समय महादेव पार्वती के साथ विहार कर रहे थे, ऋषियों को आता देख कर पार्वती अत्यन्त लज्जित हुई क्योंकि वह वस्त्र हीन थीं, पार्वती ने महादेव की गोद से उठ कर वस्त्र पहिरा, ऋषि लोग भी महादेव पार्वती के विहारसमय को जान कर वहां से लौट आये और नरनारायण के आश्रम को चले गये तब महादेव ने पार्वती को प्रसन्न करने के निमित्त कहा कि आज से जो कोई इस स्थान में आवेगा वह स्त्री होजायगा। इस भागवत के बनाने वाले लाल बुझक्कड़ से कोई पूछे कि उस स्थान में महादेव जी पुरुष क्योंकर रहे ? यदि महादेव जी ऐसा कहते कि " मां विना योविशेदेतत् " तब कुछ ठीक भी होता। इस के अतिरिक्त जिन महादेव जी को पुराण वाले सर्वज्ञ मानते हैं उन को यह भी मालूम न हुआ कि ऋषि लोग हमारे दर्शन को आते हैं। हम उनके आने से पूर्व ही सावधान होजांय॥

राजा सुद्युम्न की असम्भव कथा की समाप्ति इतने ही में नहीं हुई वरन चन्द्रमा के पुत्र बुध से उस का गान्धर्व विवाह कराया गया और उस के उदर से पुरूरवा की उत्पत्ति भी हुई और एक पुत्र उत्पन्न हो जाने के बाद स्त्रीरूपी सुद्युम्नने अपने हर्त्ता कर्त्ता और विधातारूपी गुरु वशिष्ठ को फिर याद किया याद करते ही वशिष्ट जी आ मौजूद हुए और सुद्युम्न की दशा को देख कर अत्यन्त दुःखी हुए फिर वशिष्ठ ने महादेव को प्रसन्न करने के निमित्त घोर तप किया, उन के तप से प्रसन्न होके महादेवने दर्शन देके यह वर दिया कि-

मासं पुमान्स भविता मासं स्त्री तव गोत्रजः ।
इत्थं व्यवस्थया कामं सुद्युम्नोवतु मेदिनीम् ॥३३॥

सुद्युम्न एक महीना पुरुष और एक महीना स्त्री रहा करेगा और इच्छापूर्वक पृथ्वी की रक्षा करेगा॥

आचार्य्यानुग्रहात्कामं लब्ध्वा पुंस्त्वं व्यवस्थया ।
पालयामास जगतीं नाभ्यनन्दत् स्म तं प्रजा ॥३४॥

इस प्रकार से आचार्य की कृपा से सुद्युम्न को पुरुषत्व प्राप्त हुवा और उस ने पृथ्वी का पालन किया परन्तु प्रजा उस से प्रसन्न न रही, सुद्युम्न के पुरुष रूप से तीन और स्त्री रूप से एक पुत्र उत्पन्न हुआ॥

तस्योत्कलो गयो राजन् विमलश्च सुतास्त्रयः।
दक्षिणापथराजानो बभूवुर्धर्मतत्पराः॥ ३१॥

उस सुद्युम्न के उत्कल गय और विमल ये तीन पुत्र उत्पन्न हुए। ये तीनों दक्षिण देश के धर्मपरायण राजा हुए॥

अब पाठक स्वय विचार सक्ते हैं कि इस क़िस्से से अलिफ़लैला के क़िस्से अच्छे हैं वा नहीं, चिकित्सा शास्त्र के प्रमाणो से यह बात सिद्ध हो चुकी है कि स्त्री के शरीर की धातु तथा शिरा और अस्थि आदि पुरुष के शरीर की धातु और शिरा आदि से अत्यन्त भिन्न हैं, प्रत्येक महीने में उन का बदल जाना सर्वथा असम्भव है॥

श्रीमद्भागवत के नवमस्कन्ध अ० ३ में यह अद्भुत कथा लिखी है॥

उत्तानबर्हिरानर्त्तो भूरिषेण इति त्रयः।
शर्य्यातेरभवन्पुत्रा आनर्त्ताद्रेवतोभवत्॥ २७॥
सोऽन्तःसमुद्रे नगरीं विनिर्माय कुशस्थलीम्।
आस्थितोभुङ्क्तविषयानानर्त्तादीनरिंदम॥ २८॥
तस्य पुत्रशतं जज्ञे ककुद्मिज्येष्ठमुत्तमम्।
ककुद्मी रेवतीं कन्यां स्वामादाय विभुं गतः॥ २९॥
पुत्र्या वरं परिप्रष्टुं ब्रह्मलोकमपावृतम्।
आवर्त्तमाने गान्धर्वे स्थितो लब्धक्षणः क्षणम्॥३०॥
तदन्त आद्यमानम्य स्वाभिप्रायं न्यवेदयत्।
तच्छ्रुत्वा भगवान् ब्रह्मा प्रहस्य तमुवाच ह॥ ३१॥
अहो राजन्निरुद्धास्ते कालेन हृदि ये कृताः।
तत्पुत्रपौत्रनप्तृणां गोत्राणि च न शृण्महे॥३२॥

कालोऽभियातस्त्रिणवचतुर्युगविकल्पितः ।
तद्‌ गच्छ देवदेवांशो नरदेवो महाबलः ॥ ३३ ॥
कन्यारत्नमिदं राजन् नररत्नाय देहि भोः ।
भुवो भारावताराय भगवान् भूतभावनः ॥ ३४ ॥
अवतीर्णो निजांशेन पुण्यश्रवणकीर्त्तनः ।
इत्यादिष्टोऽभिवाद्याजं नृपः स्वपुरमागतः ॥ ३५ ॥
त्यक्तं पुण्यजनत्रासात् भ्रातृभिर्दिक्ष्ववस्थितैः ।
सुतां दत्वाऽनवद्याङ्गीं बलाय बलशालिने ।
बदर्य्याख्यं तपो राजा तप्तुं नारायणाश्रमम् ॥३६॥

इन सब श्लोकों का अभिप्राय यह है कि राजा शर्याति के उत्तानबर्हि, आनर्त्त और भूरिषेण ये तीन पुत्र उत्पन्न हुए । आनर्त्त का पुत्र रेवत हुआ जिसने समुद्र के बीच में कुशस्थली नगरी बसाई और आनर्त्त आदि देशों का राज्य भोगा । राजा आनर्त्त के १०० पुत्र हुए, इन में ककुद्मी सब से बड़ा था, राजा ककुद्मी अपनी पुत्री रेवती को साथ लेके आदिदेव ब्रह्मा के पास गया, ब्रह्मा की सभा में उस समय गन्धर्व गान कर रहे थे इस कारण राजा ककुद्मी क्षणमात्र ( मौक़ा पाने के वास्ते ) चुपरहे, जब गन्धर्व गाचुके तब राजा ककुद्मी ने ब्रह्मा से अपना अभिप्राय कहा ( पूछा कि इस कन्या के योग्य वर बतलाइये ) ब्रह्मा ने हंस कर कहा कि राजन् ! तुमने जिन राजपुत्रों के साथ अपने हृदय में इस कन्या का विवाह करना विचारा था उन के पुत्र पौत्र और नातियों का तो क्या उन के गोत्रों का भी अब चिह्न नहीं रहा है, जितनी देर तुम यहां खड़े प्रतीक्षा करते रहे उतने काल में चारों युग २७ बार व्यतीत हो चुके, अब संसार में पृथ्वी का भार उतारने को स्वयं भगवान् ने अवतार लिया है । तुम उन्हीं नररत्न बलराम से इस कन्यारत्न का विवाह करदो, ब्रह्मा की इस आज्ञा को सुन के राजा ककुद्मी अपने नगर में आये और अपने नगर को गन्धर्वों के भय से तथा स्वजनशून्य जान के त्याग दिया और बलराम के साथ रेवती का विवाह करके आप बदरिकाश्रम तप करने को चलागया ॥

पाठक ! विचारिये तो सही कि मुसलमानों के वहिश्त में जो हूरें रहती हैं उन को बुढापे का दुःख नहीं होता, परन्तु वह वहिश्त से ज़मीन पर नहीं आती है और न वहिश्त में गये आदमी यहां फिर कर आते हैं किन्तु पुराण वालों के वहिश्त (ब्रह्मलोक) से राजा ककुद्मी अपनी कन्या के सहित लौट आये और रेवती को वृद्धावस्था न आई। ख़ैर यह भी सही परन्तु उस विवाह में ज्योतिषियो ने गोत्रादि का मिलान क्योंकर किया था ? और बलराम से युगो बड़ी रेवती का विवाह कैसे काशीनाथ के शीघ्रबोध से शुद्ध हुआ ? क्या कोई पौराणिक पण्डित कह सक्ता है कि यह विवाह जन्म कुण्डली के मिलान से हुआ था ? क्या २७ चौकड़ी युग बीतजाने पर भी सब ग्रहों की चाल ज्यों की त्यो बनी रही थी ? यदि नहीं तो भारतधर्ममहामण्डल रेवती और बलराम के विवाह को धर्मविवाह कह सक्ता है ?

## नरबलि

हा ! शोक !! पुराणों ने बलिदान में पशुओं पर ही सन्तोष नहीं किया मनुष्यबलि और वह भी पिता के हाथ से पुत्रो का बलिदान ( कटवाना ) बखाना है ॥

राजा हरिश्चन्द्र के पुत्र रोहिताश्व की कथा पाठकों को नाटक नाविलों से ज्ञात हुई होगी, सत्यवीर राजा हरिश्चन्द्र का यश संसार में व्याप्त है, परन्तु भागवत के नवमस्कन्ध अ० ७ में लिखा है कि वह मिथ्यावादी था, उस हरिश्चन्द्र के सन्तान नहीं थी, उस ने वरुणदेव से प्रार्थना की कि मेरे पुत्र हो तो तेरी भेंट कर दूं। पुत्र रोहिताश्व हुवा, तब वरुण आया कि भेंट कर, राजा ने कहा, अभी ( पशु ) मेरे पुत्र का नामकरण नहीं हुवा, नामकरण होने पर भेंट दूंगा ॥१०॥ फिर कहा दान्त निकलने पर, तीसरीबार वरुण आया, कहा दूध के दान्त नहीं टूटे हैं, चौथी बार आया, तब कहा सन्नाह पहिर योद्धा हो जावे तब दूंगा । ऐसे ही टालता रहा, पुत्र ने जब सुना, घर से निकल गया । हरिश्चन्द्र ने अन्य पुरुष से पुरुषमेध किया । यथा-

ततः पुरुषमेधेन हरिश्चन्द्रो महायशाः ॥ २१ ॥

—*—

## अथ दशमस्कन्धसमीक्षा

यह भी अनेक लोगों को विदित नहीं है कि पुराण वाले "ईसामसीह" के समान विना पितृमातृसंयोग के बलराम की उत्पत्ति मानते हैं, हम नहीं जानते कि बलदेव की उत्पत्ति की कथा बायबिल को देख के गढ़ी गई है वा बायबिल के बनाने वाले ने भागवत को देख के ईसामसीह के जन्म की असम्भव कहानी बनाई है, जो हो परन्तु इस में सन्देह नहीं है कि इन असम्भव कहानी का कुछ भी सिर पैर नहीं है, इस बात को कौन सा मनुष्य स्वीकार कर सकता है कि एक स्त्री का गर्भ ( गर्भस्थमांसपिण्ड ) दूसरी स्त्री के गर्भ में चलागया ॥ भागवत के दशमस्कन्ध अ० २ में लिखा है-

हतेषु षट्सु बालेषु देवक्या औग्रसेनिना ॥ ४ ॥
सप्तमो वैष्णवं धाम यमनन्तं प्रचक्षते ।
गर्भो बभूव देवक्या हर्षशोकविवर्द्धनः ॥ ५ ॥
भगवानपि विश्वात्मा विदित्वा कंसजं भयम् ।
यदूनां निजनाथानां योगमायां समादिशत् ॥ ६ ॥
गच्छ देवि! व्रजं भद्रे गोपगोभिरलंकृतम् ।
रोहिणी वसुदेवस्य भार्यास्ते नन्दगोकुले ॥ ७ ॥
अन्याश्च कंससंविग्ना विवरेषु वसन्ति हि ।
देवक्या जठरे गर्भं शेषाख्यं धाम मामकम् ॥ ८ ॥
तत्संनिकृष्य रोहिण्या जठरे संनिवेशय ।
गर्भसंकर्षणात्तं वै प्राहुः संकर्षणम्भुवि ॥
रामेति लोकरमणाद्‌ बलं बलवदुच्छ्रयात् ॥ १३ ॥
सन्दिष्टैवं भगवता तथेत्योमिति तद्वचः ।
प्रतिगृह्य परिक्रम्य गां गता तत्तथाकरोत् ॥ १४ ॥
गर्भे प्रणीते देवक्या रोहिणीं योगनिद्रया ।
अहो विस्रंसितो गर्भ इति पौरा विचुक्रुशुः ॥ १५ ॥

इन श्लोकों का तात्पर्य यह है कि, उग्रसेन के पुत्र कंस ने जब देवकी के ६ पुत्र मारडाले तब विष्णु का शयनस्थान जिस को अनन्त (शेषनाग) कहते हैं वह सातवें गर्भ में आया, देवकी का वह सातवां गर्भ हर्ष और शोक का बढ़ानेवाला हुआ, तब जगद्व्यापक भगवान् ( विष्णु ) ने अपने दास यदुवंशियों को कंस के डर से व्याकुल देख के योग माया (देवी) को आज्ञा दी कि हे देवी ! तुम ग्वाले और गौओं से भरे हुए व्रज में जावो, गोकुल में वसुदेव की स्त्री रोहिणी रहती है, उस के उदर में मेरे निवासस्थान शेष को देवकी के उदर से निकाल के पहुंचादो ( वा स्थापन करदो ) * * गर्भ अवस्था में जो वह खींच कर दूसरे गर्भ में पहुंचाये गये इस से उन का नाम संकर्षण, लोक में रमण करने से राम और अत्यन्त बलवान् होने से बल जगत् मे प्रसिद्ध होगा। योगमाया (देवी) भगवान् से ऐसी आज्ञा पाकर और उसे स्वीकार करके पृथ्वी में गई और वैसे ही कार्य किया। योगमाया ने जब देवकी के उदर से गर्भ को निकाल के रोहिणी के उदर में पहुंचा दिया तब शहर के रहने वालों ने ओः ! गर्भपात होगया, ऐसा कहके शोक किया॥

अब इस में प्रश्न यह है कि प्रत्येक स्त्री का गर्भाशय नसों से ऐसा जकड़ा रहता है कि उस के निकल जाने से कोई स्त्री नहीं बचसक्ती है, यदि गर्भाशय को छोड़कर योगमाया ने देवकी के गर्भ को रोहिणी के गर्भ में पहुंचाया तो उस का पुनः संस्थापन क्योंकर हुआ ? यदि गर्भाशय के सहित पहुंचाया तो देवकी क्योंकर जीवित रही, यह पौराणिकों की लीला ईसाइयों की लीला से किसी अंश में कम नहीं है॥

अब एक और अद्भुत कथा सुनिये-बलराम की स्त्री रेवती न मालूम कितने करोड़ वर्षों की थी, लिखते हंसी आती है कि जब बलदेव के पड़दादा का भी जन्म नहीं था, तब रेवती ब्रह्मा की सभा में बैठी हुई गन्धर्वों के गीत सुन रही थी॥

१-सत्यार्थप्रकाश में स्वामी जी ने पूतनावध का खण्डन किया ही है कि -उस का शरीर कोसों के वृक्षों का नाश कर गिरा॥

२-मट्टी खाते समय श्रीकृष्ण ने माता को तीन लोक मुख में दिखा दिये। अ० ९ में लिखा है॥

३-अ० १९ में अग्नि का प्राशन (खाना) असंभव है॥

४-अ० २२ में गोपी वस्त्रहरण अन्याय है॥

५-अ० २४ में इन्द्रयाग को श्री कृष्ण ने रोका। यज्ञ न करने देना नास्तिकता है ॥

६-अ० २९- ३३ तक का रासलीला में कृष्ण को स्त्रैण बताना दोष है ॥

केवल एक श्लोक लिख कर ही भक्तिभाव, कामीपन का नमूना दिखा देंगे। कौन ऐसा पुरुष भक्त कहा सकता है जो अपने उपास्यदेव पर ऐसा दोष धरे। इस से हम को शङ्का है कि ऐसी २ कथा श्रीकृष्ण के शत्रुओं की रचना ही हो सकती हैं-

यं वै मुहुः पितृसरूपनिजेशभावास्तन्मातरो यदभजन् रहरूढभावाः। चित्रं न तत्खलु रमास्पदबिम्बबिम्बे कामे स्मरेऽक्षिविषये किमुतान्यनार्यः ॥ श्लोक ४० अ० ५५ ॥

अर्थात् पिता कृष्ण के समान प्रद्युम्न जी का रूप जान उस की माता रुक्मिणी आदि भी एकान्त में सेवन को त्यार हुईं, तब अन्य नारियों की तो कथा ही क्या है ? यह आश्चर्य नहीं कामदेव ऐसा ही बली है ॥

इसी को हरिवंश भविष्यपर्व अ० १०३ में भी लिखा है:-

प्रद्युम्न उवाच-

मातृभावं परित्यज्य किमेवं वर्त्तसेऽन्यथा ।
अहो दुष्टस्वभावाऽसि स्त्रीत्वे चापल्यमानसा ॥१८॥

प्रद्युम्न रुक्मिणी को अपने ऊपर मोहित जान कहते हैं कि मातृभाव त्याग कर ऐसे वर्त्ताव क्यों करती हो ? अहो स्त्रियों का स्वभाव बड़ा दुष्ट होता है, इति ॥

—*—

## श्रीकृष्ण की सन्तान

हरिवंश भ० पर्व अ० १०३ में-

दशायुतसमाख्याता वासुदेवस्य वै सुताः ॥ २१ ॥

दशायुत का अर्थ एक लक्ष होता है, क्योंकि अयुत दश हज़ार को कहते हैं। दशगुणा करने से लक्ष होते हैं ॥

भागवत अ० ६१ में १६००० रानियों के प्रत्येक के १०। १० पुत्र लिखे हैं यथा-

एकैकशस्ताः कृष्णस्य पुत्रान्दश दशाऽबलाः ।
अजीजनन्ननवमान् पितुः सर्वात्मसम्पदा ॥ १ ॥
पत्न्यस्तु षोडशसहस्रमनङ्गवाणै-
र्यस्येन्द्रियं विमथितुं करणैर्न शेकुः ॥

१६ सहस्र गोपीगण से प्रत्येक में १० सन्तान हो तो एक लाख साठ हज़ार पुत्र हुवे। यहां हरिवंश से विरोध होता है, वहां एक लक्ष ही लिखा है॥

## ( द्यूत ) जुआ

अ० ६१ में श्लोक २१ से ३७ तक बलदेव जी की द्यूत क्रिया का वर्णन है। जहा लिखा है-"अक्षैर्दीव्यन्ति राजानः" इत्यादि ॥

## मद्यपान

अ० ६५ में बलदेव जी वृन्दावन आये हैं, वहां दो मास ठहरे ।

तं गन्धं मधुधाराया वायुनोपहृतं बलः ।
आघ्रायोपगतस्तत्र ललनाभिः समं पपौ ॥२०॥

वन में सौठी मद्य की गन्ध लेते २ स्त्रियों सहित मद्य पिया ॥

समीक्षा-श्रीकृष्णचन्द्र को १६ सहस्र रानियों से कामक्रीडा करना बलदाऊ जी को मद्यप और ज्वारी बताना अनर्थ है। भौमासुर की जीती १६००० राजकन्याओं से विवाह करना अ० ५९ में स्पष्ट लिखा है ॥

-*-*-

## अथ एकादशस्कन्धसमीक्षा

कृष्ण को कुलघ्नता दोष-

संहर्त्तुमैच्छत कुलं स्थितकृत्यशेषः ॥ १० ॥ अ० १

अर्थात् स्वकुल संहार करने की कृष्ण ने इच्छा की ॥

अ० २ प्रियव्रत के प्रपौत्र ऋषभदेव को वेदपारग ईश्वरावतार लिखा है परन्तु स्कन्ध ५ अ० ३ में इन्हें जैनमतप्रवर्त्तक लिखा है । देखो भाषा टीका बम्बई का छापा वेंकटेश्वर प्रेस ॥

अ० ५ में कलियुग की महिमा लिख कर यहां तक लिखा है । यथा-

कृतादिषु प्रजा राजन्कलाविच्छन्ति सम्भवम् ।
कलौ खलु भविष्यन्ति नारायणपरायणाः ॥ ३८ ॥

सत्युग के लोग इस कलियुग में जन्म चाहते हैं, क्योंकि कलियुग में नारायणपरायण होंगे । द्रविड देश में ताम्रपर्णी नदी के पास के लोग कावेरी के तट के जलपान करते हैं, ये प्रायः भक्त होंगे, फिर बुराई क्यों? अ० ६ श्लोक २५ में श्रीकृष्ण की आयु कुल १२५ वर्ष की बताई है। यदि द्वापर में होते तौ १००० की होती । अ० ३० यादव शरीरत्यागार्थ व्रत नियम पूजन करने को चले । "यदुवृद्धा मधुद्विषः" बूढ़े यादव शराब को बुरा जानते थे । यह श्लोक १० में है परन्तु १२ वें श्लोक में महापान का वर्णन है । यथा-

तस्मिन्महापानं पपुर्मैरेयकं मधु ।
दिष्टविभ्रंशितधियो यद्द्रवैर्भ्रश्यते मतिः ॥ १२ ॥

वन में जाय बुद्धि भ्रष्ट हुई, खूब शराब पी लई । परन्तु यह ठीक बात नहीं है कि जो संसार के उद्धार व धर्म के प्रचारार्थ जन्म लें, वही अपने कुल का ही नाश कराने को अधर्म से न रोकें बल्कि प्रवृत्त करें । यथा-

कृष्णमायाविमूढानां संघर्षः सुमहानभूत् ॥१३॥

कृष्ण की माया से मूर्ख हो खूब शस्त्र बजे, लड़ाई हुई ॥

-*-*-

## अथ द्वादशस्कन्धसमीक्षा

अ० १ में भविष्यत् कथा कहते हुवे श्लो० २८ में कहा है:-

ततोऽष्टौ यवना भाव्याश्चतुर्दश च पुक्कसाः ।
भूयो दश गुरुण्डाश्च मौना एकादशैव तु ॥२८॥

८ पीढी राजा मुसल्मान, १४ पुश्त पुक्कस, फिर १० कुल गुरुण्डों के और ११ मौनों के राज्य करेंगे ॥

समीक्षा-यदि यवन शब्द का मुसल्मान अर्थ करें तौ उन की ८ बादशाहतें भारत में हुईं या नहीं इस पर विवाद नहीं परन्तु मुसल्मानों के बाद १४ पुक्कसों की बादशाहत कौन सी हुई ?

अब अंग्रेज़ों को पुक्कस नहीं कह सकते। यहां सिक्खों का वर्णन नहीं। गुरुनानक का नाम भविष्य पुराण में अवश्य आया है परन्तु भागवत में कहीं भी न होना सिद्ध करता है कि उस समय मुसल्मान तो थे परन्तु सिक्ख नहीं हुवे थे। अ० २ में—

त्रिंशद्विंशतिवर्षाणि परमायुः कलौ नृणाम् ॥ ११ ॥

२०। ३० वर्ष की परमायु कलियुग में मनुष्यों की होगी। यहां हम यह भी बताना उचित समझते हैं कि मनुष्यों की आयु १०० वर्ष की वेदविहित है, चारों युगों में १०० वर्ष की आयु होती है, हां यह होसकता है कि योग साधन से दुगुनी तिगुनी आयु बढ़ा सकें, व्यभिचारादि से घटा सकें। श्री कृष्णचन्द्र की आयु भी एकादशस्कन्ध अ० ६ में १२५ वर्ष की ही लिखी है॥

यदुवंशेऽवतीर्णस्य भगवतः पुरुषोत्तम !।
शरच्छतं व्यतीयाय पञ्चविंशाधिकं प्रभो ॥ २५ ॥
नाऽधुना तेऽखिलाधार ! देवकार्यावशेषितम् ।
कुलं च विप्रशापेन नष्टप्रायमभूदिदम् ॥ २६ ॥

कृष्ण से ब्रह्मा ने कहा कि आपको यदुकुल में १२५ वर्ष बीते, अब कोई देवकार्य बाक़ी नहीं रहा। यह वंश भी नष्टप्राय होगया॥

अब सत्ययुग, त्रेता, द्वापर में लक्ष, दशहज़ार और १ हज़ार वर्ष की आयु बताना व्यर्थ है, रामचन्द्र जी की भी इतनी ही आयु हुई है। कहीं २ वर्ष शब्द का अर्थ दिन भी लिया जाता है क्योंकि वाल्मीकीय रामायण में जब रामचन्द्र के पास ब्राह्मण मरे पुत्र को लाया है तब "पञ्चवर्षसहस्रकम्" अर्थात् ५००० वर्ष की आयु बताई है, टीका में लिखा है कि—"वर्षशब्दोऽत्र दिनपरः" अर्थात् यहां दिन का वाचक वर्ष शब्द है "किञ्चिन्न्यूनचतुर्दशवर्ष इत्यर्थः" कुछ कम १४ वर्ष अर्थ किया है। इसी से सिद्ध है कि किसी भी युग में १०० वर्ष से अधिक आयु नहीं होती थी। पुराणों की कथा बहुधा मुसल्मानी ढकोसलों से मिलती जुलती है, हमारी समझ में यह इसी समय की भरती है॥

पुराणों के प्राचीन होने में स्वयं पौराणिकों को भी विश्वास नहीं है क्योंकि एक बंगाली पण्डित ने अपने पुस्तक में लिखा है कि श्रीमद्भागवत बोपदेव की बनाई है। यथा—

श्रीमद्भागवतस्यानुक्रमणी रमणीकृता ।
विदुषा बोपदेवेन भिषक्केशवसूनुना ॥

हरिलीला नामक पुस्तक में भी लिखा है ॥

श्रीमद्भागवतस्कन्धाध्यायार्थादि निरूप्यते ।
विदुषा बोपदेवेन मन्त्रिहेमाद्रितुष्टये ॥

ज्ञानेश्वर मिश्र ने जो गीता की टीका बनाई है उस में उन्हों ने १२७२ शकाब्द में हेमाद्रि का होना सिद्ध किया है और बोपदेव हेमाद्रि के ही समय में हुये थे इस से भागवत की अत्यन्त नवीनता सिद्ध होती है, भागवत के चूर्णिका टीका में इन श्लोकों को उद्धृत किया है जिस से भागवत की अर्वाचीनता स्वयं सिद्ध हो जाती है ॥

पुराणों की सम्पूर्ण असम्भव और असत्य कहानी लिखी जांय तो एक बड़ा भारी पुस्तक बन जाय इस के अतिरिक्त इन के परस्परविरोध दिखाने को भी एक स्वतन्त्र पुस्तक रचने की आवश्यकता है ॥

देवीभागवत अ० १ स्कन्ध १ में लिखा है:—

विविधानि पुराणानि शास्त्राणि विविधानि च ।
वितण्डाछलयुक्तानि मिथ्याऽमर्षकराणि च ॥ २९ ॥

सब पुराण और विविध शास्त्र छल वितण्डा से भरे हैं। इस ने शास्त्रों पर भी धूल झोंक दी है क्योंकि स्वयं पुराण है ना?

पाठकवर्ग! जो कुछ मैंने इस पुस्तक में लिखा है सब अपने हृदय की शङ्कारूप से लिखा है, किसी का चित्त दुखाने के लिये नहीं। ईश्वर हम से वैरभाव को दूर करे, हमें शान्ति दे, यही हमारी प्रार्थना है। आप लोग भी इस के गुण ग्रहण कर वेदों पर श्रद्धा करेंगे, तभी मेरा श्रम सफल होगा ॥

शमित्योम्

—०—

जगन्मोहनिरास -)
स्वर्ग में महासभा ।)
आर्यसमाज क्या है ।=)
महर्षिजीवनचरित्र—आह्लाध्वनि -)॥
मोहनीमन्त्र )॥
समीक्षाकर ≡)
शास्त्रार्थ कलकत्ता =)
शास्त्रार्थ हैदराबाद ।)
पतिव्रतधर्मप्रकाश ।।)
अबलासन्ताप ≡)
पतिव्रताधर्ममाला )॥
शिशुशिक्षा २ भाग -)॥
३ भाग =) ४ भाग ।)
सीताचरित्र १ भाग ।-) २ भाग ।-)
३ भाग ।-) ४ भाग ।-) चारों भाग १।)
नारायणीशिक्षा गृहस्थाश्रम उर्दू १।)
दमयन्तीस्वयंवरनाटक ≡)
वर्णव्यवस्था =)
शिक्षाध्याय)॥।
वल्लभकुलचरित्रदर्पण।) वल्लभकुलइति-
हास नाटक ।) हिन्दुस्त्रियां -)
स्वर्गप्राप्ति ≡)
पत्रप्रबन्धमञ्जरी ।-)
कण्ठीजनेऊ का विवाह -)
नीतिशतक ≡)
गणरत्नमहोदधि १)
इतिहासपुराण- स्मृति नहीं )॥
स्त्रीअधिकार मीमांसा -)जीवात्मा )॥
पौराणिकदर्पण )॥

पुरुषसूक्त )॥
स्वामीजी का जीवनचरित्र प्रथम भाग
बढ़िया काग़ज़ ।-) घटिया ।)
हकीकतराय का जीवनचरित्र )॥
आर्यो जागृत हो )॥।
गृह्यचिकित्सा ।) वैदिकधर्मप्रचार ॥।)
एकादशीमहातम )॥
डेविस की राय )। के २
ऐतिहासिकनिरीक्षण प्र० =) द्वि०भाग≡)
यथार्थसुखाप्तिवर्णन -)॥
यथार्थशान्तिनिरूपण ।)
वीरता पर व्याख्यान -)॥
क़वायदपटवारियान ।)
मार्सडेंसहिस्टरी संक्षिप्तअंग्रेज़ी ।=)

## भजनपुस्तकें—

नगरकीर्त्तन ≡) वनिताविनोद =)
आर्यसंगीतपुष्पावली ।=)
भजन पुस्तक )॥
भजनेन्दु-नयेखड़तालीभजनोंसहित -)
रामायण का आल्हा द्वि० भाग )॥
भजनविलास -)
श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य ।-) बढ़िया ।≡)
ईशोपनिषद्भाष्य -) केनोपनिषद्भाष्य -)॥
कठोपनिषद्भाष्य ।) प्रश्नोपनिषद्भा०।)
मुण्डकोपनिषद्भाष्य ≡) संस्कृतप्रबोध ≡)

सामवेदभाष्य का पूर्वार्द्ध ५।)

(३) मनुस्मृतिभाषानुवाद

बढ़िया काग़ज़ १।) तीसरी बार छपा है

दयानन्दतिमिरभास्कर का उत्तर

"भास्करप्रकाश" १) मात्र बढ़िया १॥)

हितोपदेश भाषानुवाद तथा श्लोक १)

मूर्त्तिप्रकाशसमीक्षा।=) दिवाकरप्रकाश।)

श्लोकयुक्त वैदिक निघण्टु ≡)

वेदप्रकाश मासिकपत्र के प्रथम भाग

१ वर्ष का ॥=) द्वितीय ॥=) तृतीय ॥=)

७ भाग ॥=) ८ भाग ॥=)

संस्कृत स्वयंसिखाने वाली संस्कृतभाषा

प्रथम पुस्तक )॥ द्वितीय पुस्तक -)

तृतीय पुस्तक =)॥ चतुर्थ ।=) चारों

की कच्ची जिल्द ।।≡) पक्की जिल्द ।।।)

संस्कृतप्रवेश )॥

ऋगादिभाष्यभूमिकेन्दुपराग

द्वितीयोंऽशः -)॥। शङ्काकोष ।)

अज्ञाननिवारण चतुर्थ भाग मूल्य =)

आल्हा मनु ॥=) चाणक्यनीतिसार -)।

धर्मरत्नाकर ≡)

पोस्टकार्ड बड़े ≡) व ।) व ।-) सौ

यजुर्वेदभाष्य १६) सत्यार्थप्रकाश १॥)

भूमिका १।) संस्कारविधि ॥)

उणादिकोश ॥) निरुक्त ॥=)

आर्याभिविनय ≡) पञ्चमहायज्ञविधि -)॥

चारोंवेदमूल ५) चारोंवेदों की सूची १॥)

शतपथमूल ४) दशोपनिषद् मूल ॥=)

शंकराचार्य का जीवनचरित्र ॥)

बंगाली सत्यार्थप्रकाश १॥)

पञ्चकन्याचरित्र )॥ द्रौपदी चरित्र -)॥

विवाह के मन्त्र )।

भागवतविचार -)

नालिकाविष्कार-जिस में प्राचीन

बन्दूक आदि के प्रमाण हैं )॥।

विवाहत्रयोदर्पण -)

बालविवाहनाटक )॥ अन्त्येष्टिकर्म )॥।

आर्यसमाज के नियम नागरी ≡)। १००

सैकड़ा, अंग्रेज़ी में ।) १०० सैकड़ा

व्याख्यानका विज्ञापन-जो चार जगह

ख़ानापुरी करके सब उपदेशकों के काम

में आता है =) १०० सैकड़ा अंग्रेज़ी भी

पौराणिकधर्म और थियासोफी )॥।

नागरी रीडर नं० १ मूल्य)। नं० २ मूल्य -)

सन्ध्योपासन )। १०० का १।) ५०० का ५)

टके सेर लक्ष्मी )॥

भागवतपरीक्षा )॥

१४ विद्या ६४ कला)।

३ व्याहृतिव्याख्या )॥। अष्टाध्यायी ≡)

आर्यमतमार्त्तण्ड।) धातुपाठ ।)

सन्ध्योपासनमीमांसा -)

ईसाईमतपरीक्षा )॥

ईश्वरसिद्धि =)॥

---

अपने पुस्तकों पर ३) में ।।) और १०) में २) कमीशन छोड़े जायंगे। सर्वसाधारण को सामवेद मनुभाषानुवादादि पारमार्थिक और लौकिक सुधार के पुस्तक लेने का अच्छा अवसर है पता-तुलसीराम स्वामी-मेरठ

ओ३म्

# श्वेताश्वतरोपनिषद्

सामवेद के भाष्यकार, भगवद्गीता, मनुस्मृति, न्याय,
वैशेषिक, सांख्य, योग, वेदान्त के भाष्यकर्त्ता,
वेदप्रकाश मासिकपत्र के सम्पादक

तुलसीराम स्वामी-मेरठ

के

रचित भाषानुवाद और व्याख्यान से समलंकृत

चतुर्थवार २५०० ] माघ सं० १९६९ [ मूल्य ।)

Translated Published and Printed

BY

TULSI RAM SWAMI

at the

Swami Machine Press-Meerut
1913

# निवेदन

प्रायः टीकाकार लोग मूल के पदों का अर्थ अपनी व्याख्या में मिला देते हैं, जिस से उस पद का कितना अर्थ है यह जानना कठिन हो जाता है। इस लिये हमने इस भाष्य में यह क्रम रक्खा है कि १-मूल २-भाषा में पद २ का प्रायः एक शब्द ही में सरल अर्थ, ३-विशेष व्याख्यान, ४ भावार्थ, ५-अन्य टीकाओं के कहीं २ खेंचातानी के दोष, अपने अर्थ की विशेषता। उपनिषद्वाक्य वेद में भी आया हो तो उस का स्वर, पता, पाठभेद इत्यादि अत्युत्तमरीति से वर्णित है॥

भाष्यकार

ओ३म्

अथ

# श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्यम्

श्वेताश्वतरमहर्षेरुपनिषदि सतां मुदे करोम्येताम् ।
व्याख्यां सत्सच्चित्सच्चिदानन्दभेदबोधाय ॥ १ ॥

---

जगति कृतानां क्रियमाणानां च कार्याणां सप्रयोजनतां पश्यता मयापि श्वेताश्वतरोपनिषद्व्याख्यायाः करिष्यमाणायाः सप्रयोजनता निरूपणीया । सा यथा-यद्यपि शाङ्करभाष्य-श्वेताश्वतरोपनिषद्दीपिका-श्वेताश्वतरोपनिषद्विवरणादीनि व्याख्यापुस्तकानि अस्यामुपनिषदि सन्ति बहूनि, तथापि अद्वैतसिद्धान्तानुरोधेन मूलार्थस्तत्र तत्र विरुध्यते । मत्कृतव्याख्यायां तु मूलाऽविरोधेन सरलार्थस्य तत्र तत्र करिष्यमाणत्वान्नैष दोषः । क्वचन च व्याख्याऽवसरे प्रकाशयिष्यामि दोषमेनम् । तत्रैव च कथनमिदं नूनं स्पष्टतामाप्स्यतीति किम्बहुना वाचां विसर्गेण ॥

तुलसीरामः स्वामी

श्लोकार्थः—श्वेताश्वतर नामक महर्षि के नाम से विख्यात इस उपनिषद् पर सत्पुरुषों के मोदार्थ और प्रकृति, जीवात्मा और परमात्मा के भेद समझाने के लिये इस व्याख्या को बनाता हूं ॥ १ ॥ जगत् मे जो २ कार्य हो चुके वा [illegible] हो रहे हैं उन २ का प्रयोजन देखा जाता है, इस लिये मुझे भी इस [illegible] का प्रयोजन बतलाना चाहिये, वह यह है कि यद्यपि शाङ्कर[illegible] श्वेताश्वतरोपनिषद्दीपिका और श्वेताश्वतरोपनिषद्विवरणादि बहुत

टीकायें इस उपनिषद् पर वर्त्तमान हैं, परन्तु उन सब में अद्वैत सिद्धान्त के अनुरोध से मूलार्थ का विरोध पाया जाता है और इस मेरी व्याख्या में मूल के अनुकूल सरल अर्थ किया जायगा, इस कारण पूर्वोक्त दोष नहीं है। कहीं कहीं व्याख्या करते हुवे पूर्वोक्त टीकाओं का यह दोष दिखाया भी जायगा जिस से मेरा कथन स्पष्ट हो जायगा। विशेष क्या लिखूं॥

तुलसीराम स्वामी

ग्रन्थादौ, पूर्णमदः पूर्णमिदं०-भद्रं कर्णेभिः०-सहनाववत्वित्यादिश्लोकत्रय-पाठः कैश्चिद्ग्रन्थान्तरादुद्धृतः स च मया न व्याख्यायते। मूलपाठाऽभावात् प्रतीकमात्रोद्धृतत्वात् केषुचित्पुस्तकेष्वनुपलभ्यमानत्वाच्च॥

## अथ श्वेताश्वतरोपनिषदारभ्यते

कदाचित् श्वेताश्वतरादयोमहर्षयोब्रह्मैकविचारपरायणा, ब्रह्मनिष्ठा ब्रह्म-वादिनः परस्परसंवादेन पूर्वं ज्ञातस्यापि ब्रह्मणोविशेषबुभुत्सया कथामवतार-यन्ति, ब्रह्मवादिन इति-

ओ३म्। ब्रह्मवादिनो वदन्ति। किं कारणं ब्रह्म कुतः स्म जाता जीवाम केन क्व च संप्रतिष्ठाः। अधिष्ठिताः केन सुखेतरेषु वर्त्तामहे ब्रह्मविदो व्यवस्थाम्॥ १॥

भाषार्थः-( ब्रह्मवादिनः ) ब्रह्मवादी ( वदन्ति ) कहते हैं कि-(कारणं, ब्रह्म, किम् ) कारण, ब्रह्म, क्या है? ( कुतः, जाताः, स्म ) हम किससे उत्पन्न किये हैं? ( केन, जीवाम ) किस से जीते हैं? ( क्व, च, संप्रतिष्ठाः ) और संस्था [ प्रलय ] किस में होता है? ( ब्रह्मविदः ) ब्रह्मवेत्ता [ हम ] (केन, अधिष्ठिताः) किस से अधिष्ठित (सुखेतरेषु) सुख दुःखों में (व्यवस्थाम्) नियम को ( वर्त्तामहे ) वर्त्तते हैं॥

यहां श्वेताश्वतरादि ऋषियों को "ब्रह्मवादी" इस लिये कहा है कि वे साधारणतया जानते थे कि जगत् का कर्त्ता ब्रह्म है, इस लिये आरम्भ का प्रश्न यह है कि "कारण ब्रह्म क्या है" ? अर्थात् ब्रह्म क्या [illegible] है, उस का क्या स्वरूप है? यदि उन्हें जगत्कारण का सामान्य ज्ञान [illegible] होता तो ऐसा प्रश्न करते कि "कारण क्या है" साथ में ब्रह्मपद को [illegible] विशेष ज्ञान की इच्छा से वे आपस में पूछते हैं कि हम को किस [illegible] गया?

किस से जीते हैं? किस में प्रलय को प्राप्त होते हैं? और हमारे सुख दुःख की व्यवस्था कौन करता है? ॥ १ ॥

इदानीं सृष्टिस्थितिप्रलयेषु कालादीनि कारणान्युद्दिश्य एकैकं चिन्तयन्ति काल इति-

काल: स्वभावो नियतिर्यदृच्छा, भूतानि
योनि: पुरुषइति चिन्त्यम् । संयोग एषां न
त्वात्मभावादात्माप्यनीश: सुखदु:खहेतो: ॥ २ ॥

भावार्थः-( कालः ) १-घडी पल आदि काल ( स्वभावः ) २-पदार्थों का नियतधर्म ( नियतिः ) ३-प्रारब्ध ( यदृच्छा ) ४-अकस्मात् [इत्तिफ़ाक़] ( भूतानि ) ५-पृथिवी जल तेज वायु आकाश ( योनिः ) ६-प्रकृति (पुरुषः) ७-जीवात्मा ( इति ) यह ( चिन्त्यम् ) शोचना चाहिये ( एषां, संयोगः ) इन का संयोग ( न, तु ) यह नहीं हो सकता क्योंकि (आत्मभावात्) चेतन के होने से। ( आत्मा, अपि, अनीशः ) आत्मा भी असमर्थ है क्योंकि (सुख दुःखहेतोः ) सुख दुःख के कारण ॥

वे महर्षि आपस में यह कहते हैं कि क्या "काल" ही जगत् का कारण ब्रह्म है? क्योंकि काल विना कुछ नहीं होता। इस प्रकार एक पक्ष करके उस में दूषण देखते हुवे दूसरा पक्ष उठाते हैं कि पदार्थों के स्वभाव को उल्लङ्घन करके काल भी कुछ नहीं कर सकता, जिस पदार्थ का जो स्वभाव है उस के विरुद्ध काल नहीं करता, इस से "स्वभाव" ही कारण है। इस दूसरे पक्ष में यह शङ्का करके कि स्वभाव भी प्रारब्धाधीन होते हैं, अतः "प्रारब्ध" ही क्या ब्रह्म है? यह तीसरा पक्ष है। परन्तु प्रारब्धव्यवस्था भी बहुत जगहों में अच्छी रीति से नहीं घटती, जैसे-किसी ने धन की रक्षार्थ धन को पृ[illegible]ी में गाढ़ दिया, अब कभी २ यह देखा जाता है कि जिस ने वह गाढ़ा [illegible] उसे न मिलकर किसी अन्य को हाथ लग जाता है। इस प्रकार की घट[illegible]ला से यह जान पड़ता है कि प्रारब्ध कर्म कुछ नहीं किन्तु "यदृच्छा" [illegible]वर [illegible] तत कुछ हो जाता है। यदृच्छा (इत्तफ़ाक़) उस को कहते हैं जिस कारण [illegible]न, अवै पता न लग सकता हो, जो अकस्मात् कहा जाता है, यह चौथा [illegible] । परन्तु जहां कोई साक्षात् कारण न मिलने से हम यदृच्छा

को कारण मानते हैं वहां भी पञ्चभूतों में से सब वा कई वा कोई न कोई कारण साक्षात् नहीं तो परम्परा से अवश्य होता है, इस लिये जगत् का कारण पञ्चभूत ही हो सकते हैं, यह पांचवां पक्ष है। इस पक्ष में भी यह शङ्का रहती है कि साङ्ख्य शास्त्र के अनुसार प्रकृति से महत्तत्त्व, उस से अहन्तत्त्व, उस से ५ तन्मात्रा, दोनों प्रकार के इन्द्रिय, उन से पञ्चस्थूलभूत, इस प्रकार पञ्चमहाभूत प्रकृति का पांचवां कार्य हैं। इस कारण प्रकृति ही क्या ब्रह्म ( कारण ) है? यह छठा पक्ष हुवा। इस प्रकार इन छहों पक्षोंमें कारण को जडता है और जड पदार्थ स्वयं अपना काम स्वाधीन नहीं करते इस लिये इन के परतन्त्र होने से सच्चित् जीवात्मा ही जो चेतन और स्वतन्त्र है, क्या वही ब्रह्म है? यह सातवां पक्ष है। इस में यह सन्देह रहता है कि आत्मा भी कालादि कारणों के अधीन ही कार्य कर सकता है, इस लिये इन सातों के संयोग को कारण मानना चाहिये, यह आठवां पक्ष है। इस पक्ष को इस लिये नहीं मानना चाहिये कि आत्मा चेतन स्वतन्त्र और कालादि ६ अचेतन परतन्त्र हैं, अतः आत्मा ही कारण है? यह नवम पक्ष है। इस में भी अन्त में यह दोष आता है कि आत्मा सुख चाहता दुःख नहीं चाहता; परन्तु परवश विना चाहे दुःख को भोगता है, इस लिये प्रतीत होता है कि जीवात्मा भी कर्मफल भोगने में परतन्त्र होने से कारण (ब्रह्म) नहीं हो सकता ॥ २ ॥

एक के पश्चात् दूसरे पक्ष पक्षान्तरों को करते हुवे वे महर्षि सन्तोषदायक पक्ष न पाकर फिर सोचने लगे कि जगत् का कारण कोई और ही है, जो परतन्त्र जीवात्मा से कर्मफल भोगवाता है और जगत् को रचता है। इस इच्छा से वे अगले श्लोक में कहे अनुसार विचारपूर्वक सोचकर देखते थे कि—

ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन्देवात्मशक्तिं
स्वगुणैर्निगूढाम्। यः कारणानि निखिलानि
तानि कालात्मयुक्तान्यधितिष्ठत्येकः ॥ ३ ॥

भा०-इस प्रकार कालादि को स्वतन्त्र कारण न समझ[illegible]ते ) उन ऋषियों ने (ध्यानयोगानुगताः) ध्यान में चित्त की एकाग्रता व[illegible]धारि निगूढाम् ) छिपी हुई ( देवात्मशक्तिम् ) परमेश्वर की निजशक्ति [illegible] परमेश्वर जीव और प्रकृति को (स्वगुणैः) अपने गुणों से ( अपश्यन् ) [illegible] (यः)

जो (एकः) अकेला (कालात्मयुक्तानि) काल और पुरुषसहित (निखिलानि) समस्त (तानि) पूर्वोक्त (कारणानि) कारणों का (अधितिष्ठति) अधिष्ठाता है॥

आशय यह है कि काल से लेकर आत्मा-पुरुषपर्यन्त द्वितीय श्लोक में कहे स्वभाव, प्रारब्ध, यदृच्छा, पञ्चभूत, प्रकृति; इन सब कारणों का भी अधिष्ठाता परमात्मा है अर्थात् काल, स्वभाव आदि भी अपने २ अंश में कारण हैं, परन्तु कालादि जड़ होने और जीवात्मा सुखदुःखभोग में परतन्त्र होने से स्वतन्त्र कारण नहीं किन्तु परमात्मा सब कारणों का अधिष्ठाता स्वतन्त्र कारण है, वह अन्य काल स्वभाव आदि सब कारणों को अपने अधीन रखकर सब जगत को रचता, पालता और प्रलय करता है। यह उस के गुणों से पहचाना जाता है। यद्यपि उस की यह शक्ति छिपी हुई अर्थात् सब किसी को नहीं जान पड़ती तथापि उन ऋषियों ने ध्यानयोग से उसे पहचाना। इसी प्रकार अस्मदादि लोग भी ध्यानयोग से उस की छिपी शक्ति को जान सकते हैं। इस श्लोक में जो (देवात्मशक्तिम्) पद है, उस का दूसरा अर्थ यह भी हो सकता है कि देव=परमात्मा, आत्मा=जीव, शक्ति=प्रकृति इन तीनों को उन्हों ने जगत् का कारण माना और इन तीनों में जीव प्रकृति तथा कालादि अन्य साधारण कारणों का अधिष्ठाता परमात्मा है, यह भी उन्हों ने जाना और "वह एक परमात्मा अन्य काल, स्वभाव, प्रारब्ध, यदृच्छा, पञ्चभूत, प्रकृति, जीव इन कारणों का अधिष्ठाता है" इस कहने से इन को भी कारण तो माना किन्तु केवल परमात्मा को ही अभिन्न निमित्तोपादान कारण नहीं माना, किन्तु परमात्मा स्वतन्त्र इन का अधिष्ठाता है और काल, स्वभाव, प्रकृति आदि तथा सुख दुःख भोग में जीवात्मा भी परमात्मा के अधीन हैं, परन्तु कारण हैं। यह १। २ और ३ श्लोकों का संक्षिप्त आशय है॥ ३॥

तमेकनेमिं त्रिवृतं षोडशान्तं,
शतार्धारं विंशतिप्रत्यराभिः।
अष्टकैः षड्भिर्विश्वरूपैकपाशं,
त्रिमार्गभेदं द्विनिमित्तैकमोहम्॥ ४॥

। तब लि[illegible]क्त काल स्वभाव नियति आदि सात कारणों सहित परमात्मा [illegible] वर्णन करते हैं। इस चक्र का नाम संसारचक्र है और दूसरा

नाम ब्रह्मचक्र भी है, परन्तु " ब्रह्मचक्र " का समास यह है कि " ब्रह्म का चक्र" ब्रह्म और चक्र में स्वस्वामिभावसम्बन्ध है अर्थात् इस चक्र का स्वामी ( मालिक ) ब्रह्म परमात्मा है और स्व ( मिलकियत ) चक्र है, न कि कार्य-कारण सम्बन्ध क्योंकि ब्रह्म का कोई कार्य नहीं ( न तस्य कार्यं करणं च विद्यते ) वह चक्र इस प्रकार वर्णन किया है कि रथचक्र के समान ब्रह्मचक्र में भी किन्हीं बातों का साधर्म्य घटाते हैं:—

( तम् ) उस ( एकनेमिम् ) एक पुट्ठी वाले ( त्रिवृतम् ) तीन पट्टियों से मंढे ( षोडशान्तम् ) सोलह छोर वाले ( शतार्धारम् ) पचास अरा वाले ( विंशतिप्रत्यराभिः ) बीस बीच की प्रत्यराओं से जड़े हुवे ( अष्टकैः ) आठ आठ के समुदाय [सैट] ( षड्भिः ) छः गुच्छों से जटित ( विश्वरूपैकपाशम् ) काम रूप एक फांस वाले ( त्रिमार्गभेदम् ) तीन मार्गों के भेद वाले ( द्विनिमित्तैकमोहम् ) दो निमित्त और एक मोह वाले को [ देखा ] 'अपश्यत्' इस पूर्व श्लोक में आई क्रिया की यहां अनुवृत्ति है ॥

जैसे रथ के पहिये में एक नेमि (पुट्ठी) होती है, जो कि पहिये में चारों ओर की गोलाकार लकड़ियों के जोड़ से बनती है, इसी प्रकार इस ब्रह्म के बनाये चक्र में एक प्रकृतिरूपिणी नेमि है ॥

जैसे रथ के चक्र में लोहे की पट्टी मंढी रहती है, वैसे इस में सत्त्व, रजः, तमः इन तीन गुणों की पट्टी है ॥

जैसे रथचक्र की नाभि से नेमिकाष्ठ बा[illegible] निकला रहता है, उस के अवयव उस का अन्त होते हैं, वैसे ही प्रश्नोपनिष[illegible]े छठे प्रश्नमें चतुर्थ श्लोक में गिनाई हुई (प्राण, श्रद्धा, आकाश, वायु, अग्नि, [illegible] पृथिवी, इन्द्रिय, मन, अन्न, वीर्य, तप, मन्त्र, कर्म, लोक और नाम) ये सो[illegible]लह कला जिन को संस्कृतभाष्य में प्रमाणपूर्वक लिख आये, इस के अन्त हैं ॥

जैसे रथचक्र में नाभि से नेमितक बीच में पखुड़ी ? [illegible] गते हैं वैसे इस के ५० अरे हैं । उन में ५ अविद्या अस्मिता राग [illegible] [illegible]वेश यह पांच क्लेश योगशास्त्र के दूसरे साधनपाद के तीसरे सूत्र में [illegible] [illegible]अशक्ति हैं जिन के ये नाम हैं—गुदा, उपस्थ, हाथ, पांव, वाण [illegible] [illegible]न्द्रिय, कान, त्वचा, आंख, जीभ, नाक; ये पांच ज्ञानेन्द्रिय आठ—पू[illegible] [illegible] की ११ अशक्ति अर्थात् क्रमशः—उत्सर्ग की अशक्ति, आ[illegible] चक्ररूप [illegible]

की अशक्ति, गमन की अशक्ति, वचन की अशक्ति, श्रवण की अशक्ति, स्पर्श की अशक्ति, दर्शन की अशक्ति, चखने की अशक्ति, सूंघने की अशक्ति और विचार की अशक्ति, यह ११ अशक्ति, हुईं; ९ तुष्टि जिन का आगे वर्णन करेंगे उन के न होने से ९ प्रकार की अशक्तियां; आठ ऐश्वर्य जिन का आगे वर्णन करेंगे उन के न होने से ८ प्रकार की अशक्तियां; ये सब ११।९।८ मिलाकर २८ अशक्तियां हैं। ९ तुष्टि उन में एक-कोई तो प्रकृति के ज्ञानमात्र से तुष्ट हो जाता है। दूसरा कोई संन्यासचिन्हों के धारण से तुष्ट हो जाता है। तीसरा कोई यह समझकर तुष्ट हो जाता है कि काल ही सब कुछ कर लेता है। चौथा कोई भाग्य के भरोसे पर तुष्ट हो जाता है। पांचवां कोई यह समझ कर चुप बैठ रहता है कि विषयों का भोग अशक्य है। छठा कोई विषयार्थ कमाये धन की रक्षा में कष्ट देखकर तुष्ट हो जाता है। सातवां कोई यह समझ कर तुष्ट हो जाता है कि मेरे भोग चाहे जितने हों परन्तु उन से भी अधिक अन्यों के पास हैं। आठवां कोई इस कारण तुष्ट हो जाता है कि विषयों से तृप्ति तो होती ही नहीं। नवां कोई विषयभोग में दूसरों की हिंसा को देख उपरत हो बैठता है। इस प्रकार ९ तुष्टि हुईं। ८ ऐश्वर्य हैं, यथा-अणिमा महिमा गरिमा लघिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व और वशित्व। ये योगशास्त्र के तीसरे समाधिपादस्थ ४४ वें सूत्र और उस की व्याख्या में वर्णन किये हैं। इस प्रकार ५ क्लेश २८ अशक्ति ९ तुष्टि और ८ ऐश्वर्य मिलकर पचास अरे इस चक्र के हैं॥

जिस प्रकार रथचक्र में अरों के बीच २ में उन की दृढ़ता के लिये प्रत्यरे लगाये जाते हैं, उसी प्रकार इस चक्र में २० प्रत्यरे हैं, वे यह हैं कि-पांच ज्ञानेन्द्रिय ५ कर्मेन्द्रिय और दशों इन्द्रियों के १० विषय, सब २० प्रत्यरे हुवे॥

जिस प्रकार रथचक्र में कीलकसमुदाय लगते हैं, इसी प्रकार इस चक्र में छः अष्टक हैं। १ प्रकृति का अष्टक जैसे-पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, मन, बुद्धि और अहङ्कार; ये गीता ७।४ में लिखे हैं। २ धात्वष्टक जैसे-त्वचा, चर्म, मांस, रुधिर, मेदा, मज्जा, अस्थि और वीर्य। ३ सिद्ध्यष्टक जैसे-परकायप्रवेश, जलादि में असङ्ग, उत्क्रान्ति, ज्वलन, दिव्यश्रवण, आकाशगमन, प्रकाशावरणक्षय और भूतजय, ये योगशास्त्र के विभूतिपाद के ३७ वें से ४४ वें सूत्र तक लिखे हैं। ४ भावाष्टक जैसे-धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य। ५ देवाष्टक-८ वसु। ६ गुणाष्टक जैसे-दया

क्षमा, अनिन्दा, शौच, अनायास, मङ्गल, अकृपणता और अस्पृहा। इस प्रकार छः अष्टक हैं॥

जैसे रथचक्र में फांस (धांस) लगती हैं, उसी प्रकार इस चक्र में काम-रूप एक धांस लगी है॥

जिस प्रकार रथचक्र किसी निमित्त से चलाया जाता है, इसी प्रकार यह चक्र भी पापपुण्य वा रागद्वेषादि द्वन्द्वों के फलभोगार्थ चलाया गया है॥

जिस प्रकार रथचक्र में चिकनाई लगती है, उसी प्रकार इस चक्र में भी एक मोह नामक चिकनाई है॥ ४॥

पञ्चस्रोतोम्बुं पञ्चयोन्युग्रवक्रां,
पञ्चप्राणोर्मिं पञ्चबुद्ध्यादिमूलाम्।
पञ्चावर्त्तां पञ्चदुःखौघवेगां,
पञ्चाशद्भेदां पञ्चपर्वामधीमः॥ ५॥

भावार्थः—संसार को चक्रवत् घूमने वाला कहकर अब नदीवत् बहने वाला कहते हैं। दोनों दृष्टान्तों को वैराग्यार्थ लिखा है क्योंकि चक्र वा नदीतुल्य अस्थिर जगत् में राग न करने की शिक्षा निकलती है॥

(पञ्चस्रोतोम्बुम्) पञ्चज्ञानेन्द्रियरूपी जल वाली (पञ्चयोन्युग्रवक्राम्) ५ महाभूतों से उग्र और बांकी (पञ्चप्राणोर्मिम्) ५ प्राणरूपी लहरों वाली (पञ्चबुद्ध्यादिमूलाम्) पांच बुद्धियों का आदि मन जिस का मूल है (पञ्चा-वर्त्ताम्) पांच भंवर वाली (पञ्चदुःखौघवेगाम्) पांच दुःखों के समुदायरूप वेग वाली (पञ्चाशद्भेदाम्) ५० भेद वाली (पञ्चपर्वाम्) पांच जोड़ों वाली [नदी को] (अधीमः) हम जानते हैं॥

वास्तव में संसार एक नदी है, जो दिन रात्रि बहती जाती है, जिस को कुछ भी स्थिरता नहीं। जिस प्रकार नदी में स्रोतों से पानी बहता है वैसे इस नदी में ज्ञानेन्द्रियों द्वारा ज्ञान का जल बहता है। क्योंकि जिस मनुष्य को आंख से देखना बहुत पड़ता है उस की देखने की शक्ति उतनी ही बह जाती है, जिस को बुद्धि से काम अधिक पड़ता है वह बुद्धि से काम करते २ थक जाता है, मानो बुद्धि की शक्ति बह जाती है। यही दशा अन्य इन्द्रियों की है। जैसे नदी उग्र और बांकी चलती है वैसे यह नदी भी ५ महाभूतों और उन की विषमता से बड़ी उग्र और बांकी है। जैसे नदी में

लहरों की पङ्क्ति उठती हैं और दब जाती हैं, वैसे इस में भी प्राण अपान उदान समान व्यान इन ५ प्राणों की लहरें चलती हैं। जैसे नदी के प्रवाह का एक मूलस्थान होता है वैसे इस में भी ५ ज्ञानेन्द्रियों से होने वाले ५ ज्ञानों (बुद्धियों) का मूल मन नामक मूल स्थान है। जैसे नदी में भवर पड़ते हैं वैसे इस में भी शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध रूपी ५ भवर हैं, जिन विषयों के भवरचक्र में पड़कर कुछ ठिकाना नहीं लगता। जैसे नदी का वेग होता है वैसे इस में भी जन्मदुःख, मृत्युदुःख, बुढ़ापे का दुःख, रोगदुःख और गर्भदुःख रूप वेग हैं। जैसे नदी जहां तहां भिन्न (टूटी) हुई रहती है वैसे इस में भी पूर्व श्लोक में कहे ५० प्रत्ययरूप भेद (तोड) हैं। जैसे नदी के जोड होते हैं वैसे इस में भी अविद्या अस्मिता राग द्वेष और अभिनिवेश रूप ५ (पर्व) जोड़ हैं ॥ ५ ॥

सर्वाजीवे सर्वसंस्थे बृहन्ते,
अस्मिन्हंसोभ्राम्यते ब्रह्मचक्रे ।
पृथगात्मानं प्रेरितारं च मत्वा,
जुष्टस्ततस्तेनामृतत्वमेति ॥ ६ ॥

भा०–अब इस संसारचक्र से छूटने का उपाय कहते हैं (अस्मिन्) इस (सर्वाजीवे) सब के जीवनाधार (सर्वसंस्थे) सब का मृत्यु वा प्रलय जिस में होता है ऐसे (बृहन्ते) बड़े (ब्रह्मचक्रे) ब्रह्मचक्र में (हंस) जीवात्मा (भ्राम्यते) घुमाया जाता है (च) परन्तु (आत्मानम्) आपे को (प्रेरितारम्) और परमात्मा को (पृथक्) भिन्न २ स्वरूप से (मत्वा) जानकर (तेन) उस से (जुष्ट) प्यार किया हुआ (ततः) तब (अमृतत्वम्) मोक्ष को (एति) पाता है ॥

यह संसारचक्र सब का जीवनाधार तथा प्रलयाधार है। परमात्मा कर्मानुसार इस में जीवात्मा को घुमाते हैं परन्तु जब कोई जीवात्मा अपने स्वरूप को और परमात्मा के स्वरूप को भिन्न २ जान लेता है और भक्ति करते २ परमात्मा का प्यारा हो जाता है तब मोक्ष को प्राप्त हो जाता है ॥

अद्वैतवादी लोग इस का अन्वय उलटा कर के इस प्रकार लगाते हैं कि–(आत्मानं प्रेरितारं च पृथक् मत्वा भ्राम्यते) " आत्मा और परमात्मा को

पृथक् मानकर ब्रमाया जाता है" परन्तु ऐसा अन्वय करना पूर्वापर विरुद्ध है क्योंकि आगे सातवें श्लोक में कहेंगे कि "अत्रान्तरं ब्रह्मविदो विदित्वा लीना ब्रह्मणि तत्परा योनिमुक्ताः" अर्थात् इस में ( अन्तरम् ) भेद को जान कर ब्रह्मवादी योनिमुक्त हो जाते हैं ॥ ६ ॥

उद्गीथमेतत्परमं तु ब्रह्म
तस्मिंस्त्रयं सुप्रतिष्ठाक्षरं च ।
अत्रान्तरंब्रह्मविदोविदित्वा
लीना ब्रह्मणि तत्परा योनिमुक्ताः ॥ ७ ॥

भावार्थः-पूर्व ६ श्लोकों में सब कारणों और उन से बने संसारचक्र का वर्णन किया गया और जीवात्मा को कर्मानुसार इस चक्र में घूमना पड़ता है। अब इस संसारचक्र से निकलने का उपाय बताते हैं:-

( एतत् ) यह जो ( उद्गीथम् ) ऊपर कहा गया है, ( तस्मिन् ) उस में ( त्रयम् ) तीन का समुदाय है (परमं ब्रह्म) १ परब्रह्म ( तु ) और ( सुप्रतिष्ठा ) २ प्रकृति ( च ) और ( अक्षरम् ) ३ जीवात्मा ( अत्र ) इन ३ में ( अन्तरम् ) भेद को ( विदित्वा ) जानकर ( ब्रह्मविदः ) ब्रह्मज्ञानी लोग ( ब्रह्मणि ) ब्रह्म में ( लीनाः ) लीन हुवे ( तत्पराः ) उसी में लगे ( योनिमुक्ताः ) योनियों से छुटे [ हो जाते हैं ] ॥

पहले ६ श्लोकों में जो कारण कहे उन में तीन (ब्रह्म, प्रकृति, जीवात्मा) प्रधान हैं, इन में जो कुछ अन्तर है उस को जानकर ब्रह्मज्ञानी विवेक से मुक्ति को पाते हैं अर्थात् मुझ में और परमात्मा में क्या और कितना अन्तर है तथा मुझ में और प्रकृति में वा प्रकृति और परमात्मा में कितना अन्तर है, जब यह जान लेता है तब पूर्ण आस्तिक, ईश्वरभक्त, ज्ञानी और विवेकी होकर मोक्ष को पाता है ॥ ७ ॥

संयुक्तमेतत्क्षरमक्षरं च,
व्यक्ताव्यक्तं भरते विश्वमीशः ।
अनीशश्चात्मा बध्यते भोक्तृभावात्,
ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥ ८ ॥

अब जीव ब्रह्म और प्रकृति के परस्पर सम्बन्ध का निरूपण करते हैं:-

( एतत् ) इस ( क्षरम् ) प्रकृति ( च ) और (अक्षरम्) जीवात्मा (संयुक्तम् ) मिले हुवे ( व्यक्ताऽव्यक्तम् ) प्रकट और अप्रकट ( विश्वम् ) सब को ( ईशः ) परमेश्वर (भरते) धारण करता है ( च ) और (आत्मा) जीवात्मा ( अनीशः ) विवश ( भोक्तृभावात् ) भोक्ता होने से ( बध्यते ) बन्धन में पड़ता है, परन्तु ( देवम् ) परमेश्वर को ( ज्ञात्वा ) जानकर ( सर्वपाशैः ) सब बन्धनों से ( मुच्यते ) छूट जाता है ॥

इस श्लोक में स्पष्ट प्रकृति, जीव और ईश्वर, ये तीन पदार्थ भिन्न भिन्न निरूपण किये हैं और उन में से प्रकृति का अव्यक्त=अप्रकट से प्रकट होना और जीवात्मा का अव्यक्त=अप्रकट ही रहना परन्तु प्रकृति के कार्यों से संयुक्त होना और परमात्मा का उन को धारण करना बताया गया है । साथ यह भी बताया है कि जीवात्मा शुभाऽशुभ कर्मों का भोक्ता भोगने में परतन्त्र होने से बन्धना और परमात्मा के ज्ञान द्वारा मुक्ति पाता है ॥ ८ ॥

ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशानीशा-
वजा ह्येका भोक्तृभोगार्थयुक्ता ।
अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्त्ता,
त्रयं यदा विन्दते ब्रह्ममेतत् ॥ ९ ॥

भा०-अब ३ श्लोकों से उक्त तीन पदार्थों के परस्पर सम्बन्ध और स्वरूप को दृढ़ता से वर्णन करते हैं:-

(ईशानीशौ) समर्थ और असमर्थ (ज्ञाऽज्ञौ) सर्वज्ञ और अल्पज्ञ ( अजौ ) अजन्मा ( द्वौ ) दो हैं । ( हि ) निश्चय ( एका ) एक ( अजा ) न जन्मने वाली ( भोक्तृभोगार्थयुक्ता ) भोक्ता, भोग और अर्थों से युक्त होने वाली है । ( च ) और ( अनन्तः ) अनन्त ( आत्मा ) परमात्मा ( विश्वरूपः ) संसार को बनाता है ( हि ) तथापि ( अकर्त्ता ) कर्त्ता नहीं । ( यदा ) जब कि ( एतत् ) इस ( त्रयम् ) तीन के समुदाय ( ब्रह्मम् ) ब्रह्मसम्बन्धी को ( विन्दते ) प्राप्त होता है [ तभी कारण का ज्ञान होता है ] ॥

यहां जो दो अज और एक अजा का वर्णन है उस में एक परमात्मा है जो सर्वज्ञ, अजन्मा, समर्थ अर्थात् सर्वशक्तिमान् है । दूसरा जीवात्मा-अल्पज्ञ, अजन्मा और असमर्थ अर्थात् अल्पशक्तिमान् है । तीसरी प्रकृति जो अजा अर्थात् अनादि है और भोक्ता जीवात्मा, भोग इन्द्रियों से विषयों का ग्रहण और अर्थ इन्द्रियों के विषय, इन से युक्त होती है अर्थात् प्रकृति

में बने इन्द्रिय और उन के विषयों सहित जीवात्मा इस प्रकृतिरूप वृक्ष के फल खाता है और यह प्रकृति विकृत होकर जीवात्मा भोक्ता से योग करती है और इन तीनों में से एक अनन्त आत्मा अर्थात् परमात्मा विश्वरूप अर्थात् संसार का रचने वाला है जो प्रकृति से महत्तत्त्वादि को बना कर जीवात्माओं के कर्मानुसार उन्हें इस प्राकृत पदार्थों के समुदाय से जोड़ता है। यद्यपि वह जगत् का रचने वाला है तथापि अकर्त्ता है अर्थात् जीवात्मा की भांति राग द्वेषादि से शुभाशुभ कर्म करने वा उन के फलों का भोगने वाला नहीं है। परमात्मा को जगत् का कर्त्ता और अकर्त्ता भी इस लिये कहते हैं कि उस के विना जगत् उत्पन्न नहीं होसकता किन्तु उन के सन्निधान से ही जगत् बनता है परन्तु तौ भी वह राग से जगत् को नहीं बनाता किन्तु स्वभाव से ही बनाता है। संस्कृत भाष्य में लिखे ( न तस्य कार्यं ) प्रमाण से उस की क्रिया स्वाभाविक है अर्थात् ऐसी नहीं जिस से उस की एकरसता में भेद पड़े ( जैसे सूर्य किसी वनस्पति को उगाता और किसी को सुखाता है परन्तु उगाने और सुखाने में सूर्य एकसा ही रहता है ) तो जैसे लोक में किसी कार्य का कर्त्ता, जब उस कार्य को करता है तब उस समय ऐसा नहीं रहता जैसा कि न करने के समय था अर्थात् जब हम चलते हैं तब बैठने की अवस्था से कुछ भेद पड़ता है और जब बोलते हैं तब चुप रहने की अवस्था से कुछ भेद पड़ता है। इस प्रकार क्रिया करने में जैसी कुछ अवस्था हमारी बदलती है वैसी उस परमात्मा की नहीं बदलती, वह एकसा ही रहता है। इसी से उस को अकर्त्ता भी कहते हैं। ये तीनों जीव ब्रह्म प्रकृति जब ज्ञात होते हैं तभी उस प्रश्न के उत्तर का ज्ञान होता है कि "कारण क्या है"। ये तीनों मिलकर "ब्रह्मम्" ब्राह्म अर्थात् ब्रह्म और उस के सम्बन्धी पदार्थ हैं। "ब्राह्मम्" की जगह "ब्रह्मम्" यह पाठ आर्ष है और 'ईशानीशौ" की जगह "ईशनीशौ" भी। शाङ्करभाष्यादि में इस का मूलविरुद्ध अर्थ है ॥ ९ ॥

क्षरं प्रधानममृताऽक्षरं हरः,
क्षरात्मानावीशते देव एकः।
तस्याभिध्यानाद्योजनात्तत्त्वभावाद्
भूयश्चान्ते विश्वमायानिवृत्तिः ॥ १० ॥

भावार्थः-( क्षरम् ) क्षीण होने वाली ( प्रधानम् ) प्रकृति है ( अमृताक्षरम्) अमर और नहीं क्षीण होने वाला [जीवात्मा] है [क्षरात्मानौ] प्रकृति और जीवात्मा पर (हरः) संहारकर्त्ता (एकः) एक (देवः) परमात्मा ( ईशते ) अधिकारिभाव से रहता है। ( तस्य ) उस के ( अभिध्यानात् ) सब ओर से ध्यान करने से ( योजनात् ) योग से ( तत्त्वभावात्) ठीक २ भक्ति से (भूयश्च) फिर २ से ( विश्वमायानिवृत्तिः ) सब अविद्याओं की निवृत्ति होती है॥

तात्पर्य यह है कि १-प्रकृति परिणामिनी ( जिस की अवस्था बदले ) है। २-जीवात्मा अपरिणामी है। ३-सब का हरण नाश वा प्रलय करने वाला परमात्मा है, वह इन जीव और प्रकृति दोनों पर राज्य करता है, उसीके वार २ ध्यान, योग और भक्ति से जीवात्मा अविद्यादि क्लेशों से छूट कर मुक्ति पाता है॥ १०॥

ज्ञात्वा देवं सर्वपाशापहानिः
क्षीणैः क्लेशैर्जन्ममृत्युप्रहाणिः।
तस्याभिध्यानात्तृतीयं देहभेदे
विश्वैश्वर्यं केवल आप्तकामः॥ ११॥

भावार्थः-( देवम् ) परमात्मा को ( ज्ञात्वा ) जान कर ( सर्वपाशापहानिः ) सब बन्धन कट जाते हैं ( क्लेशैः ) क्लेशों के ( क्षीणैः ) क्षीण होने से ( जन्ममृत्युप्रहाणिः ) जन्म मरण छूट जाता है ( तृतीयम् ) तीसरा जो ( विश्वैश्वर्यम् ) विश्व का ऐश्वर्य पद है ( तस्य ) उस के ( अभिध्यानात् ) सर्वथा चिन्तन से ( देहभेदे ) देह छूटने पर ( केवलः ) स्वच्छ और ( आप्तकामः ) पूर्णकाम होजाता है॥

परमात्मा के ज्ञान का फल कहते हैं कि उस के जानने से न कोई बन्धन रहता है, न जन्म और मृत्यु होते हैं। तब आत्मा, तृतीय अर्थात् जीव; प्रकृति और ब्रह्म इन में तीसरे सकल संसार के प्रभु का ध्यान करने से केवल स्वच्छ हो जाता है, तब देह भी नहीं रहता, न कोई कामना शेष रहती है, सब पूर्ण होजाती हैं॥ ११॥

एतज्ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं
नातः परं वेदितव्यं हि किञ्चित्।
भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा
सर्वं प्रोक्तं त्रिविधं ब्रह्ममेतम्॥ १२॥

भावार्थः-( एतत्, एव ) यही (ज्ञेयम्) जानने योग्य है । जो (नित्यम्) नित्य है ( आत्मसंस्थम् ) आपे में स्थित है ( भोक्ता ) जीवात्मा (भोग्यम्) प्रकृति ( च ) और ( प्रेरितारम् ) नियन्ता को ( मत्वा ) जान कर ( अत्र ) इस से ( परम् ) आगे (किञ्चित्) कुछ (वेदितव्यम्) जानने योग्य ( न ) नहीं रहता । ( एतत्, सर्वं, त्रिविधम् ) यह, सब, तीन प्रकार का (ब्रह्म) ब्रह्म-सम्बन्धी कारणत्रय है ॥

इस में पूर्व ३ श्लोकों में कहे विषय का उपसंहार किया है कि जो जगत् का कारण जानना चाहे उस को इन तीन के अतिरिक्त मुख्य करके जानने को कुछ शेष नहीं है, किन्तु जगत्कारण यही तीन मुख्य हैं । अन्य कालादि मुख्य न होने से गणना में नहीं लाये गये ॥ १२ ॥

वह्नेर्यथा योनिगतस्य मूर्त्ति-
र्न दृश्यते नैव च लिङ्गनाशः ।
स भूय एवेन्धनयोनिगृह्य-
स्तद्वोभयं वै प्रणवेन देहे ॥ १३ ॥

भावार्थः—यदि परमात्मा सर्वत्र है तो सब किसी को उस का साक्षात्कार क्यों नहीं होता और साक्षात्कार का क्या उपाय है सो बताते हैं-( यथा ) जैसे ( योनिगतस्य ) अपने प्रादुर्भावस्थान में रहते हुवे ( वह्नेः ) अग्नि का ( मूर्त्तिः ) स्वरूप ( न ) नहीं ( दृश्यते ) दीखता ( च ) परन्तु ( लिङ्गनाशः ) चिह्न का नाश ( एव ) भी ( न ) नहीं । (सः) वह (एव) ही ( भूयः ) फिर ( इन्धनयोनिगृह्यः ) इन्धन जो उस का उत्पत्तिस्थान है उसी से ग्रहण करने योग्य है । ( तद्वा ) वैसे ही ( देहे ) देह में ( प्रणवेन ) ओङ्कार से ( वै ) निश्चय ( उभयम् ) चिह्न और चिह्न वाला दोनों को [ जानो ] ॥

तात्पर्य यह है कि जैसे अग्नि काष्ठादि में वर्त्तमान है परन्तु उस का चमकीला स्वरूप नहीं देख पड़ता तथापि काष्ठादि में अग्नि के चिह्न का नाश भी नहीं है किन्तु घिसते हैं तो काष्ठ गरम हो जाता है और काष्ठ की सूरत जो दीखती है यह भी अग्नि का चिह्न है । उसी अग्नि को दो काष्ठों के निर्मन्थन से देख सकते हैं । इसी प्रकार परमात्मा हमारे देहादि में है पर नहीं दीखता परन्तु उस के रचनादि चिह्न पाये जाते हैं । अब यदि

कोई उस का साक्षात्कार चाहे तो देहरूपी * अधरारणि और ओङ्कार का अर्थ विचारपूर्वक जपरूपी उत्तरारणि की रगड़ से उस परमात्मा का साक्षात्कार=अनुभव कर सकता है। यह उपाय है। इसी को अगले श्लोक में स्पष्ट कहा है—॥ १३ ॥

स्वदेहमरणिं कृत्वा प्रणवं चोत्तरारणिम्।
ध्याननिर्मथनाभ्यासाद्देवं पश्येन्निगूढवत् ॥ १४ ॥

भावार्थः—परमात्मा का साक्षात्कार चाहने वाला जिज्ञासु ( स्वदेहम् ) अपने देह को ( अरणिम् ) अधरारणि ( च ) और ( प्रणवम् ) ओङ्कार को ( उत्तरारणिम् ) उत्तरारणि ( कृत्वा ) कल्पना करके ( ध्याननिर्मथनाभ्यासात् ) ध्यानरूपी मथन के अभ्यास से ( निगूढवत् ) छुपके हुवे से ( देवम् ) परमात्मा को ( पश्येत् ) देखे ॥ १४ ॥

तिलेषु तैलं दधनीव सर्पि-
रापः स्रोतस्स्वरणीषु चाग्निः।
एवमात्माऽऽत्मनि गृह्यतेऽसौ
सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति ॥ १५ ॥

भावार्थः—फिर अन्य दृष्टान्तों से वही वर्णन करते हैं। (इव) जैसे (तिलेषु) तिलों में ( तैलम् ) तैल, ( दधनि ) दधि में ( सर्पिः ) घृत, ( स्रोतस्सु ) झरनों में ( आपः ) जल, ( च ) और ( अरणीषु ) विशेष काष्ठों में (अग्निः) अग्नि है ( एवम् ) इसी प्रकार ( आत्मनि ) आत्मा में ( असौ ) यह दूसरा ( आत्मा ) परमात्मा ( गृह्यते ) साक्षात् किया जाता है। पर जो कोई ( एनम् ) पूर्वोक्त परमात्मा को ( सत्येन, तपसा ) सच्ची, तपश्चर्या से ( अनुपश्यति ) साक्षात् करता है॥

अर्थात् जैसे तिलों में तैल है परन्तु पेलने से ही मिल सकता है, दही में घृत है पर बिलोने से ही मिल सकता है, पहाड़ के झरनों के भीतर जल छिपा हुवा भरा है पर उन के तोड़ने से ही दीख सकता है, और काष्ठों

* यज्ञ में अग्नि उत्पन्न करने के लिये दो काष्ठ विशेष होते हैं जिन में से नीचे के काष्ठ को अधरारणि और ऊपर के को उत्तरारणि कहते हैं। ये दोनों अरणि मथकर अग्नि उत्पन्न करते हैं॥

में अग्नि है पर रगड़ने ही से प्रकट हो सकता है । इसी प्रकार हम हमारे आत्मा में वह परमात्मा है पर उसे प्रेम भक्तिध्यानादि से ही प्राप्त हो सक्ता है, अन्यथा नहीं ॥ १५ ॥

सर्वव्यापिनमात्मानं क्षीरे सर्पिरिवार्पितम् ।
आत्मविद्यातपोमूलं तद्ब्रह्मोपनिषत्परम् ।
तद्ब्रह्मोपनिषत्परम् ॥ १६ ॥

इति श्वेताश्वतरोपनिषदि प्रथमोऽध्यायः

॥ १ ॥

भाषार्थः-पूर्वोक्त का उपसंहार करते हैं कि ( क्षीरे ) दुग्ध में ( सर्पिः ) घृत के ( इव ) समान ( सर्वव्यापिनम् ) सर्वव्यापी ( आत्मानम् ) परमात्मा को ( अनुपश्यति- पूर्व श्लोक से ) देखता है । यही (आत्मविद्यातपोमूलम्) अध्यात्मविद्यारूपी तप का मूल ( तत् ) वह ( उपनिषत्परम् ) उपनिषद् का सार ( ब्रह्म ) ब्रह्म है । यह प्रथम श्लोकोक्त प्रश्न का उत्तर है ॥

यहां "आत्मानम्" कह के भी फिर " सर्वव्यापिनम् " विशेषण लगाया है जिस से स्पष्ट है कि आत्मा दो है, एक सर्वव्यापी, दूसरा अल्पव्यापी । नहीं तो "आत्मानम्" ही कहते "सर्वव्यापिनम्" कहने की आवश्यकता न रहती । " तद्ब्रह्मोपनिषत्परम् " यह दो बार अध्यायसमाप्ति की सूचनार्थ पढ़ा है ॥ १६ ॥

इस अध्याय के १ श्लोक में कारण का प्रश्न । २ में कालादि के कारणत्व में शङ्का करके । ३ में उन की परतन्त्रता और परमात्मा के अधीन होना । ४ में संसारचक्र और ५ में संसारनदी का वर्णन । ६ में जीवात्मा का उन में भ्रमण और परमात्मा के ज्ञान से मुक्ति । ७-१२ में प्रकृति जीवात्मा और परमात्मा का भेद और परमात्मा की प्रधानता ॥ १३-१६ में अग्नि तिल दुग्ध दधि और झरने के दृष्टान्तों से परमात्मा का सर्वव्यापक होकर भी विना उपाय के न प्राप्त हो सकना वर्णन किया गया है ॥

यह तुलसीरामस्वामिकृत श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य में
प्रथम अध्याय समाप्त हुआ

॥ १ ॥

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

प्रथमाध्यायोपान्तिमे "सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति" इत्युक्तं तस्मात्तस्य तपसोयोगाख्यस्य वर्णनमारभमाणोवेदमन्त्रैः पञ्चभि क्वचित् केनचित्पाठान्तरेण क्वचिच्च याथातथ्यं वेदपाठेनैव मनसोनिग्रहादिकमाह-

युञ्जानः प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविता धियः।
अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्य पृथिव्या अध्याभरत् ॥ १॥

भावार्थ.-( सविता ) जीवात्मा ( प्रथमम् ) प्रथम ( मनः ) मन को ( युञ्जानः ) ठीक करता हुवा ( धियः ) बुद्धियो को ( तत्त्वाय ) फैला कर ( अग्ने. ) प्रकाशक ईश्वर की ( ज्योति ) ज्योति को ( निचाय्य ) निश्चय करके ( पृथिव्याः, अधि ) हृदयभूमि से ( आऽभरत् ) धारण करे॥

यह ५ मन्त्र यजुर्वेद के ११ वें अध्याय में प्रथम द्वितीय तृ० च० पञ्चम मन्त्र हैं परन्तु वहां १ में "धियम्"-पाठ है और यहां 'धियः" इतना ही अन्तर है। मानो ऋषि लोग वेदमन्त्रों के प्रमाण से समझा रहे हैं, कहीं २ का पाठ तो ठीक वेदसंहिता के पाठ से मिला है और कहीं २ कुछ अन्तर है। पूर्वाध्याय के १५ वें श्लोक में कहा था कि "जो उस को सच्ची तपश्चर्या से देखता है" सो अब उस सच्ची तपश्चर्या योग के वर्णन का आरम्भ करते हुवे मन के निग्रह से आरम्भ करते हैं कि जीवात्मा जो इन्द्रियो का प्रेरक होने से "सविता" कहा जाता है उस को चाहिये कि प्रथम मन को वश मे करे क्योंकि मन ही इन्द्रियों को विषयो में दौड़ा कर सब अनर्थ कराता है। जब मन रुकेगा तब बुद्धियां अर्थात् ज्ञान फैलेगा=बढ़ेगा। जब ज्ञान फैलेगा तो योगी अपने हृदयाकाश में परमात्मा का ध्यान कर सकेगा। जैसे नीचा नहर का जल ऊंचे खेतो में नहीं जा सकता परन्तु नहर के प्रवाह को रोकें तो वह जल ऊंचा होने पर ऊंचे खेतो में पहुंच सकता है। इसी प्रकार मनुष्य के ( अल्प ) नीचे ज्ञान से परमात्मा जो अत्यन्त ( सूक्ष्म होने से ) उच्च है उस का ध्यान नहीं हो सकता परन्तु जब ज्ञानरूपी जल के प्रवाह

को जो इन्द्रियरूपी छिद्रों द्वारा विषयरूपी नीचाई में बहा जाता है उसे रोका जाय तो ज्ञान उच्च होकर परमात्मा का ध्यान कर सके। अतएव मन रोक कर, ज्ञान बढ़ा कर, हृदय में ईश्वर का ध्यान करे। "तत्त्वाय" पद की सिद्धि व्याकरण से संस्कृत भाष्य में लिखी है वहां देख लेवें॥ १॥

युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे।
सुवर्गेयाय शक्त्या॥ २॥

भाषार्थः-श्वेताश्वतरादि ऋषि कहते हैं कि (वयम्) हम (सवितुः) सर्वस्रष्टा (देवस्य) देव की (सवे) सृष्टि में (सुवर्गेयाय) मोक्ष के लिये (शक्त्या) यथाशक्ति (युक्तेन) वशीभूत (मनसा) मन से [प्रयत्न करते हैं]

इस मन्त्र के "सुवर्गेयाय" पद के स्थान में वेदसंहिता में "स्वर्ग्याय" पाठ है। इस मन्त्र की व्याख्या शतपथ ब्राह्मण में कर्मकाण्डविषयक इस प्रकार है-(युक्तेन मन०) मन ही इस कर्म में लगाता है, विना मन की एकाग्रता के सम्प्रति कोई कुछ नहीं कर सकता (देवस्य सवि०) "सर्वोत्पादक" देव के उत्पन्न किये हम इत्यादि संस्कृतभाष्य में देखिये। तात्पर्य यह है कि मन की एकाग्रता विना न तो कर्मकाण्ड ही अच्छे प्रकार बनता है और न ज्ञान वा उपासना। योगदर्शन का भी प्रथम सूत्र यही कहता है कि "चित्त की वृत्तियों का रोकना योग है"॥ २॥

युक्त्वाय मनसा देवान्सुवर्यतो धिया दिवम्।
बृहज्ज्योतिः करिष्यतः सविता प्रसुवाति तान्॥ ३॥

भा०-प्रश्न-यदि इन्द्रियां और मन प्रबल हैं तो अल्प सामर्थ्य वाला जीवात्मा इन्हें कैसे रोके? उत्तर-परमात्मा की सहायता से। यह कहते हैं-(धिया) बुद्धि से (मनसा) मन सहित (सुवर्यतः) सुख पर भागती हुई (देवान्) इन्द्रियों को (युक्त्वाय) रोक कर (दिवम्) आनन्दमय (ज्योतिः) ज्योति को (बृहत्) जो बड़ा (करिष्यतः) करेंगे (तान्) उन्हें (सविता) सर्वपिता परमात्मा (प्रसुवाति) प्रेरणा करता है॥

अर्थात् जो समझपूर्वक मन और इन्द्रियों को वश में करके आनन्दमय ज्योति को बढ़ाना चाहते हैं, कृपालु परमात्मा उन्हें सहायता देकर कृतकृत्य

करते हैं । " युक्त्वाय " पद की व्याकरण से सिद्धि वैसे ही जानो जैसे पूर्व "तत्त्वाय" पद की की गई । "प्रसुवाति" यह लेट् लकार का प्रयोग है, सूत्र संस्कृत में लिखा है । वेद में "मनसा" के स्थान में "सविता" और "सुवर्यतः" के स्थान मे "स्वर्यतः" पाठ है ॥ ३ ॥

युञ्जते मनंउत युञ्जते धियोविप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः ।
विहोत्रादधे वयुनाविदेकइन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ॥४॥

भावार्थः-योगियो को न केवल मन और इन्द्रियों को विषयों से ही रोक कर बैठ रहना चाहिये किन्तु परमात्मा की बहुत प्रकार से स्तुति भी करनी चाहिये । यह कहते हैं—

( होत्रा. ) योग-यज्ञ के होता लोग ( विप्राः ) विद्वान् ब्राह्मण ( मनः ) मन को ( युञ्जते ) एकाग्र करते हैं ( उत ) और ( धियः ) ज्ञानेन्द्रियों वा बुद्धियों को ( युञ्जते ) समाहित करते हैं । जो ( एक', इत् ) एकला ही, ( वयुनावित् ) विज्ञानवेत्ता ( वि, दधे ) सृजता है । उस ( विप्रस्य ) मेधावी ( बृहतः ) बड़े ( विपश्चितः ) अनन्त विद्या वाले ( सवितुः ) सर्वपिता ( देवस्य ) देव ईश्वर की ( मही ) बड़ी ( परिष्टुतिः ) सर्व प्रकार से स्तुति [ करनी चाहिये ] ॥

तात्पर्य यह है कि जो लोग योग-यज्ञ के होता हों वे अपने मन और बुद्धि को समाहित करके परमात्मा की अत्यन्त नम्रता और भक्तिभाव से स्तुति करें, सब संसार का बनाने वाला वही है । यही ऋचा-ऋग्वेद अ० ४ अ० ४ व० २४ म० १ में भी है और पाठ में भी कुछ भेद नहीं ॥ ४ ॥

युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिर्विश्लोक एतु पथ्येव सूरेः ।
शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥५॥

भा०-स्तुति उपासना को स्वीकार करते हुए परम कृपालु परमात्मा अपने भक्तो से इस प्रकार कहते हैं—

( ये ) जो ( विश्वे ) सब (अमृतस्य) अमर के (पुत्राः) पुत्र हो (शृण्वन्तु) सुनो कि ( पूर्व्यम् ) पुरातन ( ब्रह्म ) मैं ब्रह्म ( वाम् ) तुम दोनों को ( युजे ) प्राप्त होता हूं । ( नमोभिः ) नमस्कारो से ( वि, श्लोकः ) विविध,

आशा नाम नदी मनोरथजला, तृष्णातरङ्गाकुला ।
रागग्राहवती वितर्कविहगा, धैर्यद्रुमध्वंसिनी ॥
मोहावर्त्तसुदुस्तराऽतिगहना, प्रोत्तुङ्गचिन्तातटी ।
तस्याः पारगता विशुद्धमनसो, नन्दन्ति योगीश्वराः ॥ १ ॥

"आशा नाम नदी०" अर्थ यह है कि-"आशा नाम एक भारी नदी है, जिस में मनोरथरूप जल बहता है, तृष्णारूप तरङ्ग उठती हैं, रागरूप ग्राह हैं" कुतर्करूप पक्षी उड़ते हैं, धैर्यरूप वृक्ष को जड़ से उखाड़ती है, मोहरूप भंवर पड़ते हैं, बहुत गहरी है, जिस के चिन्ता रूप ऊंचे किनारे हैं, उसके पार जाकर योगीश्वर आनन्द पाते हैं" ॥ ८ ॥

प्राणान्प्रपीड्येह संयुक्तचेष्टः
क्षीणे प्राणे नासिकयोच्छ्वसीत ।
दुष्टाश्वयुक्तमिव वाहमेनं
विद्वान्मनो धारयेताऽप्रमत्तः ॥ ९ ॥

भा०—आसन के पश्चात् प्राणायाम कहते हैं-( अप्रमत्तः ) प्रमादरहित ( विद्वान् ) योगविद्या में निपुण ( इह ) इस योगाभ्यास में ( प्राणान् ) प्राणादि वायुओं को ( प्रपीड्य ) खैंच और रोक कर (संयुक्तचेष्टः) अच्छी युक्त की है चेष्टा जिस ने, ऐसा योगी ( प्राणे ) प्राण के ( क्षीणे ) निर्बल प्रतीत होने पर ( नासिकया ) नाक से ( उच्छ्वसीत ) शनैः २ बाहर निकाल दे ( दुष्टाश्वयुक्तम् ) बिगड़ैल घोड़े जुते हुवे ( वाहम् ) रथ के ( इव ) समान ( एनम् ) इस प्राण को और ( मनः ) मन को ( धारयेत ) धारण करे ॥

तात्पर्य यह है कि योगी को युक्तचेष्टा वाला अर्थात् जीवनमात्र के उपयोगी अल्पव्यवहार चेष्टा वाला और अप्रमत्त-प्रमादरहित तथा विद्वान् होना चाहिये और अभ्यास के समय प्राण को खैंचना चाहिये परन्तु जब प्राण खिंचा रहने में असमर्थ क्षीण जान पड़े तब नासापुट से बाहर निकाल दे। इस प्रकार बार बार इडा से खैंच पिङ्गला से बाहर फेंके, पिङ्गला से खैंच कर इडा से बाहर फेंका करे। इस प्रकार मन और प्राण को बुद्धिरूप सारथि के द्वारा स्थिर करावे ॥ ९ ॥

किंभूते देशेऽभ्यस्येदित्याह-

समे शुचौ शर्करावन्हिबालुका विवर्जिते शब्दजलाश्रयादिभिः
मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीडने गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत्॥१०

भाषार्थः-योग कैसे स्थान में करे, यह कहते हैं-पूर्वोक्त योगी (समे) चौरस (शुचौ) पवित्र (शर्करावन्हिबालुकाविवर्जिते) बजरी अग्नि और बालू से रहित (शब्दजलाश्रयादिभिः) शब्द और सिलाबी आदि से रहित (मनोऽनुकूले) मन को भावते (न तु चक्षुपीडने) आंखों को दुःख न देने वाले (गुहानिवाताश्रयणे) एकान्त और वायु के झोकों से रहित देश में (प्रयोजयेत्) योग करे॥

अर्थात् ऐसा स्थान हो जहां ऊंचा नीचा न हो, दुर्गन्ध न हो, पत्थर की बजरी चुभती न हो, अग्नि का ताप न हो, बालू उड़कर देह में न लगता हो, क्रूर वा ऊंचा शब्द न सुनाई पड़े, जल की सील न हो और (आदि शब्द से) सर्प भेड़िये आदि का स्थान भी न हो, देखने में आखों को बुरी लगने वाली कोई वस्तु सामने न हो, एकान्त हो, वायु प्रबल न चलता हो, ऐसे मन के अनुकूल देश में योगाभ्यास करना चाहिये॥ १०॥

इदानीं योगिन इतरजनवैलक्षण्यमाह चतुर्भिः-

नीहारधूमार्कानिलानलानां,
खद्योतविद्युत्स्फटिकशशीनाम्।
एतानि रूपाणि पुरःसराणि,
ब्रह्मण्यभिव्यक्तिकराणि योगे॥ ११॥

भावार्थः-अब ४ श्लोकों से यह कहते हैं कि साधन करते हुवे योगी में साधारण मनुष्यों की अपेक्षा से विलक्षणता वा विशेष क्या २ होता जाता है (योगे) योग करते समय (नीहारधूमार्कानिलाऽनलानाम्) कुहर, धूम, सूर्य, वायु, अग्नि, (खद्योतविद्युत्स्फटिकशशीनाम्) पटवीजना वा जुगनू, बिजुली, स्फटिक पाषाणविशेष और चन्द्रमा के (एतानि) ये (रूपाणि) रूप (पुरस्सराणि) आगे से (ब्रह्मणि, अभिव्यक्तिकराणि) ब्रह्म का साक्षात्कार कराने वाले होते हैं। तात्पर्य यह है कि "तमेव भान्त मनुभाति सर्वम्" इस प्रमाण के अनुसार सूर्यादि की ज्योतियों से भी परमा

त्मा के अनुग्रह से प्रकाश है अर्थात् परमात्मा के प्रकाश से ये प्रकाशित हो रहे हैं, सो ब्रह्म ज्योति के प्रकट होने से पूर्व यह ज्योतियां योगी को प्रकट होती हैं ॥ ११ ॥

पृथ्व्यप्तेजोनिलखे समुत्थिते,
पञ्चात्मके योगगुणे प्रवृत्ते ।
न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः,
प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम् ॥ १२ ॥

भावार्थः-( पञ्चात्मके ) पञ्चतत्त्व से बने अर्थात् ( पृथ्व्यप्तेजोनिलखे ) पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश के समाहार देह के ( समुत्थिते ) विजय प्राप्त करने वा वशीकृत होने पर और ( योगगुणे ) योग का फल ( प्रवृत्ते ) प्रवृत्त होने पर ( योगाग्निमयं शरीरं प्राप्तस्य ) योग के तेजोमय, शरीर को प्राप्त हुवे ( तस्य ) उस योगी को ( न, रोगः ) न, रोग हो ( न, जरा ) न, बुढापा हो ( न, दु.खम् ) न, दुःख होता है अर्थात् जब योगी पञ्चमहाभूत का विजय कर लेता है तो उस अष्टाङ्गयोगयुक्त पुरुष को ज्वर, अतीसार पीडा आदि रोग नहीं होते, शरीर को विरूप करने वाला, बालों को पका कर गिराने वाला बुढापा नहीं आता इष्टाऽनिष्ट से पृथक् हो जाता है, इस लिये वाञ्छित के अलाभ और अवाञ्छित के लाभ से होने वाला प्रतिकूल बुरा लगने वाला कोई भी दुःख नहीं सताता किसी २ पुस्तक में " दुखम्" के स्थान में " मृत्युः " पाठ है, इस की व्याख्या यह समझनी चाहिये कि अकाल मृत्यु भी योगी को नहीं सताता। योगाग्निमय शरीर बन जाता है जैसे सुवर्ण को अग्नि में डाल दो तो सुवर्ण रहता तो है, नष्ट तो नहीं होता परन्तु अग्नि की ज्योति उस सुवर्ण में व्याप जाती है और उसे कोई डर के मारे नहीं छूता, इसी प्रकार योगी ने जो अपने आत्मा को परमात्मा के ध्यान में लगाकर ज्योति और अपूर्व तेज प्राप्त कर लिया, अब डरके मारे रोगादि उस से दूर रहते हैं। "योगाग्निमयंशरीरम्" के अर्थ में विज्ञानभगवत ने जो यह अर्थ किया है कि "मैं वही हूं, ऐसा मानने वाले को उक्त फल सिद्ध हो जाता है" सो मूल में इस के लिये कोई पद न होने से निर्मूल है और शङ्करानन्द ने अपनी टीका में अद्वैतपक्षपात से "योगगुणे" के अर्थ में "मैं वही हूं" इत्यादि भी निर्मूल ही लिखा है ॥ १२ ॥

लघुत्वमारोग्यमलोलुपत्वं,
वर्णप्रसादं स्वरसौष्ठवं च ।
गन्धः शुभोमूत्रपुरीषमल्पं,
योगप्रवृत्तिं प्रथमां वदन्ति ॥ १३ ॥

भाषार्थः-( लघुत्वम् ) देह का हलकापन (आरोग्यम्) रोगरहित होना ( अलोलुपत्वम् ) निर्लोभपना ( वर्णप्रसादम् ) आकृति की प्रसन्नता ( स्वर-सौष्ठवम् ) स्वर का मधुर होना ( शुभ, गन्ध ) अच्छा गन्ध ( अल्पम् ) थोड़ा ( मूत्रपुरीषम् ) मूत्र और विष्ठा ( च ) और वैराग्यादि चिह्न को (प्रथमाम्) प्रथम ( योगप्रवृत्तिम् ) योग की प्रवृत्ति ( वदन्ति ) [ योग के आचार्य ] कहते हैं ॥

तात्पर्य यह है कि योगी के ये चिह्न हैं कि देह हलका, नीरोग, निर्लोभ सुन्दर, मधुरगम्भीर ध्वनि, सुगन्धि, और मूत्र विष्ठा जिस को थोड़े हों तो जानो कि यह पुरुष योग और ध्यान में परिपक्व होता जाता है ॥ १३ ॥

यथैव बिम्बं मृदयोपलिप्तं,
तेजोमयं भ्राजते तत्सुधान्तम् ।
तद्वाऽऽत्मतत्त्वं प्रसमीक्ष्य देही,
एकः कृतार्थोभवते वीतशोकः ॥ १४ ॥

भावार्थः ( यथैव ) जिस प्रकार ( बिम्बम् ) सुवर्णादि पिण्ड ( मृदया ) मिट्टी से ( उपलिप्तम् ) लगा हुआ भी ( तत् ) वही ( सुधान्तम् ) धोया हुआ ( तेजोमयम् ) तेजोमय ( भ्राजते ) चमकने लगता है ( तद्वा ) उसी प्रकार ( देही ) योगाभ्यासी जीवात्मा ( आत्मतत्त्वम् ) २ आत्माओं के तत्त्व को ( प्रसमीक्ष्य ) जानकर ( एक ) अकेला ( कृतार्थ ) कृतकृत्य और (वीतशोकः ) शोकरहित ( भवते ) हो जाता है ॥

अर्थात् जीवात्मा को अविद्यादि मैल के जमजाने से अपना स्वरूप भी ज्ञात नहीं अर्थात् यह इस बात को भी नहीं जानता कि मैं देह से भिन्न चिन्मत् हूं । जब यह अपने स्वरूप को जानने लगता है कि " देहेन्द्रिय-संघात का चलाने वाला मैं इस से भिन्न चेतन हूं " तब इस के अविद्यादि

मैल दूर हुवे और तभी यह भी जानना सुगम हो जाता है कि जैसे देहेन्द्रिय संघात को मैं चलाता हूं वैसे ही ब्रह्माण्डसंघात को परमात्मा चलाते हैं, जो इस से भिन्न चेतन है ॥ १४ ॥

पूर्वोक्तप्रकारेण प्राप्तवैलक्षण्यः स योगी कां गति-माप्नोतीत्याह-

पूर्व ४ श्लोकों से योगी की विलक्षणता कही, अब यह कहते हैं कि वह किस गति को प्राप्त होता है:-

यदात्मतत्त्वेन तु ब्रह्मतत्त्वं,
दीपोपमेनेह युक्तः प्रपश्येत् ।
अजं ध्रुवं सर्वतत्त्वैर्विशुद्धं,
ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥ १५ ॥

भावार्थः-(युक्तः) सिद्ध योगी (यदा) जब (दीपोपमेन) दीपक के समान (आत्मतत्त्वेन) अपने स्वरूप से (ब्रह्मतत्त्वम्) परमात्मा को (प्रपश्येत्) देखे (इह) तब (अजम्) अजन्मा (ध्रुवम्) निश्चल (सर्वतत्त्वैर्विशुद्धम्) सब से अधिक पवित्र (देवम्) परमात्मा को (ज्ञात्वा) जानकर (सर्वपाशैः) सब बन्धनों से (मुच्यते) छूट जाता है ॥

तात्पर्य यह है कि तब जीवात्मा मोक्षधाम को प्राप्त हो जाता है जब कि वह अपने स्वरूप से परमेश्वर के स्वरूप को देखता है। "अपने स्वरूप से" यह इस लिये कहा है कि वह आंख आदि किसी इन्द्रिय से नहीं देखा जाता, जीवात्मा से ही देखा जाता है। प्र०-इस के बन्धन क्यों छूट जाते हैं? उ०-परमात्मा के प्रसाद से। वह अज है इस का भी योन्यन्तरों और जन्मान्तरों का भागना दौड़ना छूट जाता है। वह पवित्र है, इस के भी मल छूट जाते हैं ॥

उक्तमजं ध्रुवं सर्वतत्त्वैर्विशुद्धं परमात्मानं द्वाभ्यां विशिष्य नमस्कृत्य चाऽध्यायं समापयति-

एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः,
पूर्वो ह जातः स उ गर्भे अन्तः ।

स एव जातः स जनिष्यमाणः,
प्रत्यङ् जनांस्तिष्ठति सर्वतोमुखः ॥ १६ ॥

भावार्थः-पूर्व श्लोक में अज ध्रुव आदि विशेषण-विशिष्ट परमात्मा को अज्ञान समय में न जानने वाला, फिर ज्ञान होने से योगद्वारा जान कर परमात्मा को साक्षात् करता हुआ योगी कहता है कि-( एषः ) वह ( ह ) ही ( देव. ) देव है ( पूर्व, ह, जातः ) जो पहिले, ही, वर्तमान है। (सः) वह ( उ ) ही ( गर्भे ) हृद्गयस्थान में ( अन्तः ) भीतर व्यापक है। ( सः, (एव, जातः ) वह, ही, भूतकाल में था ( स, जनिष्यमाणः ) वही, भविष्यत् में होगा ( सर्वतोमुखः ) वह सब ओर देखता है ( जनान् ) उत्पत्ति वाले पदार्थों में ( सर्वाः ) समस्त ( प्रदिशः ) दिशाओं में (अनु) व्याप कर (प्रत्यङ्) अप्रत्यक्षभाव से ( तिष्ठति ) वर्त्तमान है ॥

अर्थात् जिस योगी ने योगाभ्यास और परमात्मा के साक्षात्कार से पूर्व कभी उस परमात्मा को देख पाया था अब आत्मा से देखकर आश्चर्य से कहता है कि अहा ! यही देव है जो सर्वदिशा विदिशाओं में वर्त्तमान है, यही है जो मेरे जानने के पूर्व भी था, यही है जो भूत और भविष्यत् दोनो कालों मे एकरस है, यही है जो सब के भीतर अन्तर्यामी होकर छिपा हुवा है। जो "प्रत्यङ्"=इन्द्रियो से नहीं जाना जाता था। यजुर्वेद ३२। ४ में भी है ॥ १६ ॥ इस को देखकर अगले श्लोक मे यह मुक्तजीव उस परमात्मा को स्तुति करके नमस्कार करता है -

मुक्तिमापन्नोजीवात्मा तावदानन्देन परमात्मानं स्तुत्वा नमस्करोति-इत्याह-

यो देवो अग्नौ यो अप्सु यो विश्वं भुवनमाविवेश ।
य ओषधीषु यो वनस्पतिषु तस्मै देवाय नमोनमः॥१७॥

इति श्वेताश्वतरोपनिषदि द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

भाषार्थः-मुक्ति पाय आनन्दित हो जीवात्मा हर्ष के मारे स्तुति करने लगता है और कहता है कि-हे परमात्मन् ! ( यः ) जो आप ( अग्नौ ) अग्नि मे, ( यः ) जो आप ( अप्सु ) जल में, ( यः ) जो आप (ओषधीषु) जौ आदि में, ( यः ) जो आप ( वनस्पतिषु ) वट आदि में, ( यः ) जो आप ( विश्वम् ) सब ( भुवनम् ) जगत् में ( आविवेश ) व्यापक होकर स्थित हैं ( तस्मै ) उन आप ( देवाय ) दिव्यस्वरूप को ( नमो नमः ) बारम्बार नमस्कार है ॥

अर्थात् अग्नि जल ओषधि वनस्पति और कहां तक गिनावें, सारे जगत् में आप व्यापक हैं, भगवन् ! आप को अनेकशः नमस्कार हैं । धन्य हो ! प्रभो ! धन्य हो ! ! ॥ १७ ॥

यह तुलसीरामस्वामिकृत श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य में
योगविषयक द्वितीय अध्याय पूरा हुवा
॥ २ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः



य एकोजालवानीशत ईशनीभिः,
सर्वांल्लोकानीशत ईशनीभिः।
य एवैक उद्भवे सम्भवे च,
य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ १ ॥

भा०-अब इस तीसरे अध्याय में परमानन्द को प्राप्त हुवा मुक्त पुरुष, परमानन्द के दाता परमात्मा की स्तुति करता है-( यः ) जो ( एकः ) अद्वितीय ( जालवान् ) जालवाला (ईशनीभिः) अपनी शक्तियों से (ईशते) वश में करता है ( सर्वान् ) सब ( लोकान् ) लोकों को ( ईशनीभि. ) स्व-शक्तियों से ( ईशते ) स्वाधीन करता है ( यः ) जो ( एकः, एव ) अकेला, ही ( उद्भवे ) रचना में ( च ) और ( सम्भवे ) प्रलय में भी। ( ये ) जो लोग ( एतत् ) इस को ( विदुः ) जानते हैं ( ते ) वे ( अमृताः ) मुक्त ( भवन्ति ) हैं ॥

जिस प्रकार जाल में पकड़े हुवे जन्तु जहां तहां को नहीं भाग सकते किन्तु जहां जिस प्रकार जालवाला रखता है वहां वैसे रहते हैं, इसी प्रकार परमात्मा की व्यवस्था वा नियमरूप जाल है, उस में कर्मानुकूल बन्धे हुवे जन्तु छूट नहीं सकते किन्तु समस्त लोकों के निवासी जीवात्मा और ये पृथिव्यादि लोक भी परमात्मा के न्याय नियम के अधीन हैं। यह तो सृष्टि के वर्तमान समय में परमात्मा की व्यवस्था कही। और उत्पत्ति तथा प्रलय में भी वही एक उत्पादक और संहारकारक है, इस से यह कहा गया कि जन्म मृत्यु भी उसी के अधीन हैं अर्थात् कर्मानुसार जन्म मरण की भी व्यवस्था वही करता है ॥ १ ॥

एकोहि रुद्रोन द्वितीयाय तस्थु-
र्य इमांल्लोकानीशत ईशनीभिः।

प्रत्यङ् जनांस्तिष्ठति संचुकोचान्तकाले,
संसृज्य विश्वा भुवनानि गोपाः ॥ २ ॥

भा०-( यः ) जो ( इमान् ) इन ( लोकान् ) लोकों को ( ईशनीभिः ) शक्तियों से ( ईशते ) स्वाधीन करता है, ( विश्वा ) सब ( भुवनानि ) लोकों को ( संसृज्य ) रचकर ( गोपाः ) लोकों का रक्षक है ( अन्तकाले ) प्रलय काल में ( संचुकोच ) संहार करता है ( जनान् ) प्राणियों के ( प्रत्यङ् ) अन्तःस्थित हुवा ( वर्त्तते ) वर्त्तमान है, वह ( रुद्रः ) रुद्र ( एक, हि ) एक ही है ( द्वितीयाय ) दूसरे के लिये [ ब्रह्मवादी लोग ] ( न ) नहीं (तस्थुः) ठहरे अर्थात् दूसरे की उपासना नहीं की ॥

वह मुक्तपुरुष कहता है कि अहो ! जो सब लोकों को उत्पन्न करके पालन और प्रलय करने का सामर्थ्य रखता है, जो सब लोकों का स्वामी है, वह रुद्र "एक" ही है; इसी से मेरे पूर्वज्ञान के उपदेष्टा ब्रह्मवादी किसी अन्य की उपासना नहीं करते थे । ऐसा अपने पूर्व ज्ञानोपदेष्टाओं को लक्ष्य करके कहता है ॥ २ ॥

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात्
सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन्देव एकः ॥३॥

भावार्थः-यदि पूर्व श्लोक में कहे अनुसार परमात्मा एक है तो वह अकेला सर्व लोकों पर कैसे ऐश्वर्य करता है ? इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं कि वह एक है, परन्तु सर्वत्र सर्वशक्तियों सहित व्यापक है । यह मन्त्र ऋग्वेद १० । ८१ । ३ में का है कि-( विश्वतश्चक्षुः ) सर्वत्र देखता है ( उत ) और ( विश्वतोमुखः ) सर्वत्र सम्मुख है ( विश्वतोबाहुः ) सर्वत्र रचना शक्ति वाला है ( उत ) और ( विश्वतस्पात् ) सर्वत्र स्थिति वाला ( एकः ) अकेला ( देवः ) देव ( द्यावाभूमी ) प्रकाशमान और अप्रकाशमान लोकों को ( बाहुभ्याम् ) रचना के सामर्थ्य से ( सं, जनयन् ) अच्छे प्रकार उत्पन्न करता हुवा ( पतत्रैः ) प्राणों से ( स, धमति ) जीवित करता है ॥

इस मन्त्र में आये द्यावाभूमी पद से समस्त प्रकाशमान और अप्रकाशमान लोकों का ग्रहण इस लिये किया है कि पूर्व श्लोक में " सर्वांल्लोकानीशते " सब लोकों पर ऐश्वर्य करता है । यह कह चुके हैं । उस के विपरीत न हो । तथा द्यु शब्द से सूर्य और भूमि शब्द से पृथ्वी का ग्रहण करें तो

यह शङ्का रहेगी कि अन्य लोकों का स्रष्टा क्या अन्य कोई है ? इस लिये द्यु शब्द से प्रकाशमान और भूमि शब्द से पृथ्वी के तुल्य बिना प्रकाश वाले सब लोकों का ग्रहण करना चाहिये। बहुत लोग कहते हैं कि हस्त-पादादि अवयवों के बिना जैसे कुम्हार घड़ा नहीं बना सकता ऐसे ही हाथ पाव आदि के बिना परमात्मा भी जगत् की रचना आदि नहीं कर सकता और प्रत्यक्ष भी इस मन्त्र मे बाहु चक्षु पाद मुख शब्द आये हैं, इस लिये परमात्मा में भी मुखादि स्थूल भौतिक अङ्ग हैं। ऐसा अर्थ ठीक होता है ? उत्तर—मनुष्यादि देहधारी जीवात्मा लोग इन्द्रियों के बिना अपना काम इस लिये नहीं कर सकते कि वे जीवात्मा एकदेशीय केवल अपने २ देहस्थ हृदय में वास करते हैं और जिस वस्तु को वे देखा, छूना, चखना, सुनना, सूंघना चाहते हैं, वह वस्तु बाहर अन्य देश में है, इस कारण वे जीवात्मा मध्यस्थ इन्द्रियों के बिना उन २ वस्तुओं को न छू सकते हैं, न पी सकते हैं, न देख सकते हैं, न चख सकते हैं। दृष्टान्त मे कुम्हार का जीवात्मा उस के हृदय में है, मिट्टी चाक पर है जो कि उस के हृदय से बहुत दूर है, इस लिये जीवात्मा उस मिट्टी को बिना हाथ रूपी मध्यस्थ साधन के कैसे छुवे। यथार्थ में तो देखने छूने सुनने चखने वाला जीवात्मा ही है तथापि दूरी पर सब पदार्थ हैं इस लिये इन्द्रियों के बिना उन का ग्रहण नहीं हो सकता परन्तु जैसे परमात्मा जीवात्मा के समीप क्या उस मे व्यापक ही है अत परमात्मा के ग्रहण में किसी इन्द्रिय की आवश्यकता नहीं इसी प्रकार परमात्मा सर्वत्र है उस से कोई वस्तु दूर नहीं इस लिये उसे किसी वस्तु के देखने के लिये मध्यस्थ आख की आवश्यकता नहीं, सुनने के लिये कान की, चखने के लिये रसना की, पकड़ने के लिये हाथों की और ठहरने के लिये पावों की आवश्यकता नहीं। इस लिये इस मन्त्र का यह अर्थ ठीक है कि सब ओर देखता है। सब ओर सम्मुख है। सब ओर से पकड़े हुवे है। सब ओर से ठहरा हुआ है इत्यादि। और उसी अपने सामर्थ्य-रूप इन्द्रियसमुदाय से जगत् को रचता और प्राण देता=जिवाता है॥

**यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः।**

**हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥४॥**

भावार्थ—(यः) जिस (देवानाम्) देवतों के (प्रभवः) उत्पत्तिस्थान (च) और (उद्भवः) लयस्थान (च) और स्थितिस्थान (विश्वाधिपः)

सब के स्वामी ( रुद्रः ) पापियों के रुलाने वाले ( महर्षिः ) सर्वज्ञ ने ( पूर्वम् ) प्रथम ( हिरण्यगर्भम् ) ब्रह्माण्ड को ( जनयामास ) उत्पन्न किया ( सः ) वह ( नः ) हम को ( शुभया, बुद्ध्या ) अच्छी बुद्धि से ( संयुनक्तु ) युक्त करे ॥

अग्नि वायु आदि सब देवता परमेश्वररूप ही आधार में उत्पन्न हुवे उसी में स्थित हैं और उसी मे लय को प्राप्त होते हैं। वही सब का स्वामी है। वह दुष्टों को दण्ड देता=न्याय करता है। वह बड़ा ऋषि=ज्ञानी है। हिरण्य अर्थात् सूर्यादि तेजस्वियों को अपने गर्भ अर्थात् भीतर रखने वाले ब्रह्माण्ड को वही उत्पन्न करता है। वह कृपया हम को सुमति दे ॥ ४ ॥

या ते रुद्र शिवा तनूरघोराऽपापकाशिनी ।
तया नस्तनुवा शन्तमया गिरिशन्ताभिचाकशीहि ॥ ५ ॥

भाषार्थः-( रुद्र ) हे रुद्र ! ( या ) जो ( ते ) आप का ( शिवा ) कल्याणमय ( अघोरा ) शान्त ( अपापकाशिनी ) पापनाशक ( तनूः ) विस्तृतस्वरूप है ( गिरिशन्त ) हे वेदवाणी में सुख के दाता ! ( तया ) उसी ( शन्तमया ) कल्याणमय ( तनुवा ) विस्तृतस्वरूप से ( नः ) हम को ( अभिचाकशीहि ) देखिये ॥

यहां परमात्मा को रुद्र इस लिये कहा है कि यद्यपि आप दुष्टों को रुलाते और दुःखदायक होकर दण्ड देते हैं परन्तु आप अपने भक्त आज्ञाकारी हम सेवकों को अपने कल्याणमय शान्तस्वरूप से देखिये अर्थात् कृपादृष्टि कीजिये ॥ यही मन्त्र यजुः अ० १६ मं० २ भी है, केवल वहां "तन्वा" और यहां "तनुवा" इतना पाठभेद है ॥ ५ ॥

यामिषुं गिरिशन्त हस्ते बिभर्ष्यस्तवे ।
शिवां गिरित्र तां कुरु माहिंसीः पुरुषं जगत् ॥ ६ ॥

भाषार्थः-( गिरिशन्त ) हे वेदवाणी के अनुवर्त्तियों को सुख के प्रसारक ! तुम ( याम् ) जिस ( इषुम् ) वाण को ( हस्ते ) अपने आनन्दस्वरूप में ( बिभर्षि ) धारण करते हो ( ताम् ) उस को शिवाम् सुखदायक ( कुरु ) करो वा करते हो ( गिरित्र ) हे धर्मात्माओं के रक्षक ! तुम ( जगत ) ज्ञानी ( पुरुषम् ) पुरुष को ( मा, हिंसीः ) मत मारो वा नहीं मारते हो ॥

मुक्तपुरुष, परमात्मा के आश्चर्यस्वरूप को साक्षात् करता हुवा स्तुति करता है कि धन्य हो प्रभो ! जो आप पापियों के प्रति फेंकने के लिये

अपने आनन्दस्वरूप हाथ में न्यायव्यवस्थारूप वाण को धारण करते हैं, वही वाण, ज्ञानी पुरुषों के प्रति कल्याणमय कर देते हैं। यद्यपि यह आश्चर्य और विलक्षण बात है कि आप के वही वाण, पापियों पर छूटते उन को दण्ड देते हैं और उन्हीं को आप ऐसा आनन्दमय कर देते हैं कि ज्ञानी पुरुष की उन से हिंसा नहीं होती प्रत्युत स्वभक्त पुरुषों की रक्षा होती है। तथापि आप के एकरसत्व में बाधा नहीं आती। जिस प्रकार वही प्रचण्डकिरणी सूर्य अपने जिन किरणरूपी वाणों के प्रभाव से किन्हीं वृक्ष वल्ली आदि को सुखाता फूकता है, वही सूर्य अपने उन्हीं किरणों से सुन्दर आनन्ददायक पौधों अङ्कुरों को उगाता भी है और सूर्य एकरस बना रहता। किन्तु जैसी जैसी अवस्था पत्र पुष्प वृक्ष लतादि की होती है, तद्-नुरूप ही फल एकरस सूर्य से होता है। इसी प्रकार आप भी अपनी एक-रस न्यायव्यवस्था और स्वरूप से ही पाप के करने वालों को दुःख दण्ड-दायक और पुण्यात्माओं को सुखदायक होते हो ॥ ६ ॥

ततः परं ब्रह्म परं बृहन्तं, यथानिकायं सर्वभूतेषु गूढम्।
विश्वस्यैकं परिवेष्टितारमीशं तं ज्ञात्वाऽमृता भवन्ति ॥७॥

भावार्थः-बीच में दो वेदमन्त्रों से परमात्मा की स्तुति प्रार्थना कह कर अब फिर पूर्व आये चतुर्थ श्लोक से सङ्गति कर के कहते हैं-(ततः) उस से (परम्) परे (तम्) उस (ब्रह्म) ब्रह्म (बृहन्तम्) बड़े (यथानिकाय, सर्वभूतेषु, गूढम्) यथास्थान, सर्वभूतों में, छिपे हुवे (विश्वस्य, एक, परिवेष्टितारम्) संसार के, एक बाहर भीतर से लपेटने वाले (ईशम्) अधिष्ठाता को (ज्ञात्वा) जान कर (अमृताः) अमर (भवन्ति) होते हैं॥

चतुर्थ श्लोक में कहा था कि ब्रह्माण्ड को परमात्मा ने उत्पन्न किया। अब कहते हैं कि (ततः, परं) उस से परे अर्थात् ब्रह्माण्ड के अतिरिक्त हो कर वर्त्तमान ब्रह्म को जानने से मोक्ष होता है अर्थात् ब्रह्माण्ड ही को ब्रह्म न समझने लगे। वह मुक्तात्मा कहता है कि यही ब्रह्म उस ब्रह्माण्ड का स्रष्टा परन्तु ब्रह्माण्ड से भिन्न महान् सर्वत्र व्याप्त और सब को बाहर से भी लपेटने वाला सब का ईश है, इसी के ज्ञान से मैं और अन्य मुमुक्षु मुक्ति पाते हैं ॥ ७ ॥

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।
तमेव विदित्वाऽति मृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥८॥

भाषार्थः—मुक्त वा जीवन्मुक्त पुरुष परमात्मा के स्वरूप को साक्षात् कर के कहता है कि ( अहम् ) मैं ( एतम् ) इस ( महान्तम् ) महान् ( पुरुषम् ) पूर्ण ( आदित्यवर्णम् ) प्रकाशस्वरूप ( तमसः ) अन्धकार से ( परस्तात् ) दूर रहने वाले को ( वेद ) जानता हूं ( तम्, एव, विदित्वा ) उस को, ही, जान कर ( मृत्युम् ) मृत्यु आदि दुःख को ( अत्येति ) लांघता है ॥

यह मन्त्र यजुर्वेद में ठीक ऐसा ही अ० ३१ । १८ में है, कुछ पाठभेद नहीं ॥ ८ ॥

यस्मात्परं नापरमस्ति किञ्चि-
द्यस्मान्नाणीयोन ज्यायोऽस्ति कश्चित् ।
वृक्षइव स्तब्धोदिवि तिष्ठत्येक-
स्तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्वम् ॥ ९ ॥

भाषार्थः—( यस्मात् ) जिस से अधिक ( परम् ) दूर ( अपरम् ) समीप ( किञ्चित् ) कुछ ( न, अस्ति ) नहीं है । ( यस्मात् ) जिस से ( अणीयः ) अतिसूक्ष्म ( कश्चित् ) कोई ( न ) नहीं । ( ज्यायः ) बड़ा भी ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( दिवि ) आकाश में ( वृक्ष इव ) वृक्ष सा ( स्तब्ध ) निश्चल ( तिष्ठति ) स्थिर है ( एकः ) एकले ही ( तेन ) उस ( पुरुषेण ) पुरुष से ( इदम् ) यह ( सर्वम् ) सब ( पूर्णम् ) पूरा है ॥

यहां जो सूक्ष्मता कही है वह स्वरूपापेक्ष है और महत्ता देशापेक्ष है। अर्थात् बड़े देश में वर्तमान है पर स्वरूप से अतिसूक्ष्म है । और उस के समान दूर समीप इस लिये कोई नहीं कि अनन्त होने से जितनी दूर तक परमात्मा है उतनी दूर तक कोई नहीं तथा अन्तर्यामी होने से जितना अधिक समीप वह है इतना समीप भी अन्य कोई नहीं ॥ ९ ॥

ततोयदुत्तरतरं तदरूपमनामयम् ।
य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्त्यथेतरे
दुःखमेवापि यन्ति ॥ १० ॥

भावार्थः-( ततः ) उस से ( यत् ) जो ( उत्तरतरम् ) परे से परे है ( तत् ) वह ( अरूपम् ) अदृश्य और ( अनामयम् ) दुःखरहित है ( ये ) जो ( एतत् ) इस को ( विदुः ) जानते हैं ( ते ) वे ( अमृताः ) अमर ( भवन्ति ) हो जाते हैं ( अथ ) और ( इतरे ) अन्य ( दुःखम् ) दुःख को ( एव ) ही ( अपि ) निश्चय ( यन्ति ) प्राप्त होते हैं ॥

अर्थात् इस कार्य्य जगत् से परे जो कारण प्रकृति, उस से भी परे जो ब्रह्म है वह रूप तथा रोग दुःख से रहित है, इस लिये जो उसे साक्षात् करते हैं वे ही दुःखरहित हो कर मुक्त होते हैं, अन्य लोग दुःख ही भोगते हैं ॥ १० ॥

सर्वाननशिरोग्रीवः सर्वभूतगुहाशयः ।
सर्वव्यापी स भगवांस्तस्मात्सर्वगतःशिवः ॥ ११ ॥

भावार्थः-( सर्वाननशिरोग्रीवः ) जिस में सर्वत्र ही मुख शिर और ग्रीवादि का सामर्थ्य है । ( सर्वभूतगुहाशयः ) जो सब प्राणियों के हृदय में स्थित ( सर्वव्यापी ) सर्वत्र व्यापक है ( सः ) वह ( भगवान् ) ऐश्वर्य वाला है ( तस्मात् ) इस कारण से ( शिवः ) आनन्दस्वरूप और ( सर्वगतः ) विभु है ॥

तात्पर्य्य यह है कि मनुष्यादि प्राणियों के जहां मुख हैं वहां शिर नहीं जहां शिर हैं वहां कण्ठादि नहीं परन्तु यह इस लिये है कि स्थूल पदार्थ एक स्थान में एक ही हो सकता है । किन्तु परमात्मा सूक्ष्मातिसूक्ष्म होने से अपने में सर्वत्र ही सब अङ्गों से होने वाले कामों का सामर्थ्य रखता है परन्तु तौ भी वह प्राणियों के हृदय में प्रतीत होता है और यद्यपि हृदय में प्रतीत होता है तथापि हृदय में परिच्छिन्न ( महदूद ) नहीं, किन्तु सर्वव्यापक और ऐश्वर्ययुक्त तथा आनन्दस्वरूप है ॥ ११ ॥

महान्प्रभुर्वै पुरुषः सत्त्वस्यैष प्रवर्त्तकः ।
सुनिर्मलामिमां प्राप्तिमीशानोज्योतिरव्ययः ॥ १२ ॥

भावार्थः-( एषः ) यह ( महान् ) अनन्त है ( वै ) निश्चय ( प्रभुः ) सब का स्वामी है ( पुरुषः ) परिपूर्ण है ( सत्त्वस्य ) भलाई का (प्रवर्त्तकः) प्रवृत्त करने वाला है ( अव्ययः ) अविनाशी है ( ज्योतिः ) प्रकाशमय है और

( इमां, सुनिर्मलां, प्राप्तिम् ) इस, निर्मल, मुक्तावस्था का ( ईशानः ) अधिकारी [मालिक ] है ॥

मुक्तपुरुष परमात्मा को साक्षात् करता हुवा कहता है कि अहो ! यही महान् आत्मा है, सर्वस्वामी, पूर्ण भलाइयों का प्रसारक, स्वयं अविनाशी ज्योतिःस्वरूप और इस (मुझे प्राप्त हुई) निर्मल मुक्ति का अधिष्ठाता है, इसी का प्रसाद मुक्ति है ! ! ॥ १२ ॥

अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा,
सदा जनानां हृदये संनिविष्टः ।
हृदा मन्वीशो मनसाऽभिक्लृप्तो
य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ १३ ॥

भाषार्थः-( अङ्गुष्ठमात्रः ) हृदय देश में उपलभ्यमान ( पुरुषः ) पूर्ण ( अन्तरात्मा ) अन्तर्यामी ( सदा ) सदा ( जनानाम् ) प्राणियों के ( हृदये ) हृदय में ( संनिविष्टः ) प्रविष्ट है ( मनसा ) मनन शक्ति वाले ( हृदा ) हृदय से ( अभिक्लृप्तः ) प्राप्त होता है ( मन्वीशः ) मन का स्वामी मन को जानने वाला है ( ये ) जो लोग ( एतत् ) इस को ( विदुः ) जानते हैं ( ते ) वे ( अमृताः ) अमर ( भवन्ति ) हो जाते हैं ॥

हृदय में अंगूठे के परिमाण अवकाश है, उसी में परमात्मा उपलब्ध होने से अङ्गुष्ठमात्र कहाते हैं । परन्तु वे पुरुष अर्थात् सर्वत्र पूर्ण हैं । और सब किसी के हृदय में भी उपलब्ध नहीं होते किन्तु मननशील हृदय से मिलते हैं । तो क्या वे केवल हृदय में ही हैं ? नहीं, किन्तु सर्वत्र पूर्ण हैं । तो क्या कभी कहीं और कभी कहीं तथा हृदय में भी इसी प्रकार सर्वत्र पूर्ण हैं ? नहीं किन्तु सदा ही सब के हृदय में और बाहर भी पूर्ण हैं । यह आशय है ॥ १३ ॥

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ।
स भूमिं विश्वतो वृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम् ॥ १४ ॥

भाषार्थः-( सहस्रशीर्षा ) जिस में अनन्त शिर हैं ( सहस्राक्षः ) जिस में अनन्त आंख हैं ( सहस्रपात् ) जिस में अनन्त पांव हैं ( पुरुषः ) जो पूर्ण है ( सः ) वह ( भूमिम् ) जगत् को ( विश्वतः ) सब ओर से ( वृत्वा ) आवृत-

कर के ( दशाङ्गुलम् ) दशाङ्गुल को ( अति, अतिष्ठत् ) लाघ कर, वर्त्तमान है ।

यह मन्त्र यजुर्वेद और ऋग्वेद के प्रसिद्ध पुरुषसूक्तों में आया है । यजुः में ३१ अ० का मन्त्र १ । ऋग् में अष्टक ८ अ० ४ व० १७ में है । केवल इतना पाठभेद है कि वेद में "सर्वत." यहां "विश्वतः" । वेद में "स्पृत्वा" यहां "वृत्वा" परमात्मा में शिर आदि अङ्गों के न होने से इस मन्त्र की व्यवस्था भी "विश्वतश्चक्षु०" पूर्व कह आये हैं, उसी के अनुसार जानो । दशाङ्गुल शब्द के कई अर्थ हो सकते हैं—दशाङ्गुलपरिमाण का हृदय, वा ५ तन्मात्रा ५ भूत, ये दश, वा १ प्रकृति ५ महाभूत ४ अन्तःकरणचतुष्टय ये दश, वा दश इन्द्रियां, वा दश दिशा इत्यादि अन्य भी दश सख्या वाले जगत् के ऐसे पदार्थ जिन से प्रायः सम्पूर्ण जगत् भरा है वे सब भी परमात्मा के सामने अङ्गुल समान तुच्छ परिमित वा परिच्छिन्न हैं, वह इन दशाङ्गुलात्मक वस्तुओं को उल्लङ्घन करके वर्त्तमान है अर्थात् हृदय, दश दिशा दश इन्द्रिया इत्यादि मे बन्धा नहीं किन्तु इन से बाहर भी है ॥ १४ ॥

पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम् ।
उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति ॥ १५ ॥

भावार्थः—मुक्त पुरुष परमात्मा को साक्षात् करके कहता है कि—( इदं, सर्वम् ) यह सब ( यत, भूतम् ) जो, पूर्व भी था ( च ) और (यत, भव्यम्) जो आगे भी होगा ( एव ) ही ( पुरुष ) परिपूर्ण है । ( यत् ) जो (अन्नेन) अन्न से ( अतिरोहति ) जीवता है [ उस का ] ( उत ) और (अमृतत्वस्य) मोक्ष का भी ( ईशानः ) स्वामी है ॥

तात्पर्य यह है कि ( इदं सर्वम् ) वर्त्तमान ( भूतम् ) भूतकाल (भव्यम्) और भविष्यत्काल में वह परमात्मा पूर्ण एकरस है और वह प्राणियो तथा मोक्ष का स्वामी है । इस मन्त्र के शाङ्करभाष्य में "यदन्नेनातिरोहति=जो अन्न से जीवता है" इस वाक्य को पुरुष परमात्मा का विशेषण करके व्याख्या की है वह असङ्गत है क्योंकि परमात्मा के विषय में शतशः प्रमाण उपस्थित हैं कि वह अन्नादि आहार की अपेक्षा नहीं रखता । जैसा कि "अनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति—दूसरा आत्मा=परमात्मा कुछ न खाता हुवा सब को देखता है" इत्यादि । यह मन्त्र भी ऋग्यजुर्वेदों के पुरुषसूक्तों में दूसरा है । केवल भव्यम् के स्थान में वेदों में भाव्यम् पाठ है ॥ १५ ॥

सर्वतःपाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।
सर्वतःश्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ॥ १६ ॥

भाषार्थः-( तत् ) वह ( सर्वतः पाणिपादम् ) सर्वत्र हाथ पांव वाला, ( सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ) सर्वत्र आंख शिर मुख वाला और (सर्वतःश्रुतिमत्॥) सर्वत्र कान वाला ( सर्वम् ) सब को (आवृत्य) घेर कर (तिष्ठति) स्थिर है ॥

तात्पर्य पूर्व भी आचुका है इस लिये स्पष्ट है ॥ १६ ॥

सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ।
सर्वस्य प्रभुमीशानं सर्वस्य शरणं बृहत् ॥ १७ ॥

भाषार्थः-( सर्वेन्द्रियगुणाभासम् ) सब इन्द्रियों का सामर्थ्य जिस में है परन्तु ( सर्वेन्द्रियविवर्जितम् ) सब इन्द्रियों से रहित ( सर्वस्य ) सब के ( प्रभुम् ) अधिष्ठाता ( ईशानम् ) स्वामी को [ मैं जानता हूं ] यह अध्याहार करना चाहिये ॥

इस से पूर्व इसी अध्याय के तीसरे "विश्वतश्चक्षुः" ११ वें " सर्वानन० ", १६ वें "सहस्रशी०" के अर्थों में जो हमने "उस के मुखादि अङ्ग न होने पर भी सामर्थ्यरूप सब अङ्ग हैं" ऐसी व्याख्या की है उस पर जो लोग अश्रद्धा करते हों वे यहां स्पष्ट देखलें कि " वह सब इन्द्रियों से विवर्जित और सब इन्द्रियों के गुणों से युक्त है" । और जो टीकाकार ऐसी व्याख्या करते हैं कि "परमार्थ में सर्वप्राणियों के मुखादि अङ्ग वस्तुतः ब्रह्म ही हैं" वे टीका भी इस श्लोक में खण्डित हो चुकी हैं ॥ १७ ॥

नवद्वारे पुरे देही हंसोलेलायते बहिः ।
वशी सर्वस्य लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च ॥१८॥

भाषार्थः-( हंसः ) सर्वज्ञ ( देही ) देहादि का स्वामी ( स्थावरस्य ) स्थावर ( च ) और ( चरस्य ) जङ्गम ( लोकस्य ) संसार का ( वशी ) वश में रखने वाला ( नवद्वारे ) नवद्वार वाले ( पुरे ) देह में और (बहिः) बाहर भी ( लेलायते ) प्रकाशमान है ॥

अद्वैतवादी टीकाकारों ने हंसः और देही इन दो पदों को जीवात्मा का विशेषण करके उत्तरार्ध श्लोक में परमात्मा की स्तुति है, उस से मिला कर अद्वैतपक्ष का पोषण किया है । यह उन सब की व्याख्या पूर्वापरविरुद्ध है । क्योंकि पूर्व तो यह कह आये हैं कि "सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविव

र्जितम्" अर्थात् वह सब इन्द्रियों के गुणों वाला परन्तु सब इन्द्रियों से रहित है और यहां देही और हंस का देहाभिमानी और चलने वाला अर्थ करते हैं, सो विरुद्ध है। इस से अगले श्लोक में भी "अपाणिपादो०" कहेंगे, अतः उस से भी विरुद्ध है। तथा प्रकरण भी परमात्मा का ही अध्यायारम्भ से अध्यायसमाप्तिपर्यन्त है इस लिये हमने जो हंसः का अर्थ सर्वज्ञ किया है वह ठीक है। हन् धातु का गति के अन्तर्गत ज्ञान अर्थ भी है। उसी का यहां ग्रहण करना चाहिये। देही पद का यह तात्पर्य है कि जगत् के पदार्थ देह से उपलक्षित हैं, उन सब का अधिष्ठाता स्वामी परमात्मा ही यहां देही समझना चाहिये। जैसे कि धनी वनी गृही इत्यादि में धन वन गृह के स्वामी का अर्थ हैं। "लेलायते" का अर्थ भी अद्वैतवादी टीकाकारों ने "चलता है" किया है, परन्तु लेला धातु कण्ड्वादिगण में प्रकाश=दीप्ति अर्थ में है इस लिये परमात्मा के पक्ष में "प्रकाशमान है" यही अर्थ ठीक है। दो नाक के, दो आखों के, दो कानों के, एक मुख ये ७ ऊपर तथा दो नीचे के सब नौ द्वार वाले देहरूप नगरों में और बहिः इस से बाहर भी परमात्मा प्रकाशमान है। जीवात्मा अर्थ में यह भी नहीं घट सकता, क्योंकि वह देह से बाहर प्रकाशमान नहीं है ॥ १८ ॥

अपाणिपादोजवनोग्रहीता,
पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः।
स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति वेत्ता,
तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम् ॥ १९ ॥

भावार्थः-( अपाणिपादः ) हाथ पांव से रहित है (जवनः) परन्तु पांव का काम करता है और ( ग्रहीता ) हाथ का काम करता है ( सः ) वह (अकर्णः) कान से रहित है पर ( शृणोति ) सुनता है। ( अचक्षुः ) आंख से वर्जित है ( पश्यति ) परन्तु देखता है ( च ) और ( तस्य ) उस का (वेत्ता) मन ( न, अस्ति ) नहीं है तो भी ( सः ) वह ( वेद्यम् ) ज्ञातव्य सब को ( वेत्ति ) जानता है ( तम् ) उस को ( अग्र्यम् ) मुख्य ( महान्तं, पुरुषम् ) बड़ा पुरुष ( आहुः ) कहते हैं ॥

अर्थात् वह इन्द्रिया और मन नहीं रखता पर इन्द्रियों और मन का काम कर सकता है। यहा मन को कर्तृवाचक रखने का कारण व्याकरणानुसार सौकर्यातिशयविवक्षा है ॥ १९ ॥

अणोरणीयान्महतोमहीया-
नात्मा गुहायां निहितोऽस्य जन्तोः।
तमक्रतुं पश्यति वीतशोको,
धातुः प्रसादान्महिमानमीशम् ॥ २० ॥

भावार्थः-( अणोः ) सूक्ष्म जीव से ( अणीयान् ) अतिसूक्ष्म ( महतः ) महत्तत्त्व से ( महीयान् ) अत्यन्त बड़ा ( आत्मा ) ईश्वर ( अस्य, जन्तोः ) इस प्राणी के (गुहायाम्) हृदय में (निहितः) स्थित है (तम्) उस (अक्रतुम्) कर्मरहित ( महिमानम् ) बड़े ( ईशम् ) स्वामी को ( वीतशोकः ) विशोक पुरुष (धातुः प्रसादात्) परमात्मा की कृपा से (पश्यति) देखता वा जानता है॥ अर्थात् अत्यन्त सूक्ष्म है इत्यादि कारणों से उसे सब कोई नहीं जान सकता किन्तु वीतशोक ज्ञानी जिस पर ईश्वर कृपा करते हैं वही कठिन से कभी कोई विरला जान सकता है ॥ २० ॥

वेदाहमेतमजरं पुराणं सर्वात्मानं सर्वगतं विभुत्वात्,
जन्मनिरोधं प्रवदन्ति यस्य ब्रह्मवादिनोहि प्रवदन्ति नित्यम्
इति श्वेताश्वतरोपनिषदि तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

भावार्थः-मुक्तात्मा पुरुष सम्पूर्ण अध्याय में परमात्मा की अनेक प्रकार स्तुति कर के उपसंहार में कहता है कि-( अहम् ) मैं ( एतम् ) इस ( अजरम् ) बुढ़ापे से रहित ( पुराणम् ) सनातन ( सर्वात्मानम् ) सब के भीतर रहने वाले ( विभुत्वात् ) व्यापक होने से जिस को ( सर्वगतम् ) सर्वत्र उपस्थित ( प्रवदन्ति ) कहते हैं, उस को ( वेद ) जानता हूं (ब्रह्मवादिनः) ब्रह्मवादी लोग ( यस्य ) जिस का ( जन्मनिरोधम् ) जन्म न होने को ( हि ) निश्चय ( नित्यम् ) नित्य ) प्रवदन्ति ) कहते हैं ॥

इस अध्याय में जो बार बार अनेक प्रकार से परमात्मा की स्तुति वर्णन की है सो पुनरुक्ति दोष नहीं किन्तु अतिसूक्ष्म विषय के दृढ़ करने के लिये है और मुक्तात्मा को परमात्मा के साक्षात्कार से असीम आनन्द होता है इस लिये भी वह बारंबार परमात्मा का वर्णन करता है ॥ २१ ॥

यह तुलसीरामस्वामिकृत श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य में ईश्वर-
गुणकीर्त्तनविषयक तृतीय अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

—:*:—

य एकोऽवर्णो बहुधा शक्तियोगाद्
वर्णाननेकान्निहितार्थो दधाति ।
वि चैति चान्ते विश्वमादौ स देवः
स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु ॥ १ ॥

भावार्थः—इस प्रकार तीसरे अध्याय में योगी मुक्ति को पाकर आनन्द से परमात्मा की स्तुति करता है, यह कह कर, अब वे श्वेताश्वतरादि ऋषि लोग तत्त्व के ज्ञाता, "किं कारणम्०" इत्यादि प्रश्न के उत्तर समझने वाले, परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति इन ३ पदार्थों को मुख्य कारण जान कर भी अभ्यास के लिये इस ग्रन्थ के वाक्यों, वेदवाक्यों और ग्रन्थान्तरों से बार बार इसी तात्पर्य को दृढ करते हुवे चौथे अध्याय का आरम्भ करते हैं। उस में प्रथम परमात्मा की प्रार्थना करते हैं:—

(यः) जो (एकः) अद्वितीय (अवर्णः) अरूप और (निहितार्थः) स्वार्थ-रहित (अनेकान्) अनेक (वर्णान्) रूपों को (बहुधा) बहुत प्रकार से (आदौ) सर्गारम्भ में (दधाति) धारण करता (च) और पोषण करता है (च) और (अन्ते) प्रलयकाल में (विश्वम्) सब जगत् को (वि, एति) नाश को प्राप्त करता है (सः) वह (नः) हम को (शुभया, बुद्ध्या) पवित्र, बुद्धि से (संयुनक्तु) संयुक्त करे ॥

तात्पर्य यह है कि जो स्वयम् अरूप होकर अनेक रूपवान् जगत् के पदार्थों को बनाता, पालता और प्रलय करता है वह परमात्मा हमें ऐसी ही शुद्ध निर्मल बुद्धि से युक्त रक्खे जिस से हम को कभी संशय न घेरें ॥१॥

पुनः परमात्मानमेव विशिनष्टि—

तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदापस्तत्प्रजापतिः ॥ २ ॥

भावार्थः-पुनरपि परमात्मा की ही स्तुति करते हैं कि [ तत्, एव, अग्निः ) वह, ही, अग्नि है (तत्, आदित्यः) वह आदित्य है ( तत्, वायुः) वह, वायु है (तत्, उ, चन्द्रमाः ) वह, ही, चन्द्रमा है ( तत्, एव, शुक्रम् ) वह, ही, शुक्र है ( तत्, ब्रह्म ) वह, ब्रह्म है ( तत्, आपः ) वह, अप् है ( तत्, प्रजापतिः ) वह प्रजापति कहाता है ॥

अर्थात् एक ही परमात्मा अनेक गुणों से अनेक नाम वाला है। सर्वपूज्य होने से अग्नि, अखण्ड होने से आदित्य, सर्वसंचारकारक होने से वायु, सब को आनन्ददायक होने से चन्द्रमा, अति शीघ्रकारी होने से शुक्र, बड़ा होने से ब्रह्म, व्यापक होने से अप् और प्रजा का पालक होने से प्रजापति कहाता है ॥ २ ॥

अनन्तरं जीवात्मनोविचित्रामवस्थामाह-

त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी ।
त्वं जीर्णोदण्डेन वञ्चसि त्वं जातोभवसि विश्वतोमुखः ३

भावार्थः-अब जीवात्मा के विषय में कहते हैं कि-( त्वम् ) तू [ स्त्री ] स्त्रीदेहधारी (त्वम्) तू ( पुमान् ) पुरुषदेहधारी (त्वम्) तू (कुमारः ) कुमार अवस्था वाला (उत, वा) और (कुमारी) कन्या (असि) हो जाता है (त्वम्) तू (जीर्णः) वृद्ध (दण्डेन) लाठी से (वञ्चसि) चलता है (त्वम्) तू ( जातः ) जन्म को प्राप्त हुवा (विश्वतोमुखः) नानायोनिगत (भवसि ) होजाता है ॥

वे श्वेताश्वतरादि ऋषि लोग, जीवात्मा के तत्त्व को जानकर प्रत्येक अपने २ आत्मा को सम्बोधन करके कहते हैं कि हे जीवात्मन् ! तू वास्तव में अप्राकृत होकर भी कर्मानुसार हमारे हृदय देश में वास करता हुवा कभी ( स्त्री-पुरुष ) युवा हो जाता है, कभी ( कुमार-कुमारी ) बालक हो जाता है और कभी वृद्ध होजाता है । कैसी विचित्र बात है कि तू स्वच्छ, चेतन, प्रकृति से बना न होकर भी शुभाशुभ कर्मों से विवश हुवा सब कुछ भोगता है ! तुझे चाहिये कि इस जन्ममरणादि अनेक रूप के दुःख से छूटने का उपाय करे । अद्वैतवादियों ने इस मन्त्र की इस प्रकार व्याख्या की है कि "परमात्मा ही जीवात्मा होकर बाल वृद्धादि बनता है"। परमात्मा देहादिरहित है, इस कारण ऐसी व्याख्या करना ठीक नहीं । यह मन्त्र अथर्व कां० १० अनु० ४ सू० ८ मं० २७ में का है । इस से अगला

मन्त्र यहां यह है (त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी। त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः) (उतैषां पितोत वा पुत्रएषामुतैषां ज्येष्ठ उत वा कनिष्ठः०) जिस का अर्थ यह है कि " जीवात्मा हृदय देश में रह कर किसी का पिता, किसी का पुत्र, किसी से छोटा, किसी से बड़ा बनता है, गर्भवास करता है। " इन दोनो मन्त्रों से जीवात्मा की गति और स्त्री से पुरुष, पुरुष से स्त्री देह वाला होना भी सिद्ध होता है ॥ ३ ॥

इदानीमुपादानकारणं प्रधानमाह–

नीलः पतङ्गोहरितोलोहिताक्ष-
स्तडिद्गर्भऋतवः समुद्राः।
अनादिमत्त्वं विभुत्वेन वर्त्तसे,
यतोजातानि भुवनानि विश्वा ॥ ४ ॥

भाषार्थः–अब प्रकृति का वर्णन करते हैं कि–(अनादिमत्) हे अनादि (त्वम्) तू (विभुत्वेन) विभुता होकर (वर्त्तसे) वर्त्त रहा है (यतः) जिस से (नीलः) नीलवर्ण (पतङ्गः) सूर्य (हरितः) हरितवर्ण (लोहिताक्षः) रक्तवर्ण (तडिद्गर्भः) मेघ (ऋतवः) ऋतुएँ (समुद्राः) समुद्र, इसी प्रकार (विश्वा) सब (भुवनानि) लोक लोकान्तर (जातानि) उत्पन्न हुवे हैं ॥

तात्पर्य यह है कि जब तत्व का ज्ञान हो जाता है तब अप्रत्यक्ष पदार्थ भी प्रत्यक्ष से विदित होने लगते हैं। तो श्वेताश्वतरादि ऋषियों को जब तत्त्वज्ञान प्राप्त हुवा तब उन को अव्यक्त उपादान कारण, व्यक्त प्रतीत होने लगा। तब वे उस प्रकृति नामक उपादान कारण के विषय में सम्बोधन कर के कहते हैं। यद्यपि जड़ पदार्थ को सम्बोधन करना अयुक्त सा प्रतीत होता है तथापि प्राचीन और नवीन काव्यों को देखने से विदित होता है कि यह भी एक शैली भाषा की थी और है। केवल तात्पर्य का ग्रहण करना चाहिये कि उन ऋषियों ने प्रकृति को अनादि जाना और नील वर्ण के शनैश्चरादि लोक, हरित वर्ण के बुधादि लोक, रक्तवर्ण के मङ्गलादि लोक, सूर्य और उस के प्रभाव से ऋतु, समुद्र तथा अन्य सब भुवन प्रकृति से ही उत्पन्न हुवे हैं। इन सब ज्ञात और अज्ञात लोकों के कारणभूत प्रकृति का हम को अन्त नहीं सूझता इस लिये प्रकृति हमारी दृष्टि में विभु (अनन्त) सी है। यद्यपि परमात्मा प्रकृति से बड़ा है क्योंकि वह इस का आधार है

परन्तु तौ भी प्रकृति का ओर छोर हमारी समझ से बाहर है, इस कारण यह कहा गया कि ( विभुत्वेन वर्त्तसे ) अहो प्रधान ! तू अविभु होकर भी विभु के समान वर्त्तता है । ( विभुत्वेन ) यह इत्थंभूतलक्षण अर्थ में तृतीया विभक्ति है । "इत्थंभूत" उस को कहते हैं कि "वैसा न हो, पर वैसा प्रतीत होता हो" जो प्रकृति विभु नहीं तौ भी विभु सी विदित होती है ॥ ४ ॥

इदानीं परमात्मा जीवात्मा प्रकृतिश्चेति त्रयमेकत्राह-

अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां
बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः ।
अजोह्येकोजुषमाणोऽनुशेते
जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः ॥ ५ ॥

भावार्थः-अब परमात्मा जीवात्मा प्रकृति इन तीनों का वर्णन करते हैं कि-( एकाम् ) एक, ( सरूपाः, बह्वीः, प्रजाः, सृजमानाम् ) अपने सी, बहुत, प्रजा को, उत्पन्न करती हुई ( लोहितशुक्लकृष्णाम् ) रजः सत्व तमः वाली ( अजाम् ) अनादि प्रकृति को ( एकः, अजः ) एक अजन्मा जीवात्मा (जुषमाणः ) सेवता हुआ ( अनुशेते ) लिपटता है । परन्तु ( अन्यः, हि, अजः ) दूसरा, अजन्मा परमात्मा ( भुक्तभोगाम् ) जीव से भोगी हुई ( एनाम् ) इस [ प्रकृति ] को ( जहाति ) नहीं लिपटता ॥

एक अजा प्रकृति, दो अज-जिन में से एक जीवात्मा है जो त्रिगुणात्मक जगत् के कारण प्रकृति से लिप्त होता है और दूसरा परमात्मा पृथक् रहता है ॥५॥

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समानं वृक्षं परिषस्वजाते ।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्व-
त्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥ ६ ॥

भावार्थः-उक्त विषय में ऋग्वेद अष्टक २ अध्याय ३ वर्ग १७ की ऋचा को कहते हैं कि-( द्वा ) दो ( सुपर्णा ) पक्षी ( सयुजा ) साथ मिले हुवे ( सखाया ) मित्र से हैं और ( समानम् ) अपने समान ( वृक्षम् ) वृक्ष को ( परिषस्वजाते ) सब ओर से लिपटे हैं ( तयोः ) उन दोनों में से ( अन्यः ) एक तो ( पिप्पलम् )

फल को ( स्वादु ) स्वादु मना कर ( अत्ति ) खाता है और ( अन्यः ) दूसरा ( अनश्नन् ) न खाता हुवा ( अभिचाकशीति ) साक्षिमात्र है ॥

प्रकृतिरूप एक वृक्ष है । इसे वृक्ष की उपमा इस कारण दी है कि वृक्ष शब्द-छेदन अर्थ वाले "व्रश्चू" धातु से बना है । प्रकृति विकृत होती और छिन्न भिन्न होती रहती है । इस वृक्ष में दो पक्षी रहते हैं, ये परमात्मा और जीवात्मा हैं । वृक्ष जड़ असमर्थ होता है और पक्षी चेतन होते हैं इस लिये इन दोनों आत्माओं को पक्षियों की उपमा दी गई है । वृक्ष को "समान" इस अंश में कहा है कि वह भी अनादि है । इन दोनो को सयुज् इस लिये कहा है कि व्याप्यव्यापकभाव से एक दूसरे से संयुक्त हैं । मित्र इस लिये कहा है कि मित्रों के समान चेतनत्वादि कई बातो में एक से हैं । भेद बड़ा भारी यह है कि एक वृक्ष के फल खाता अर्थात् कर्म और उन के फल भोगता है और दूसरा परमात्मा क्लेश-कर्मविपाकाशयो से सर्वथा पृथक् है ॥ ६ ॥

## समाने वृक्षे पुरुषोनिमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः । जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः ॥७॥

भावार्थः—अब मध्यस्थ जीवात्मा के एक ओर प्रकृति है उस के सङ्ग से बन्धन और दूसरी ओर परमात्मा है, उस के सङ्ग से मोक्ष होता है, यह कहते हैं–( पुरुषः ) जीवात्मा (समाने) अपने समान अनादि ( वृक्षे ) छिन्न भिन्न होने वाली प्रकृति के पदार्थों में (निमग्नः) डूबा हुवा (अनीशया) परतन्त्रता से (मुह्यमानः) अज्ञानवश (शोचति) शोक करता है । (यदा) परन्तु जब (जुष्टम्) अपने में व्यापक (अन्यम्) दूसरे (ईशम्) स्ववश परमात्मा को और ( अस्य महिमानम् ) उस की बड़ाई को (पश्यति) देखता है (इति) तब (वीतशोकः) शोकरहित हो जाता है ॥

तात्पर्य यह है कि जब जीवात्मा प्रकृति के कार्यों में डूब कर आपे को भी भूल जाता है और देह को ही आत्मा समझने लगता है तो बड़े शोक होते हैं कि हाय ! मैं दुर्बल हो गया, हाय ! मेरे फोड़ा निकला है, हाय ! मेरा हाथ पांव आदि कट गया, हाय ! मेरी स्त्री वा पुत्रादि मर गया, इत्यादि प्रकार से शोकसागर में डूबता है, परन्तु जब अपने ही में व्यापक परमात्मा मे ध्यान लगाता है तो प्रकृति का ध्यान

छोड़ने से समझने लगता है कि देह से भिन्न मैं चेतन हूं। मैं दुर्बल रोगी आदि नहीं होता। मुझे तो अपने सदा सहवर्त्ती परमात्मा के आनन्द से आनन्द ही आनन्द है। ऐसी रीति से विशोक होजाता है ॥ ७ ॥

**ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन्देवा अधि विश्वे निषेदुः।**
**यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत्तद्विदुस्तइमे समासते ॥८॥**

भावार्थः क्या वेद पढ़ने से सर्व शोकों की निवृत्ति हो सकती है? इस पर यह कहते हैं कि समस्त वेदों का मुख्य तात्पर्य यह है कि मनुष्य को परमात्मा का ज्ञान हो। इस लिये यदि कोई वेद पढ़े, परन्तु परमात्मा के ज्ञान से शून्य रहे तो वेद पढ़ना निष्फल है—

(ऋचः) ऋचायें (अक्षरे) अविनाशी (परमे) परम (व्योमन्) रक्षक में, (यस्मिन्) जिस में कि (विश्वे) सब (देवाः) देवता (अधि, निषेदुः) निवास करते हैं [उसी में निवास करती हैं]। इस लिये (यः) जो कोई (तत्) उस को (न) नहीं (वेद) जानता (वह) (ऋचा) ऋचा से (किम्) क्या (करिष्यति) करेगा (इत्) परन्तु (ये) जो लोग (तत्) उस को (विदुः) जानते हैं (ते) वे लोग (इमे) ये (समासते) मोक्षधाम में विराजते हैं ॥

तात्पर्य यह है कि समस्त वेदमन्त्र और पृथिव्यादि लोक जो देवता कहाते हैं, परमेश्वर में ही वास करते हैं, इस लिये जिस ने परमेश्वर को न जाना उस का वेद पढ़ना व्यर्थ है ॥ ८ ॥

यह मन्त्र ऋग्वेद के अष्टक २ अध्याय ३ वर्ग २१ में आया है और निरुक्तपरिशिष्टकार ने इस की यह व्याख्या की है कि—

"(ऋचः) ऋचायें, (अक्षरे परमे व्यवने) अविनाशी परम रक्षक में (यस्मिन्सर्वे देवा अधिनिषण्णाः) जिस में सब दिव्य पदार्थ स्थित हैं, [उसी में स्थित हैं] (यस्तन्न वेद) जो उस को नहीं जानता (स ऋचा किंकरिष्यति) वह ऋचा से क्या करेगा (यइत्तद्विदुस्तइमे समासत इति विदुष उपदिशति) "यइत्तद्वि०" इस से विद्वानों को उपदेश करता है कि-(कतमत्तदेतदक्षरम्) कौन सा है वह अक्षर? (ओमित्येषा वागिति शाकपूणिः) शाकपूणि आचार्य उत्तर देते हैं कि "ओम्" यह वाणी है। (ऋचश्च ह्यक्षरे परमे व्यवने धीयन्ते) और ऋचायें निश्चय अविनाशी परम रक्षक में धारित हैं, (नानादेवतेषु च मन्त्रेषु) और अनेक [अग्न्यादि] देवता वाले मन्त्रों में

( एतद्ध वा एतदक्षरम् ) यही है वह यही अक्षर है ( यत्सर्वां त्रयीं विद्यां प्रति प्रतीति च ब्राह्मणम् ) जो सम्पूर्ण त्रयी विद्या के प्रति [ बराबर ] है, ऐसा ब्राह्मण में भी लिखा है" ॥ ८ ॥

छन्दांसि यज्ञाः क्रतवो व्रतानि
भूतं भव्यं यच्च वेदा वदन्ति ।
अस्मान्मायी सृजते विश्वमेत-
त्तस्मिंश्चान्यो मायया संनिरुद्धः ॥ ९ ॥

भाषार्थः-( छन्दांसि ) छन्द ( यज्ञाः ) पञ्चमहायज्ञ ( क्रतवः ) यज्ञ [ ज्योतिष्टोमादि ] ( व्रतानि ) व्रत ( भूतम् ) जो हो चुका ( भव्यम् ) जो होगा ( च ) और ( यत् ) जो कुछ ( वेदाः ) वेद ( वदन्ति ) कहते हैं, ( एतत् ) इस ( सर्वम् ) सब को ( अस्मान् ) और हम सबों को ( मायी ) परमेश्वर ( सृजते ) रचता है ( च ) और ( तस्मिन् ) उस में ( अन्यः ) दूसरा जीवात्मा है जो ( मायया ) माया से ( संनिरुद्धः ) रुकता वा बन्धता है ॥

तात्पर्य यह है कि श्वेताश्वतरादि ऋषि कहते हैं कि गायत्री आदि छन्दों, देवयज्ञादि यज्ञों, ज्योतिष्टोमादि क्रतुओं, सत्यभाषणादि व्रतों, हम सब ऋषियों और जो हो चुका उसे तथा जो होगा उसे और जो कुछ वेदों में कहा है उस सब को परमात्मा ने ही रचा था, वही अब रचता है, वही आगे रचेगा। यद्यपि वह परमात्मा अगले श्लोक में कही माया नाम प्रकृति से सब कुछ बनाता है परन्तु स्वयं निर्लेप रहता है किन्तु दूसरा आत्मा जो जीवात्मा है वह प्रकृति से बन्धता है ॥ ९ ॥

मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ।
तस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ॥ १० ॥

भाषार्थः-( मायाम् ) माया को ( तु ) तो (प्रकृतिम्) प्रकृति (विद्यात्) जाने ( तु ) और ( महेश्वरम् ) परमात्मा को ( मायिनम् ) मायी-माया वाला जाने । ( तस्य ) उस के ( अवयवभूतैः ) एकदेशस्थ महाभूतों से ( इदं सर्वं, जगत् ) यह, सब, जगत् ( व्याप्तम् ) व्याप्त है ॥

पूर्व श्लोक में "मायी" पद आया था, इस लिये इस श्लोक में माया और मायी का अर्थ बताया है कि माया यहां छल का नाम न समझना किन्तु प्रकृति का नाम माया और उस के अधिष्ठाता स्वामी परमात्मा का नाम मायी है। उस के अवयव अर्थात् एक देश में रहने वाले महाभूतों से यह जगत् व्याप्त है। अर्थात् समस्त परमात्मा में जगत् वा महाभूत नहीं किन्तु इस के एकदेश मात्र में हैं॥ १०॥

योयोनिं योनिमधितिष्ठत्येको
यस्मिन्निदं सं च विचैति सर्वम्।
तमीशानं वरदं देवमीड्यं
निचाय्येमां शान्तिमत्यन्तमेति॥ ११॥

भावार्थः-( यः ) जो ( एकः ) एकला ही ( योनिं, योनिम् ) प्रत्येक योनि का ( अधितिष्ठति ) अधिष्ठाता होकर वर्त्तमान है ( यस्मिन् ) जिस में ( इदं, सर्वम् ) यह, सब ( सम्, एति ) समाता है (च) और ( वि, एति) उपजता है ( तम् ) उस ( ईशानम् ) स्वामी ( वरदम् ) वरदाता (ईड्यम्) स्तुतियोग्य ( देवम् ) देव को ( निचाय्य ) जानकर ( इमां, शान्तिम् ) इस शान्ति को ( अत्यन्तम् ) दीर्घकालपर्यन्त ( एति ) पाता है॥

तात्पर्य यह है कि परमात्मा एक ही, समस्त योनियों का एक ही काल में अधिष्ठाता है। जीवात्मा तो किसी काल में किसी योनि में और दूसरे काल में दूसरी योनि में रहते हैं परन्तु परमात्मा एक साथ सब योनियों में साक्षिभाव से रहता है। शेष स्पष्ट है॥ ११॥

योदेवानां प्रभवश्चोद्भवश्च
विश्वाधिपोरुद्रोमहर्षिः।
हिरण्यगर्भं पश्यत जायमानं
स नोबुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥ १२॥

भावार्थः-(यः) जो ( देवानाम् ) देवतों का ( प्रभवः ) उत्पत्ति ( च ) और ( उद्भवः ) प्रलयस्थान है, ( विश्वाधिपः ) सर्वेश्वर ( रुद्रः ) दुष्टदमन ( महर्षिः ) अनन्तज्ञान वाला है, उस ( जायमानम् ) प्रतीत हुए ( हिरण्य-

गर्भम्) तेजोमय को (पश्यत) देखो (सः) वह (नः) हम को (शुभया, बुद्ध्या) पवित्र बुद्धि से (संयुनक्तु) संयुक्त करे ॥

श्वेताश्वतरादि ऋषि आपस में कहते हैं कि ऋषियो! देखो, अब यह अग्न्यादि देवों का उत्पत्ति और लयस्थान, ज्योतिर्मय, आप के हृदय में "जायमान" =प्रकट हुआ है। यह कृपया हमारी बुद्धि को पवित्र करे ॥१२॥

**योदेवानामधिपो यस्मिंल्लोका अधिश्रिताः।**
**य ईशे अस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥१३॥**

भावार्थ:—(यः) जो (देवानाम्) देवों का (अधिपः) स्वामी है (यस्मिन्) जिस में (देवाः) देव (अधिश्रिताः) ठहरे हैं (यः) जो (अस्य) इस (द्विपदः) दुपाये (चतुष्पदः) और चौपाये का (ईशे) ईश्वर है (कस्मै) उस सुखस्वरूप (देवाय) देव के लिये (हविषा, विधेम) हम भक्ति करें ॥

सब अग्न्यादि देवों का स्वामी और धर्त्ता परमेश्वर ही है। यही नहीं कि वह सब जगत् अग्न्यादि का ही स्वामी है किन्तु वह दुपाये, चौपाये आदि प्राणिवर्ग का भी स्वामी है, इस लिये उस सुखस्वरूप सुखप्रद की उपासना भक्ति करनी चाहिये ॥ १३ ॥

**सूक्ष्मातिसूक्ष्मं कलिलस्य मध्ये विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम्।**
**विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा शिवं शान्तिमत्यन्तमेति ॥१४॥**

भावार्थः—(सूक्ष्मातिसूक्ष्मम्) सूक्ष्म से अतिसूक्ष्म (कलिलस्य मध्ये) कलिल के बीच में (विश्वस्य) सब के (स्रष्टारम्) रचने वाले (अनेकरूपम्) अनेक रूप जिस की सृष्टि है (विश्वस्य) सब के (एकम्) अकेले ही (परिवेष्टितारम्) सब ओर से आच्छादन करने वाले (शिवम्) शान्त स्वरूप को (ज्ञात्वा) जान कर (अत्यन्तम्) सर्वथा (शान्तिम्) शान्ति को (एति) प्राप्त होता है ॥

गर्भाशय में स्त्री पुरुष के मिले हुवे वीर्य को वा सृष्टि के आरम्भ में हुवे आपः को कलिल कहते हैं। शेष स्पष्ट है ॥ १४ ॥

**स एव काले भुवनस्य गोप्ता विश्वाधिपः सर्वभूतेषु गूढः।**
**यस्मिन्युक्ता ब्रह्मर्षयो देवताश्च तमेवं ज्ञात्वा मृत्युपाशां-श्छिनत्ति ॥ १५ ॥**

भावार्थः-( यः ) जो ( एव ) ही ( काले ) समय पर ( भुवनस्य ) जगत् की ( गोप्ता ) रक्षा करने वाला है ( विश्वाधिपः ) सर्वेश्वर ( सर्वभूतेषु ) सब प्राणियों में ( गूढः ) अन्तर्यामी है ( यस्मिन् ) जिस में ( ब्रह्मर्षयः ) ब्रह्मर्षि लोग ( च ) और ( देवताः ) देवगण ( युक्ताः ) युक्त हैं ( तम् ) उस को ( एवम् ) ऐसे ( ज्ञात्वा ) जान कर ( मृत्युपाशान्, छिनत्ति ) मृत्यु के फांसों को, काट देता है ॥

यहां देवगण से अग्न्यादि भौतिक वा विद्वान् समझने चाहियें ॥ १५ ॥

**घृतात्परं मण्डमिवातिसूक्ष्मं ज्ञात्वा शिवं सर्वभूतेषु गूढम् ।**
**विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥१६॥**

भावार्थः-( घृतात् ) घृत से ( परम् ) अधिक ( अतिसूक्ष्मम् ) अत्यन्त सूक्ष्म ( मण्डमिव ) मण्ड के समान ( सर्वभूतेषु ) सब प्राणियों में ( गूढम् ) अन्तर्हित ( शिवम् ) कल्याणप्रद ( विश्वस्य, एकं, परिवेष्टितारम् ) जगत् के, एक, आच्छादन करने वाले ( देवम् ) देव को ( ज्ञात्वा, ज्ञात्वा ) जान कर, ही ( मृत्युपाशैः ) मृत्यु की फांसियों से ( मुच्यते ) छुटा जाता है ॥

मण्ड उस रस को कहते हैं जो सम्पूर्ण रसों से अधिक सूक्ष्म रस देह में घृतादि के भोजन से बनता है । शेष स्पष्ट है ॥ १६ ॥

**एषदेवोविश्वकर्मा महात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः ।**
**हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तो यएतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥१७॥**

भावार्थः-( एषः ) यह ( देवः ) देव है जो ( विश्वकर्मा ) जगत् का स्रष्टा ( महात्मा ) महान् आत्मा ( सदा ) सदा ( जनानाम् ) प्राणियों के ( हृदये ) हृदय में ( सन्निविष्टः ) प्रविष्ट रहता है ( हृदा ) हृदय से ( मनीषा ) बुद्धि से ( मनसा ) और मनन से ( अभिक्लृप्तः ) समर्थित किया जाता है ( ये ) जो लोग ( एतत् ) इसे ( विदुः ) जानते हैं ( ते, अमृताः, भवन्ति ) वे, अमर, हो जाते हैं ॥

तात्पर्य यह है कि ईश्वरप्राप्ति में हृदय बुद्धि और मन सब लगा देना चाहिये अर्थात् मनन बोध और चिन्ता अन्य वस्तुओं की त्याग देनी चाहिये ॥ १७ ॥

यदाऽतमस्तन्न दिवा न रात्रिर्न सन्न चासच्छिवएव केवलः।
तदक्षरं तत्सवितुर्वरेण्यं प्रज्ञा च तस्मात्प्रसृता पुराणी॥१८॥

भावार्थः-अब मुक्त पुरुष की अवस्था का वर्णन करते हैं कि-(यदा) जिस समय में (अतमः) अन्धकार नहीं होता (तत, न, दिवा) वह, न, दिन है (न, रात्रिः) न, रात्रि है। (न, सत, च, न, असत्) न, सत् होता और, न, असत् होता, किन्तु (केवलः, शिवः, एव) केवल, परमात्मा, ही होता है। (तत) वह (अक्षरम्) अविनाशी है (तत्) वह (सवितुः) जगत्पिता का (वरेण्यम्) वरणीय स्वरूप है (च) और (तस्मात्) उस से (प्रसृता) फैलने वाली (पुराणी) सनातनी (प्रज्ञा) बुद्धि वा ज्ञान है॥

तात्पर्य यह है कि मुक्त पुरुष की विलक्षण अवस्था होती है, उसे न अन्धियारा है, न दिन है, न रात्रि है, न सत् प्रतीयमान जगत् है, न असत् अर्थात् जगत् का अभाव है। केवल एक परमात्मा ही परमात्मा है और उस का सनातन ज्ञान वेद है और कुछ भान नहीं होता। जैसे अतिप्रिय स्वरूप को देखते हुवे जब हम अनन्य होजाते हैं तो यद्यपि हम पृथिवी पर खड़े होते हैं परन्तु पृथिवी को भान नहीं करते, वायु से श्वास लेते स्पर्श करते हैं परन्तु उसे भान नहीं करते। यही अवस्था उस अविनाशी वरेण्य-वरणीय परमात्मा के स्वरूप को पाकर मुक्त पुरुष की होती है॥ १८॥

नैनमूर्ध्वं न तिर्यञ्चं न मध्ये परिजग्रभत्।
न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः॥१९॥

भावार्थः-(न) न (एनम्) इस को (ऊर्ध्वम्) ऊपर से (न) न (तिर्यञ्चम्) तिरछा (न) न (मध्ये) बीच में [कोई] (परिजग्रभत्) पकड़ सकता है क्योंकि (तस्य, प्रतिमा, न, अस्ति) उस की प्रतिमा नहीं है (यस्य) जिस का (महत्) बड़ा (यशः) यश (नाम) प्रसिद्ध है॥

इस श्लोक का पूर्वार्ध यजुर्वेद अ० ३२ मं० २ का उत्तरार्ध है। और उत्तरार्ध उसी अध्याय के ३ रे मन्त्र का पूर्वार्ध है। ऋषियों ने इन दो वेदवाक्यों को हेतुपूर्वक संगत किया है कि उस को कोई ऊपर नीचे वा बीच में से कहीं से भी नहीं पकड़ सकता क्योंकि मूर्तिमान् पदार्थ पकड़े जा सकते हैं, वह अमूर्त है॥ १९॥

न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम् ।
हृदा हृदिस्थं मनसा य एनमेवं विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥२०॥

भावार्थः—( अस्य ) इस का ( रूपम् ) स्वरूप ( संदृशे ) आंख के लिये ( न ) नहीं ( तिष्ठति ) ठहरता । इसी लिये ( एनम् ) इस को ( कश्चन ) कोई ( चक्षुषा ) आंख से ( न ) नहीं ( पश्यति ) देख सकता । किन्तु ( ये ) जो लोग ( एनम् ) इस ( हृदिस्थम् ) हृदयस्थ को ( हृदा ) जी से (मनसा) मननशक्ति से ( एवम् ) ऐसे ( विदुः ) जानते हैं ( ते ) वे लोग ( अमृताः, भवन्ति ) अमर, हो जाते हैं ॥

क्योंकि उस का रूप अर्थात् उस की सत्ता अत्यन्त सूक्ष्म होने से आंख से देखने में नहीं आ सकती इस लिये उसे कोई आंख से नहीं देखता । यद्यपि वह वाणी और मन का भी विषय नहीं परन्तु यहां " मन " कहने से जीवात्मा की उस शक्ति का ग्रहण करना चाहिये जिस शक्ति के बल से जीवात्मा प्राकृत मन से काम लेता और जिस के बिना प्राकृत मन होते हुवे भी कुछ विचार नहीं हो सकता ॥ २० ॥

अजात इत्येवं कश्चिद्भीरुः प्रपद्यते ।
रुद्र ! यत्ते दक्षिणं मुखं तेन मां पाहि नित्यम् ॥२१॥

भावार्थः—( रुद्र ) हे रुद्र ! ( अजातः ) आप अजन्मा हैं ( इति ) इस कारण ( कश्चित् ) कोई ( भीरुः ) जन्म से डरने वाला ( एवम् ) इस प्रकार ( प्रपद्यते ) शरण जाता है, कि ( ते ) आप का ( यत् ) जो ( दक्षिणम् ) अत्यन्त चतुर [ ज्ञानयुक्त ] ( मुखम् ) साक्षात्भाव है ( तेन ) उस से (माम्) मेरी ( नित्यम् ) नित्य ( पाहि ) रक्षा कीजिये ॥

कोई जन्मदुःख से डरने वाला इस कारण आप के शरण में जाता है कि आप अजन्मा हैं, उस का जन्म छुड़ा देंगे । इस लिये भगवन् ! आप अपने अनन्तज्ञानयुक्त साक्षात्कार से मेरी रक्षा करें ॥ २१ ॥

इदानीं, रक्षाप्रकरणे वेदेषु रक्षार्थं भवत्प्रार्थना विहितेति ते ऋचयोरक्षाप्रार्थनामन्त्रं पठन्ति—

मा नस्तोके तनये मा न आयुषि
मा नो गोषु मा नो अश्वेषु रीरिषः ।
वीरान्मा नो रुद्र भामिनो वधी-
र्हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे ॥ २२ ॥

इति श्वेताश्वतरोपनिषदि चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

भाषार्थ.-( रुद्र ) हे रुद्र ! दुष्टदमन ! हम दुष्ट नहीं किन्तु आप के सेवक आप की आज्ञा के पालक हैं इस लिये [ नः ] हमारे [ तोके ] छोटे बालक पर [ तनये ] बड़े बालक पर ( मा ) मत ( नः ) हमारी ( आयुषि ) आयु पर ( मा ) मत ( नः ) हमारी ( गोषु ) गौवों पर ( मा ) मत (नः) हमारे ( अश्वेषु ) घोड़ों पर ( रीरिषः ) प्रहार करें ( नः ) हमारे ( भामिनः ) क्रुद्ध ( वीरान् ) वीर पुरुषों को (मा) मत ( वधीः ) मारिये [ हविष्मन्तः ] भक्ति आदि की भेट लिये हुवे हम ( सदम् ) स्थिरस्वरूप (त्वा) आप को ( इत् ) ही ( हवामहे ) पुकारते हैं ॥

हे रुद्र ! आप दुष्टदमन हैं और हम आप के सेवक आप की आज्ञा वेद के अनुगामी हैं इस लिये हमारे तोक-१ दशाण जन्म बच्चे और तनय-पांच वर्ष से ऊपर अवस्था के सन्तान, गौ, घोड़े और वीर पुरुषों की रक्षा कीजिये, मारिये नहीं । यद्यपि श्वेताश्वतरादि ऋषियों को प्रकरण में पुत्रादि की रक्षाप्रार्थना का प्रयोजन नहीं है परन्तु जन्मादि दुःखों से व्याकुल हुवे ऋषि जन्मादि दुःखों से अपनी रक्षा चाहते हुवे रक्षाप्रार्थनाप्रसङ्ग में इस यजु. १६ । १६ और ऋग् १ । ८ । ६ । ८ में आये मन्त्र को केवल "रक्षाप्रार्थना आप के वेद में है" इस अभिप्राय से पढ़ते हैं । न कि स्वयं भी पुत्रादि के प्रार्थी होकर । ऋग् में " आयौ " और यजु में " मा ना वीरान् " इतना पाठभेद है ॥ २२ ॥

यह तुलसीराम स्वामिकृत श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य में
चतुर्थोऽध्याय समाप्त हुवा ॥ ४ ॥

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे त्वनन्ते विद्याविद्ये निहिते यत्र गूढे ।
क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्यः १

भा०-पूर्वाध्याय से बचे हुवे उसी अपूर्व अर्थ का प्रतिपादन करने के लिये पञ्चमाध्याय का आरम्भ किया जाता है-( यत्र ) जिस ( अक्षरे ) अविनाशी ( तु ) और ( अनन्ते ) अनन्त ( ब्रह्मपरे ) परब्रह्म में ( द्वे ) दो ( विद्याऽविद्ये ) विद्या और अविद्या ( गूढे ) गूढ ( निहिते ) वर्त्तमान हैं । ( तु ) और (यः) जो ( विद्याविद्ये ) विद्या और अविद्या का ( ईशते ) ईश्वर है ( सः ) वह ( अन्यः ) और ही है । (तु) और ( अविद्या ) अविद्या ( क्षरम् ) नाश वाली है ( हि ) निश्चय ( विद्या ) विद्या ( तु ) तो ( अमृतम् ) मोक्षदायिनी है ॥

वेदान्तशास्त्र में आत्मज्ञान को विद्या कहते हैं और आत्मातिरिक्त पदार्थों के ज्ञान को अविद्या कहते हैं अर्थात् आत्मविद्या=विद्या और पदार्थविद्या=अविद्या । इस रीति से परमात्मा में विद्या और अविद्या नाम के दोनों ज्ञान हैं और वह उन दोनों का ईश्वर है । उस के वेदरूप ज्ञान में दोनों प्रकार के ज्ञान हैं । जिन में से पहला पदार्थविज्ञान तो नश्वर है परन्तु दूसरा आत्मज्ञान मोक्षदायक है ॥ १ ॥

यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको विश्वानि रूपाणि योनीश्च सर्वाः
ऋषिं प्रसूतं कपिलं यस्तमग्रे ज्ञानैर्बिभर्त्ति जायमानं च पश्येत् २

भावार्थः-( यः ) जो ( योनिं योनिम् ) सब योनियों का ( एकः ) एक ( अधितिष्ठति ) अधिष्ठाता है, वही ( ऋषिम् ) चेतन जीवात्मा ( प्रसूतम् ) उत्पन्न हुवे ( कपिलम् ) हतज्ञान का ( अग्रे ) बाल्यावस्था में ( ज्ञानैः ) ज्ञानेन्द्रियों से ( बिभर्त्ति ) पोषण करता है ( च ) और ( जायमानम् ) उत्पन्न हुवे ( तम् ) उस को ( च ) और ( विश्वानि, रूपाणि ) सब, रूपों ( योनीः ) तथा योनियों को ( पश्येत् ) देखता है ॥

तात्पर्य यह है कि परमात्मा प्रत्येक योनि का अकेला ही अधिष्ठाता है। और एक एक योनि के अधिष्ठाता जीवात्मा लोगों को जब वे बाल्यावस्था में कपिल अर्थात् ज्ञान की ज्योति से रहित से हो जाते हैं तो परमात्मा ही उन को ज्ञानेन्द्रिया देता और पुष्ट करता है अर्थात् उन के ज्ञान को पकाता है और उन जीवात्माओं तथा सब रूप और योनियों का साक्षी रहता है ॥ २ ॥

एकैकं जालं बहुधा विकुर्वन्नस्मिन्क्षेत्रे संहरत्येष देवः।
भूयः सृष्ट्वा पतयस्तथेशः सर्वाधिपत्यं कुरुते महात्मा ॥ ३ ॥

भावार्थः-( एषः ) यह ( देवः ) दिव्यगुणयुक्त ( ईशः ) ऐश्वर्यवान् ( महात्मा ) महान् आत्मा=परमात्मा ( एकैकम् ) प्रत्येक ( जालम् ) जाल को ( बहुधा ) बहुत प्रकार से ( विकुर्वन् ) विकारी करता हुवा ( अस्मिन् ) इस ( क्षेत्रे ) क्षेत्र में ( संहरति ) संहार करता है ( भूयः ) फिर ( पतयः ) प्रजापतियों को ( तथा ) वैसे ही ( सृष्ट्वा ) रच कर ( सर्वाधिपत्यम् ) सब पर राज्य ( कुरुते ) करता है ॥

अर्थात् परमात्मा प्रत्येक संसाररूपी जाल को बहुत प्रकार से बनाता, बिगाड़ता, संहार करता और इसी प्रकार फिर २ प्रजापतियों=सूर्यादि लोकपालों को रच कर उन पर राज्य करता है ॥ ३ ॥

सर्वा दिश ऊर्ध्वमधश्च तिर्यक्
प्रकाशयन्भ्राजते यद्वनड्वान्।
एवं स देवो भगवान् वरेण्यो
योनिस्वभावानधितिष्ठत्येकः ॥ ४ ॥

भावार्थः-( यत्, उ ) जिस प्रकार ( अनड्वान् ) सूर्य ( सर्वाः ) सब ( दिशः ) दिशाओं और ( ऊर्ध्वम् ) ऊपर ( च ) और ( अधः ) नीचे ( तिर्यक् ) तिरछी ओर ( प्रकाशयन् ) प्रकाशित करता हुवा ( भ्राजते ) स्वयं प्रकाशता है ( एवम् ) इसी प्रकार ( सः ) वह ( देवः ) दिव्यगुणी ( भगवान् ) ऐश्वर्य वाला ( वरेण्यः ) भक्ति करने योग्य ( एकः ) अकेला ( योनिस्वभावान् ) योनि और स्वभावों पर ( अधितिष्ठति ) राज्य करता है ॥

अनड्वान् पद से सूर्य का ग्रहण भाष्य के बहुत से है। जैसे सूर्य

स्वयंप्रकाश होकर पूर्वादि चारों दिशा विदिशा नीचे ऊपर तिरछा सब ओर के पदार्थों को प्रकाश पहुंचाता है वैसे ही परमात्मा सब पर राज्य करता है ॥ ४ ॥

यच्च स्वभावं पचति विश्वयोनिः
पाच्यांश्च सर्वान्परिणामयेद्यः ।
सर्वमेतद्विश्वमधितिष्ठत्येको
गुणांश्च सर्वान्विनियोजयेद्यः ॥ ५ ॥

भावार्थः-( च ) और ( यत् ) जो ( स्वभावम् ) स्वभाव को ( पचति ) पकाता है ( च ) और ( सर्वान् ) सब ( पाच्यान् ) पकाने योग्यों को (यः) जो ( परिणामयेत् ) पकाता है ( यः ) जो ( एकः ) अकेला ( सर्वम् ) सब ( एतत् ) इस ( विश्वम् ) जगत् पर ( अधितिष्ठति ) राज्य करता है ( च ) और ( सर्वान् ) सब (गुणान्) गुणों को ( विनियोजयेत् ) नियुक्त करता है ॥

प्रत्येक सृष्ट पदार्थ के स्वभाव को स्रष्टा ने ही पकाया है, वही उस २ द्रव्य के उस २ गुण को अपने २ काम में नियुक्त करता है अर्थात् वह सब पर अधिष्ठाता है। उस की आज्ञा का उल्लङ्घन कोई नहीं करता ॥ ५ ॥

तद्वेदगुह्योपनिषत्सु गूढं
तद्ब्रह्मा वेदते ब्रह्मयोनिम् ।
ये पूर्वदेवा ऋषयश्च तद्विदु-
स्ते तन्मया अमृता वै बभूवुः ॥ ६ ॥

भावार्थः-( तत् ) उन ( वेदगुह्योपनिषत्सु ) वेदों की रहस्यभूत उपनिषद् ब्रह्मविद्याओं में ( गूढम् ) गूढभाव से वर्णित ( योनिम् ) उत्पत्तिस्थान ( ब्रह्म ) ब्रह्म को ( ब्रह्मा ) वेदवेत्ता विद्वान् ( वेदते ) जानता है ( तत् ) वह ब्रह्म है। ( ये ) जिन ( पूर्वदेवाः ) पूर्व के विद्वानों ( च ) और ( ऋषयः ) ऋषियों ने ( तत् ) उसे ( विदुः ) जाना ( ते ) वे ( तन्मयाः ) उसी में रत होते हुवे ( वै ) निश्चय ( अमृताः ) अमर ( बभूवुः ) हुवे ॥ ६ ॥

गुणान्वयो यः फलकर्मकर्त्ता
कृतस्य तस्यैव स चोपभोक्ता ।

स विश्वरूपस्त्रिगुणस्त्रिवर्त्मा
प्राणाधिपः संचरति स्वकर्मभिः ॥ ७ ॥

भावार्थः—अब छः श्लोकों से जीवात्मा का वर्णन करते हैं—( यः ) जो ( गुणान्वयः ) गुणों से मेल वाला ( फलकर्मकर्त्ता ) फलों और कर्मों का कर्त्ता है ( सः, एव ) वह, ही ( तस्य, कृतस्य, उपभोक्ता, च ) उस, किये का, भोगने वाला, भी है। ( सः ) वह ( विश्वरूपः ) अनेक रूप धारता है ( त्रिगुणः ) तीन गुणों का धर्त्ता ( त्रिवर्त्मा ) तीन मार्गों वाला ( प्राणाधिपः ) प्राणों का स्वामी ( स्वकर्मभिः ) अपने कर्मों से ( संचरति ) घूमता फिरता है ॥

तात्पर्य यह है कि जीवात्मा वास्तव में सत्त्वादि प्रकृति के ३ गुणों का साथी होकर त्रिगुण कहा जाता है और इसी से कर्मानुसार फलभोगार्थ नानायोनियों में घूमता है ॥ ७ ॥

अङ्गुष्ठमात्रो रवितुल्यरूपः सङ्कल्पाहङ्कारसमन्वितो यः ।
बुद्धेर्गुणेनाऽऽत्मगुणेन चैव आराग्रमात्रो ह्यपरोऽपि दृष्टः ॥८॥

भावार्थ—( यः ) जो ( बुद्धेः ) अन्तःकरण के ( गुणेन ) गुण से ( अङ्गुष्ठमात्रः ) अगूठे के परिमाण का है ( च ) परन्तु ( आत्मगुणेन ) अपने स्वरूप से ( आराग्रमात्रः, एव ) आर के अग्रभाग के परिमाण वाला, ही है ( रवितुल्यरूप ) सूर्य के तुल्य प्रकाशक है ( सङ्कल्पाहङ्कारसमन्वितः ) सङ्कल्प और अहङ्कार से युक्त, ऐसा ( अपरः, अपि, हि, दृष्टः ) दूसरा, भी निश्चय देखा है ॥

अर्थात् जीवात्मा वस्तुतः अपने स्वरूप से इतना छोटा है जितनी सुई की नोक का अन्तिम भाग। इस दृष्टान्त से उस का अत्यन्त अणु होना बताया है, परन्तु अन्तःकरण जो अंगूठे के बराबर के हृदय में है उस के गुण से जीवात्मा को भी अङ्गुष्ठमात्र कहा जाता है। जैसे सूर्य अपनी कीली पर घूमता हुवा ब्रह्माण्ड के अन्य लोकों को प्रकाशित करता है इसी प्रकार जीवात्मा हृदयदेश में रहता हुवा इस छोटे से ब्रह्माण्डस्थानी देहेन्द्रियसमूह को प्रकाशित करता है। इस प्रकार जीवात्मा जो छठे श्लोक में कहे परमात्मा से अपर है वह भी इन ऋषियों ने जाना ॥ ८ ॥

बालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ।
भागो जीवः स विज्ञेयः स चाऽऽनन्त्याय कल्पते ॥९॥

भावार्थः-( बालाग्रशतभागस्य ) बाल की नोक के सौवें भाग का ( च ) फिर ( शतधा, कल्पितस्य ) उस के भी सौवें भाग का ( भागः ) कोई अंश जितना हो ( सः ) उतना ( जीवः ) जीवात्मा ( विज्ञेयः ) जानना चाहिये ( सः, च ) और वह ( आनन्त्याय ) अनन्त होने के लिये ( कल्पते ) समर्थ है ॥

यद्यपि जीवात्मा बाल की नोक के दश सहस्रवें भाग का कोई भाग जितना परिच्छिन्न है परन्तु उस में जो सामर्थ्य देहेन्द्रियादि को प्रकाशित करने का है, उस सामर्थ्य का अन्त जानना कठिन है। क्योंकि चींटी के देह और हाथी के देह को एक ही प्रकार देह भर में जीवात्मा प्रकाश पहुंचाता है। यदि जीवात्मा का सामर्थ्य चींटी के बराबर परिमाण का होता तो हाथी के देह में प्रकाश सर्वत्र न हो सकता। यहां अनन्त का तात्पर्य यह है कि जिस का अन्त हो तो, पर जाना न जावे। अन्यथा पूर्वापर विरोध आवेगा॥ ९॥

नैव स्त्री न पुमानेष न चैवायं नपुंसकः।
यद्यच्छरीरमादत्ते तेन तेन स रक्ष्यते ॥ १० ॥

भावार्थः-( एषः ) यह ( स्त्री ) स्त्री ( न, एव ) नहीं ( न, पुमान् ) न, पुरुष (च) और ( न, नपुंसकः, एव ) न, नपुंसक, ही है किन्तु ( यत्, यत्, शरीरम्, आदत्ते ) जिस, जिस, शरीर को, ग्रहण करता है ( तेन, तेन ) उस उस से ( सः ) वह ( रक्ष्यते ) रक्खा जाता है ॥

अर्थात् जीवात्मा में वास्तविक पुरुषत्वादि नहीं किन्तु देह के सङ्ग से हैं॥१०॥

संकल्पनस्पर्शनदृष्टिमोहैर्ग्रासाम्बुवृष्ट्या चाऽऽत्मविवृद्धिजन्म
कर्मानुगान्यनुक्रमेण देही स्थानेषु रूपाण्यभिसंप्रपद्यते ॥११॥

भावार्थः-( देही ) जीवात्मा ( संकल्पनस्पर्शनदृष्टिमोहैः ) संकल्प, स्पर्श, दर्शन और मोह से ( स्थानेषु ) देहों में ( कर्मानुगानि ) कर्मानुसारी ( रूपाणि ) रूपों को ( अभिसंप्रपद्यते ) प्राप्त होता है (च) और ( अनुक्रमेण ) क्रमपूर्वक ( ग्रासाम्बुवृष्ट्या ) अन्न पान के सेवन से ( आत्मविवृद्धिजन्म ) देहवृद्धि और जन्म को भी प्राप्त होता है ॥

अर्थात् कर्मानुसार जैसे अन्न पान से देह बढ़ता है वैसे संकल्प, स्पर्श, दर्शन आदि के प्रभाव से कभी स्त्री, कभी पुरुष आदि बनता है ॥ ११ ॥

**स्थूलानि सूक्ष्माणि बहूनि चैव रूपाणि देही स्वगुणैर्वृणोति ।**
**क्रियागुणैरात्मगुणैश्च तेषां संयोगहेतुरपरोऽपि दृष्टः ॥ १२ ॥**

भावार्थः-( देही ) जीवात्मा ( स्थूलानि, च, सूक्ष्माणि, बहूनि, रूपाणि ) स्थूल, और सूक्ष्म, बहुत, देहों को ( स्वगुणैः ) अपने कर्म के प्रभावों से ( वृणोति ) स्वीकार करता है । ( अपरः अपि ) दूसरा भी ( क्रियागुणैः ) क्रियाओं से उत्पन्न हुवे गुणों ( च ) और ( आत्मगुणैः ) स्वरूप से उत्पन्न हुवे गुणों से ( दृष्टः, एव ) जाना, ही, जाता है । जो कि ( तेषां, संयोग-हेतुः ) उन के संयोग का हेतु है ॥

जीवात्मा कर्म के प्रभाव से अनेक प्रकार के देह धारता है और दूसरा परमात्मा उन २ देहों को धारण करवाता है और वह परमात्मा अपनी स्वाभाविक क्रिया के गुणों और सत्तामात्र के गुणों से पहचाना जाता है ॥१२॥

पूर्व श्लोक में "अपरोपि दृष्टः" यह कहा था, अब परमात्मा का वर्णन करके दो श्लोकों से अध्याय समाप्त करते हैं—

**अनाद्यनन्तं कलिलस्य मध्ये, विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम् ।**
**विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं, ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥१३॥**

भावार्थः-( अनाद्यनन्तम् ) आदि अन्त से रहित ( कलिलस्य, मध्ये, विश्वस्य, स्रष्टारम् ) कलिल के, बीच में, जगत् के, रचने वाले ( अनेकरूपम् ) विविध सृष्टि के स्रष्टा ( विश्वस्य, परिवेष्टितारम् ) सब के, लपेटने वाले ( एकम् ) एक ( देवम् ) देव को ( ज्ञात्वा ) जान कर ( मनुष्य ) ( सर्वपाशैः ) सब बन्धनों से ( मुच्यते ) छूट जाता है । इस की व्याख्या चतुर्थाध्याय के १४ वें पद्य में प्रायः आ चुकी है ॥ १३ ॥

**भावग्राह्यमनीडाख्यं भावाभावकरं शिवम् ।**
**कलासर्गकरं देवं ये विदुस्ते जहुस्तनुम् ॥ १४ ॥**

भावार्थः-( ये ) जो लोग ( भावग्राह्यम्, अनीडाख्यम्, भावाऽभावकरम्,

शिवम्, कलासर्गकरम्, देवम् ) भक्ति से मिलने वाले, देहरहित, उत्पत्ति प्रलय के कर्त्ता, शान्त, कलाओं के सृजने वाले देव को ( विदुः ) जानते हैं ( ते ) वे लोग ( तनुम् ) देह को ( जहुः ) त्यागते हैं ॥

अर्थात् जो ईश्वर के भक्त, ईश्वर को यथार्थ भाव से जान कर उन की भक्ति करते हैं वे ही देह के बन्धन से छूटते हैं। इस में जो "भावाऽभावकरम्" का अर्थ "उत्पत्ति प्रलय के कर्त्ता" किया है, इस में कारण का भाव अभाव नहीं समझना क्योंकि कारण नित्य है किन्तु कार्य का भाव अभाव ही किया जाता है, वही उत्पत्ति और प्रलय है ॥ १४ ॥

यह तुलसीराम स्वामिकृत श्वेताश्वतरोपनिषद्भाष्य में
पञ्चम अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

अपने विचारणीय विषय के आदिभूत प्रश्न को स्मरण करते हुवे वे श्वेताश्वतरादि ऋषि लोग समाप्ति करते हुवे पूर्वोक्त पांच अध्यायों का निगमन करने को छटा अध्याय आरम्भ करते हैं ॥

# अथ षष्ठोऽध्यायः

स्वभावमेके कवयो वदन्ति कालं तथान्ये परिमुह्यमानाः ।
देवस्यैष महिमा तु लोके येनेदं भ्राम्यते ब्रह्मचक्रम् ॥ १ ॥

भावार्थः-( येन इदं ब्रह्मचक्रं भ्राम्यते ) जिस से यह ब्रह्मचक्र घुमाया जाता है ( उस को ) ( एके कवयः ) कोई पण्डित ( स्वभावं वदन्ति ) स्वभाव बताते हैं ( अन्ये ) और कोई ( परिमुह्यमानाः ) भ्रम में पड़े हुवे ( कालम् ) काल बताते हैं (तु) परन्तु ( लोके ) संसार में ( एषः महिमा ) यह बड़ाई तो ( देवस्य ) परमात्मा की ही है ॥

यद्यपि काल, स्वभाव, यदृच्छा, भूत, पुरुष आदि प्रथमाध्याय में कहे पदार्थ भी अपने गौणांश में कारण हों, परन्तु महत्त्व (सब में बड़ाई और प्रधानता) तो परमेश्वर ही को है। यही श्वेताश्वतरादिकों ने निश्चित किया ॥१॥

येनावृतं नित्यमिदं हि सर्वं ज्ञः कालकारो गुणी सर्वविद्यः ।
तेनेशितं कर्म विवर्त्तते ह पृथ्व्याप्यतेजोनिलखानि चिन्त्यम् ॥२॥

भावार्थः-( येन, इदं, सर्वं, नित्यम्, आवृतम् ) जिस से, यह, सब, सदा, ढका रहता है ( वह ) (ज्ञः) चेतन ( कालकारः ) काल का कर्त्ता ( गुणी ) गुणों का स्वामी ( सर्वविद्यः ) सब विद्या वाला है ( लोके, तेन, ईशितं, ह, कर्म, विवर्त्तते ) जगत् में, उस के, अधिकार में, ही, कर्म, अनेक प्रकार प्रवृत्त हो रहा है ( पृथ्व्याप्यतेजोऽनिलखानि ) पृथिवी जल तेज वायु आकाश ) भी उसी के अधिकार में हैं ( चिन्त्यम् ) यही विचारणीय है ॥

तात्पर्य यह है कि ग्रन्थारम्भ में जो कहा था कि "चिन्त्यम्"=कारण विचारणीय है, सो विचारणीय यही था कि पृथिवी जल तेज वायु आकाश और उत्पत्ति आदि कर्म का अधिकार परमात्मा को है। तथा वही सूर्यादि का उत्पादक होने से कालविभाग का भी कर्त्ता है। वह चेतन, सर्वज्ञ और प्रकृति के गुणों का स्वामी है ॥ २ ॥

युग्मम्—

तत्कर्म कृत्वा विनिवर्त्य भूयस्तत्त्वस्य तत्त्वेन समेत्य योगम् ।
एकेन द्वाभ्यां त्रिभिरष्टभिर्वा कालेन चैवात्मगुणैश्च सूक्ष्मैः ॥३॥
आरभ्य कर्माणि गुणान्वितानि भावांश्च सर्वान्विनियोजयेद्यः ।
तेषामभावे कृतकर्मनाशः कर्मक्षये याति स तत्त्वतोन्यः ॥ ४ ॥

भावार्थः-(यः) जो कोई (कर्म, कृत्वा) कर्म, करके (एकेन, द्वाभ्यां, त्रिभिः, अष्टभिः, वा, कालेन, सूक्ष्मैः, आत्मगुणैः, च) एक, दो, तीन, आठ, वा काल और सूक्ष्म आत्मिकगुणों से (कर्माणि, आरभ्य) कर्मों का, आरम्भ करके जो (गुणान्वितानि) गुणों से युक्त होते हैं उन्हें (भूयः) फिर (विनिवर्त्य) त्याग कर (च) और (सर्वान्) सब (भावान्) भक्तियों को (विनियोजयेत्) करे वा लगावे (सः) वह (तत्त्वतः) परमात्मा से (तत्त्वस्य) जीवात्मा का (योगम्) मेल (समेत्य) मिला कर (तेषाम्) उन कर्मों के (अभावे) न होने पर (कृतकर्मनाशः) किये कर्मों का नाश होता और (कर्मक्षये) कर्म के क्षय होने पर (तत्) उस ब्रह्म को (याति) प्राप्त हो जाता है (चैव) पादपूरणार्थ है ॥

मुमुक्षु को योग्य है कि प्रथम वेदविहित शुभ कर्म करे, एक आत्मा, दो देह तथा आत्मा, तीन-३ गुण, आठ-जो प्रथमाध्याय के चतुर्थ श्लोक के भाष्य में अष्टक गिनाये उन से, काल से वा आत्मा के इच्छा द्वेष प्रयत्नादि सूक्ष्म गुणों से उत्तम कर्मों का आरम्भ करे, सर्व प्रकार से भक्ति करे फिर कर्मों का त्याग करे, त्याग होने से आगे को कर्मसंचय का अभाव होगा और पूर्वकृत कर्मों का भोग से नाश होगा और जब कर्म क्षीण अर्थात् निर्बल असमर्थ हो जायँ तब आत्मा का परमात्मा से मेल करे और उसे प्राप्त होवे ॥ ४ ॥

आदिः स संयोगनिमित्तहेतुः परस्त्रिकालादकलोपि दृष्टः ।
तं विश्वरूपं भवभूतमीड्यं देवं स्वचित्तस्थमुपास्य पूर्वम् ॥५॥

भावार्थः-फिर क्या करके उसे प्राप्त हो सकते हैं, यह कहते हैं-जो (आदिः) सनातन है (सः) वह (संयोगनिमित्तहेतुः) संयोग का निमित्त कारण है (त्रिकालात्, परः) तीन कालों से, परे है (अकलः) अवयव है

( अपि ) निश्चय ( दृष्टः ) अनुभव किया है ( तम् ) उस ( विश्वरूपम् ) जगत्पिता ( भवभूतम् ) उत्पत्तिस्थान ( ईड्यम् ) स्तुति के योग्य (स्वचित्तस्थम्) अपने हृदय में स्थित ( देवम् ) देव को ( पूर्वम् ) प्रथम (उपास्य) उपासना करके ( तब उसे प्राप्त होता है-यह पूर्व श्लोक से सम्बन्ध है ) ॥

तात्पर्य यह है कि मुमुक्षु को प्रथम उपासना करनी चाहिये जिस से वह सनातन, संसार का निमित्त कारण, त्रिकालानवच्छिन्न, अखण्ड, जगत्स्रष्टा, स्तुतियोग्य, जगत्पिता उस को अपने हृदय ही में साक्षात् होवे ॥५॥

स वृक्षकालाकृतिभिः परोन्योयस्मात्प्रपञ्चः परिवर्त्ततेऽयम् ।
धर्मावहं पापनुदं भगेशं ज्ञात्वात्मस्थममृतं विश्वधाम ॥६॥

भाषार्थः—फिर क्या करके उसे प्राप्त हो—

( सः ) वह ( वृक्षकालाकृतिभिः ) छेदन भेदन, काल, आकार से (परः) रहित ( अन्यः ) भिन्न है । ( यस्मात् ) जिस से ( अयम् ) यह ( प्रपञ्चः ) संसार ( परिवर्त्तते ) प्रवृत्त होता है । उस ( धर्मावहम् ) धर्मप्रसारक (पापनुदम् ) अधर्मनाशक ( भगेशम् ) ऐश्वर्य के स्वामी ( अमृतम् ) अमर ( विश्वधाम, सर्वाधार ( आत्मस्थम् ) आत्मा में स्थित को ( ज्ञात्वा ) जानकर [ उसे प्राप्त होता है-यह चतुर्थ श्लोक से सम्बन्ध है ] ॥ ६ ॥

तमीश्वराणां परमं महेश्वरं
तं देवतानां परमं च दैवतम् ।
पतिं पतीनां परमं परस्ताद्
विदाम देवं भुवनेशमीड्यम् ॥ ७ ॥

भाषार्थ—( तम् ईश्वराणां परमं महेश्वरम् ) उस शक्तिमानों में परम् महाशक्तिमान् ( तं देवतानां परमं दैवतं च ) और उस देवों में बड़े देव ( पतीनां, परम, परस्तात्, पतिम् ) रक्षकों में, बड़े, परले, रक्षक (भुवनेशम्) विश्वपति ( ईड्यम् ) स्तुत्यर्ह ( देवम् ) देव को ( विदाम ) ( हम श्वेताश्वतरादिकों ने ) जाना है ॥ ७ ॥

न तस्य कार्यं करणं च विद्यते
न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते ।

परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते
स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥ ८ ॥

भाषार्थः-( तस्य ) उस का ( कार्यम् ) कार्य ( च ) और ( करणम् ) साधन ( न, विद्यते ) नहीं है। ( तत्समः ) उस के समान (च) और (अभ्यधिकः ) उस से अधिक ( न दृश्यते ) नहीं दीखता। किन्तु ( अस्य ) उस की ( परा, शक्तिः ) बड़ी शक्ति ( च ) और ( स्वाभाविकी, ज्ञानबलक्रिया) स्वाभाविक ज्ञान बल और क्रिया (विविधा, एव ) विचित्र, ही ( श्रूयते ) वेदों में वर्णित है ॥

इस में जो यह कहा है कि "उस का कार्य नहीं" इस से अद्वैतवादियों का ब्रह्म को जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान मानना विरुद्ध हुआ और "उस का साधन नहीं" इस से साकारवादियों का उस के हाथ पाव आदि मानना विरुद्ध है ॥ ८ ॥

न तस्य कश्चित्पतिरस्ति लोके
न चेशिता नैव च तस्य लिङ्गम् ।
स कारणं करणाधिपाधिपो
न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः ॥ ९ ॥

भाषार्थः-( लोके, न, तस्य, कश्चित्, पतिः, अस्ति ) संसार में, न, उस का, कोई, पति है ( न, च, ईशिता ) और न, वश करने वाला है ( न, च तस्य, लिङ्गम्, एव ) और न, उस का, चिह्न ही है (न, च, अस्य, कश्चित् जनिता ) और न, उस का कोई उत्पन्न करने वाला ( च ) और ( न, अधिपः ) न, स्वामी है। किन्तु ( सः ) वही ( करणाधिपाधिपः ) इन्द्रियों के स्वामी जीवात्मा का भी स्वामी और ( कारणम् ) निमित्त है ॥ ९ ॥

यस्तन्तुनाभइव तन्तुभिः प्रधानजैः
स्वभावतोदेवएकः स्वमावृणोत् ।
स नो दधाद्ब्रह्माप्ययम् ॥ १० ॥

भावार्थः-( यः ) जो ( तन्तुनाभइव ) मकड़ी के समान ( प्रधानजैः ) प्रकृति से उपजे ( तन्तुभिः ) तन्तुओं से ( स्वम् ) अपने को ( आवृणोत् ) सब ओर से पूर लेता है ( स्वभावतः ) स्वभाव से ( एकः, देवः ) एक, देव

है (न) वह (नः) हमारी (ब्रह्माप्ययम्) ब्रह्म में निश्चित गति को (दधात) धारण करे ॥

अद्वैतवादी लोग मकड़ी के दृष्टान्त से ब्रह्म को ही उपादान कारण भी सिद्ध किया करते हैं, परन्तु यहां स्पष्ट लिखा है कि "प्रधानजैः तन्तुभि." प्रकृति से उपजे तन्तुओं से। इस लिये ब्रह्म उपादान नहीं है ॥ १० ॥

एकोदेवः सर्वभूतेषु गूढः
सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।
कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः
साक्षी चेता केवलोनिर्गुणश्च ॥ ११ ॥

भावार्थः-(देवः) दिव्यगुणयुक्त (एकः) अकेला (सर्वभूतेषु, गूढः) सर्वभूतो में, छिपा (सर्वव्यापी) सर्वव्यापक (सर्वभूतान्तरात्मा) सर्व प्राणियों का अन्तर्यामी (कर्माध्यक्षः) कर्मफलप्रदाता (सर्वभूताधिवासः) सर्वप्राणियों में अधिकारी होकर वसने वाला (साक्षी) देखने वाला (चेता) चेतन (केवलः) असंयुक्त (च) और (निर्गुणः) गुणो [सत्त्व रजः तमः] से रहित है ॥ ११ ॥

एकोवशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति।
तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् १२

भावार्थः-(यः) जो (वशी) वश मे करने वाला (एकः) अकेला ही (बहूनां, निष्क्रियाणाम्, एकं, बीजम्) बहुत से, जड़ पदार्थों के, एक, बीज को (बहुधा करोति) अनेक प्रकार से रचता है (तम्, आत्मस्थम्) उस आत्मा में स्थित को (ये, धीराः) जो, धीर पुरुष (अनुपश्यन्ति) देखते हैं (तेषां, शाश्वत, सुखम्) उन्हीं को, निरन्तर, सुख है (इतरेषां न) औरों को नहीं ॥ १२ ॥

नित्योनित्यानां चेतनश्चेतनानामेकोबहूनां योविदधाति
कामान्। तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं ज्ञात्वा देवं मुच्यते
सर्वपाशैः ॥ १३ ॥

भावार्थः—(यः) जो (नित्यानां बहूनां चेतनानाम्) नित्य अनेक चेतनों= जीवात्माओं में रहने वाला (एकः, नित्यः, चेतनः) एक, नित्य, चेतन है (तत्) उस (सांख्ययोगाधिगम्यम्) सांख्य और योग से प्राप्त होने योग्य (कारणम्) निमित्त कारण (देवम्) देव को (ज्ञात्वा) जान कर (सर्वपाशैः, मुच्यते) सब बन्धनों से, छुटा जाता है। वही (कामान्, विदधाति) कामनाओं को, पूरी करता है॥

इस में यह बतलाया गया है कि जीवात्मा बहुत, नित्य और चेतन हैं तथा परमात्मा भी नित्य, चेतन है परन्तु वह एक है और उस के जानने से मोक्ष मिलता है और वह सब उपासकों की कामनायें पूरी करता है॥१३॥

न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति॥ १४॥

भावार्थः—(तत्र) उस के सामने (न, सूर्यः, भाति) न, सूर्य, चमकता है (न, चन्द्रतारकम्) न, चन्द्रमा और तारे (न, इमाः, विद्युतः भान्ति) न, ये, बिजुलियां चमकती हैं (अयम्, अग्निः, कुतः) यह, अग्नि तो, कहां से चमके। किन्तु (तम्, एव, भान्तम्, अनु) उस, ही चमकते के, पीछे (सर्वं भाति) सब, चमकता है। अर्थात् (तस्य, भासा, इदं, सर्वं, विभाति) उस के, प्रकाश से, यह, सब, चमकता है॥

जैसे सूर्य के प्रकाश में सब का प्रकाश दब जाता है वैसे परमात्मा का प्रकाश सब से अधिक है, यहां तक कि अन्य सूर्य चन्द्र तारे बिजुली आदि सब में उस का प्रकाश काम कर रहा है॥

प्रश्न—यदि परमात्मा का ऐसा भारी प्रकाश है तो वह अपने प्रकाश से दीखता क्यों नहीं? उत्तर—जैसे सूर्य का प्रकाश हम को नहीं दीखता जो कि उस के चारों ओर फैला है किन्तु जब वह प्रकाश किसी पृथिवी आदि स्थूल पदार्थ पर पड़ता है तो वह पृथिव्यादि पदार्थ ही उस के प्रकाश से चमकता है अथवा सूर्यलोक स्थूल होने से उस प्रकाश से दीखता है। इसी प्रकार परमात्मा भी सूक्ष्म होने से नहीं दीखता किन्तु उस के प्रकाश से सूर्यादि स्थूल पदार्थ चमकते हैं, वह स्वयं नहीं दीखता॥ १४॥

एकोहंसो भुवनस्याऽस्य मध्ये
स एवाग्निः सलिले सन्निविष्टः ।
तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति
नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥ ॥ १५ ॥

भाषार्थः-( एकः, हंसः ) एक, सर्वज्ञ ( अस्य, भुवनस्य, मध्ये, सन्निविष्टः ) इस, पृथिव्यादि के, बीच में, घुसा है ( सः, एव, अग्नि ) वह, ही, प्रकाशस्वरूप ( सलिले ) जल मे [ घुसा है ] । ( तमेव ज्ञा० ) यह उत्तरार्ध वेद का है । इस का अर्थ इस उपनिषद् के तृतीय अध्याय के अष्टम श्लोक में कर चुके हैं कि "उसी को जान कर मृत्यु को लाघ सकता है, अन्य कोई मार्ग नहीं" ॥ १५ ॥

सविश्वकृद्विश्वविदात्मयोनिर्
ज्ञःकालकारोगुणी सर्वविद्यः ।
प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः
संसारमोक्षस्थितिबन्धहेतुः ॥ १६ ॥

भाषार्थः-(यः) जो (प्रधानक्षेत्रज्ञपतिः) प्रकृति और जीवात्मा का स्वामी ( गुणेशः ) गुणो का वश मे रखने वाला (संसारमोक्षस्थितिबन्धहेतुः) ससार के मोक्ष, रक्षा और बन्धन का प्रयोजक है (सः) वह ( विश्वकृत् ) जगत् का रचने वाला ( विश्वविद् ) और जगत् का जानने वाला ( आत्मयोनि ) स्वयम्भू (ज्ञ ) चेतन ( कालकारः ) कालविभाग का कर्त्ता ( गुणी ) सद्गुणों से युक्त ( सर्ववित् ) सर्वज्ञ है ॥ १६ ॥

स तन्मयोह्यमृत ईशसंस्थो
ज्ञः सर्वगोभुवनस्यास्य गोप्ता ।
यईशे अस्य जगतोनित्यमेव
नान्योहेतुर्विद्यतईशनाय ॥ १७ ॥

भावार्थ.-( सः ) वह ( तन्मयः ) आत्ममय है, किसी अन्य का विकार नहीं । ( हि ) निश्चय ( अमृतः ) अमर है ( ईशसस्थः ) एकरस है ( ज्ञ )

चेतन है ( सर्वगः ) विभु है ( अस्य, भुवनस्य, नित्यम्, एव, गोप्ता ) इस, जगत् की, नित्य, ही, रक्षा करता है ( यः ) जो ( अस्य, जगतः ) इस, जगत् को ( ईशे ) ईश्वरता करता है ( ईशनाय ) आधीन रखने के लिये ( अन्यः, हेतुः ) अन्य, कारण ( न, विद्यते ) नहीं है ॥ १७ ॥

यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं
यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै ।
तꣳ ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं
मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥ १८ ॥

भावार्थः-अब ग्रन्थ समाप्त होने को है, इस लिये प्रत्येक ऋषि परमात्मा के शरण में आत्मसमर्पण करता है कि-( यः ) जो (पूर्वम्) आदि में ब्रह्माणम् ) वेदवेत्ता को ( विदधाति ) बनाता ( च ) और ( तस्मै ) उस के लिये ( वेदान् ) वेदों का ( प्रहिणोति ) प्रदान करता है ( वै ) निश्चय ( तम्, आत्मबुद्धिप्रकाशम्, देवम् ) उस, आत्मा और बुद्धि के प्रकाशक, देव को ( अहं, मुमुक्षुः ) मैं, मोक्षार्थी ( शरण, प्रपद्ये ) शरण, आता हूं ॥ १८ ॥

निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम् ॥
अमृतस्य परं सेतुं दग्धेन्धनमिवानलम् ॥ १९ ॥
यदा चर्मवदाकाशं वेष्टयिष्यन्ति मानवाः ॥
तदा देवमविज्ञाय दुःखस्यान्तोभविष्यति ॥ २० ॥

भावार्थः-( यदा ) जब ( मानवाः ) मनुष्यादिप्राणी ( चर्मवत् ) त्वचा के समान ( आकाशं वेष्टयिष्यन्ति ) आकाश को ही सब ओर वेष्टित करेंगे ( तदा ) तब ( निष्कलं, निष्क्रियं, शान्तं, निरवद्य, निरञ्जनम्, अमृतस्य परं सेतुं, दग्धेन्धनमिव अनलं, देवम्) अखण्ड, अकम्प, शान्त, निर्दोष, उज्ज्वल मोक्ष के परम पहुंचाने वाले, निर्धूम अग्नि के समान प्रकाशमान, परमात्मा को ( अविज्ञाय ) विना जाने ( दुःखस्य, अन्तः, भविष्यति ) दुःख का, अन्त, होजायगा ॥

तात्पर्य यह है कि जब प्रलय होगा और सब को अपने चारों ओर आकाश ही आकाश घिरा पाया जायगा, अन्य कुछ नहीं, तब यद्यपि सुषुप्ति

